कमज़ोरियों का पता लगाने और उन्हें दूर करने के लिये ठोस पग उठाए जाएं। सरकारी मशीनरी की इन त्रुटियों के दूर होने से न केवल आम लोगों को राहत मिलेगी बल्कि कर्मचारियों के लिये भ्रष्ट आचरण के मौके भी कम हो जाएंगे। इस काम के लिये आर्गेनाइज़ेशन और मैथड्ज़ डिपार्टमेंट (Organisation and Methods Department) के अधीन जो असैसमेंट यूयिट (Assessment Units) बनाए गए हैं, उन की गतिविधियां न केवल जारी रही हैं, बल्कि उन्हें नया रूप दिया गया है। अब तक इन यूनिटों ने, देरी के मामलों का पता करने की दृष्टि से, राज्य के कार्यालयों के परीक्षण तक ही अपने आप को सीमित रखा था, किन्तु अब उन्हें पुनर्गठित किया जा रहा है, ताकि वे अलग अलग अधिकारियों के कार्य की जांच अच्छी तरह से कर सकें, और यह भी देख सकें कि प्रशासन के विभिन्न स्तरों पर, किस तेज़ी, कुशलता और उत्साह से काम हो रहा है। यह एक कठिन कार्य है, जिस के पूरा होने में कुछ समय लगेगा ही, फिर भी, इस दिशा में अगले साल ठोस काम आरम्भ करने का विचार है।

विकेन्द्रीकरण के काम में भी प्रगति हुई है। ७२ तहसीलों में से ४२ तहसीलें सब-डिवीज़नों में बदल दी गई हैं और जैसे जैसे धन, भवन तथा कर्मचारी मिलते जाएंगे, बाकी तहसीलें भी सब-डिवीज़नों में बदल दी जाएंगी। स्थानीय शासन नगर पड़ताल समिति (Local Government Urban Enquiry Committee) की सिफारिशों पर इस वर्ष फैसले कर लिए गए हैं, और इन फैसलों को क्रियान्वित करने के लिये हम एक विशेष प्रशासनतन्त्र स्थापित कर रहे हैं। जैसे कि आप को मालूम ही है कि नगरपालिकाओं के चुनाव बहुत अर्से से रुके हुए थे, अब ये एक क्रमबद्ध कार्यक्रम के अनुसार करवाए जा रहे हैं। देहाती स्थानीय शासन (Rural Local Government) के बारे में भी विचार किया जा रहा है और मौजूदा ज़िला बोर्डों के स्थान पर ग्राम शासन की स्थापना के सम्बन्ध में ब्योरा इकट्ठा हो रहा है।

६. पंजाब सिक्योरिटी आफ टेनियोर एक्ट, १९५३ (Punjab Security of Tenure Act, 1953) पंजाब के, और पैप्सू टैनेंसी आफ एग्रीकलचरल लैण्ड्ज़ एक्ट १९५५ (Pepsu Tenancy of Agricultural Lands Act, 1955) पैप्सू के इलाकों में लागू हैं। वर्ष १९५८-५९ में, इन कानूनों के परिपालन में विशेष सफलता मिली है। इन कानूनों में उचित संशोधन करके मुज़ारों के हितों को और भी सुरक्षित कर दिया गया है। कोई भी ज़मीन मालिक अपने मुजारों के अधीन ज़मीनों को, उन के अधिकारों तथा हितों के विरुद्ध, अनुचित रूप से किसी के पास न गिरवी रख सकेगा और न बेच सकेगा। जहां रहन भूमियों के छुड़ाए जाने पर मुज़ारागिरी के हक वैसे के वैसे बने रहेंगे, बेची गई ज़मीनों का हकशुफा नहीं हो सकेगा। पूर्ववर्ती पंजाब में उत्तराधिकार या वसीयतनामे या उपहार द्वारा भविष्य में प्राप्त की जाने वाली ज़मीन के बारे में यह पाबन्दी लगा दी गई है कि वह निश्चित सीमा से अधिक न हो। पैप्सू के कानून में, पहले से ही, ऐसी व्यवस्था है। पूर्ववर्ती पंजाब में ज़मीन के मालिकों ने १५ अप्रैल, १९५३ के बाद फाल्तू (Surplus) ज़मीनों का जो इंतकाल या हिब्बा किया होगा, वह जहां तक सरकार

ारा फ़ालतू ज़मीनों के निर्धारण या उपयोग का सम्बन्ध है, मान्य नहीं होगा। पूर्ववर्ती पैप्सू में २१ अगस्त, १६५६ के बाद के भूमियों के इन्तकाल या हिब्बे भी नाकारागर बना दिए गए हैं। लक्ष्य यह है कि सारे राज्य में फ़ालतू क्षेत्रों के निर्धारण का काम जल्दी ही मुकम्मल कर लिया जाए और बहुत से बेदखल मुज़ारों को १६५६ के अन्त तक फिर से बसा दिया जाए। निकासी भूमियों पर आबाद हुए मौरूसी मुज़ारों को मालकाना हक देने का कानून भी पिछले वर्ष बना दिया गया है। ईस्ट पंजाब यूटिलाइज़ेशन आफ लैंड्ज़ एक्ट, १६४६ (East Punjab Utilisation of Lands Act, 1949) को संशोधित करने की दिशा में भी प्रयत्न किये गये हैं ताकि फसलों की तादाद छः की बजाए चार कर दी जाए, और अनाज तथा चारे की फसलों को ही काश्त करने की जो पाबन्दी थी, उसे हटाया जाए, और इस अधिनियम को पैप्सू के क्षेत्र पर भी लागू कर दिया जाए। अपनी लोकतन्त्री य नीति का अनुकरण करते हुए, राज्य सरकार ने पंजाब में, १६५७ में, जागीरों की वापसी का कानून भी लागू कर दिया है। इस कानून में, फौजी जागीरों और धार्मिक तथा खैरायती संस्थाओं को दी गई जागीरों और माफियों को छोड़ कर, बाकी जागीरों तथा माफियों को मुनासिब मुआवज़े की अदायगी पर वापिस लेने की व्यवस्था की गई है।

यह राज्य देश भर में चकबन्दी के काम में सब से आगे है। इस काम की अधिक बारीकी से पड़ताल की गई है तथा इसे और सुदृढ़ बना दिया गया है पंजाब में यह कार्य १६५१ में शुरू हुआ था और अक्तूबर १६५८ के अन्त तक ६२ लाख एकड़ भूमि को दोबारा बांट कर दी गई। बाकी क्षेत्र, जिस की अभी चकबन्दी होनी है, १२७ लाख एकड़ है। हम इसे १६६३ के अन्त तक पूरा कर लेना चाहते हैं। पिछले वर्ष इस काम की प्रगति कुछ ढीली रही है। इस ढील का विशेष कारण यह है कि पटवारियों ने हड़ताल कर दी थी तथा हमारे कर्मचारियों को इधर से ध्यान हटा कर बाढ़ की मुसीबतों से जूझना पड़ा था। अब यह फैसला किया गया है कि आगे से चकबन्दी के कर्मचारियों को इधर-उधर के कार्यों के लिये इस्तेमाल नहीं किया जाएगा। चकबन्दी का काम १६ तहसीलों में मुकम्मल हो चुका है और अन्य ३२ तहसीलों में चालू है।

भूमि-सुधार की समस्या के साथ ही विस्थापित व्यक्तियों के पुनर्वास की समस्या भी जुड़ी हुई है। यह कार्य अन्तिम स्थिति में है। बहुत सी अत्यावश्यक समस्याओं को सुलझा लिया गया है। पंजाब के विभाजन के पश्चात् कोई २८ लाख विस्थापित व्यक्ति यहां आए, इन में से लगभग १८ लाख को भूमि दे कर बसा दिया गया और बाकी के १० लाख को शहरी क्षेत्रों में आबाद कर दिया गया। पिछले वर्ष के अन्त तक ज़मीन के अलाटियों में से ७३ प्रतिशत अलाटियों को, जिन में २६०,००० परिवार शामिल हैं, मालकाना हक मिल चुके हैं। अब ये अलाटी १६ लाख स्टैंडर्ड एकड़ से अधिक ज़मीन के मालिक बन गए हैं। इस ज़मीन की मालियत ८.५० करोड़ रुपए है। लोगों के सहयोग से और बड़े भारी प्रशासकीय प्रयत्नों के बाद, ३१,००० स्टैंडर्ड एकड़ से ऊपर का क्षेत्र, जिस का मूल्य १.५० करोड़ रुपए है, ऐसे विस्थापित व्यक्तियों से वापिस ले लिया गया है, जिन्होंने जायज़ मात्रा से अधिक या

झूठी अलाटमेंटें करवाई थीं। चालू वर्ष में पुनर्वास विभाग की सरगर्मियों को यथासंभव बन्द करने का अधिक से अधिक प्रयत्न किया जाएगा। इस विभाग की भिन्न भिन्न शाखाएं सम्बन्धित स्थायी विभागों को शीघ्रता से सौंपी जा रही हैं।

७. दूसरी पंच-वर्षीय योजना के अन्तर्गत खेती बाड़ी की उपज की दिशा में पंजाब से बहुत सी आशाएं लगाई गई हैं और मुझे विश्वास है कि ये आशाएं पूरी हो जाएंगी। खेती-बाड़ी में उपज के लिये नियत किए गए निशानों के अनुसार हम ने १९५५-५६ की उपज के मुकाबले में १९६०-६१ तक अनाज में लगभग ३२ प्रतिशत, कपास में ७० प्रतिशत, गन्ने में ४० प्रतिशत और तिलहनों में २४ प्रतिशत बढ़ती करनी है। पिछली सफलता को सम्मुख रखते हुए हमें पूरी पूरी आशा है कि हम इन निशानों को हासिल कर लेंगे। इस आशा की पुष्टि योजना के पहले दो वर्षों की उपज के रिकार्डों से हो जाती है। पिछले सितम्बर-अक्तूबर में हुई असामयिक वर्षाओं तथा भारी बाढ़ों ने खेती-बाड़ी की उपज को बढ़ाने के लिये किये जा रहे तीव्र प्रयत्नों में रुकावट खड़ी कर दी थी। इस का नतीजा यह हुआ कि खरीफ की फसल को बहुत ज्यादा नुकसान उठाना पड़ा। परन्तु ये वर्षाएं रबी की फसलों की बीजाई के लिये बड़ी लाभदायक सिद्ध हुई हैं, और इस से हमें भरपूर फसल मिलने की आशा है। गेहूं, चने तथा जौ के सम्बन्ध में बढ़िया बीजों को इस्तेमाल करने, बोने से पहले बीजों को सुधारने, रासायनिक खादों ( Fertilizers ) का अधिक प्रयोग करने, और खेती-बाड़ी के बढ़िया तरीकों को अपनाने पर ज़ोर देकर, ज्यादा से ज्यादा पैदावार हासिल करने के लिये रबी की एक विशेष मुहिम चलाई गई थी। खेती-बाड़ी के सम्बन्ध में खोज करने तथा शिक्षा सम्बन्धी सुविधाओं को जुटाने के महत्त्वपूर्ण मामलों पर भी ध्यान दिया जा रहा है। कृषि कालेज, लुधियाना पिछले साल से अपनी नई बनी इमारत में आ गया है, और हमें आशा है कि परियोजना ( Project ) का बाकी हिस्सा इस साल मुकम्मल हो जाएगा। कालेज की नई इमारत में ज्यादा स्थान उपलब्ध हो जाने के कारण कालेज में फर्स्टइयर का दाखला बढ़ा कर १०० कर दिया गया है। कालेज में स्नातकोत्तर ( Post Graduate ) शिक्षा की नियमित श्रेणियां बहुत जल्दी शुरू कर दी जाएंगी। सरकार एक देहाती यूनिवर्सिटी को स्थापित करने का भी भरसक प्रयत्न कर रही है, जिस में ऐसे सी साइंसों पर विशेष ज़ोर दिया जाएगा, जिन का देहाती अर्थ-व्यवस्था से सम्बन्ध है।

पशु-पालन (Animal Husbandry) के क्षेत्र में पशुओं की सीतला बीमारी ( Rinderpest ) की रोकथाम के लिये २४ लाख पशुओं को टीके लगाए गए। यह बीमारी बहुत तबाही मचाती है, और यह काश्तकारों के लिये एक बड़ा भारी खतरा है। कृत्रिम गर्भाधान केन्द्र ( Artificial Insemination Centres) तथा पोल्ट्री एक्सटैंशन सैंटर ( Poultry Extension Centres ) पिछले साल भी सन्तोषजनक काम करते रहे। अमृतसर में एक डेयरी प्राजैक्ट ( Dairy Project ) स्थापित किया जा रहा है। एक दूसरा चंडीगढ़ में मुकम्मल होने वाला है तथा इस के जल्दी ही चालू होने की आशा है। पिछले साल सरसा, फतेहबाद और भिवानीखेड़ा की नई मंडियों में चालू किए गए विकास-कार्यों के बारे में महत्त्वपूर्ण प्रगति हुई है।

सरकार ने जंगल लगाने तथा भूमि-सुरक्षण कार्य पर विशेष ध्यान दिया है। हमारे यहां जंगलों का जो क्षेत्र है, वह राष्ट्रीय वन नीति के अनुसार निश्चित निशानों से बहुत कम है। इस के नतीजे के तौर पर राज्य के पास ईंधन, इमारती लकड़ी और अन्य जंगलाती वस्तुओं की बहुत कमी हो गई है। इन कमियों को पूरा करने के लिए नए जंगल लगाने की दिशा में तेज़ी से काम किया जा रहा है। हवा से ज़मीन के कटाव की रोकथाम के लिये काश्त की गई ज़मीनों में हिफाज़ती पट्टियां ( Shelter Belts ) खड़ी करने का काम राज्य के दक्षिणी ज़िलों में शुरू कर दिया गया है।

८. इस साल प्रकृति का हम पर प्रकोप रहा तथा हमें तीन बार बाढ़ों का सामना करना पड़ा। जहां तक मानवीय प्रयत्नों द्वारा सहायता का सम्बन्ध है, हमारे प्रबन्धों में बड़ा सुधार हुआ है। आज हमें इस बात का गर्व है कि बाढ़ को रोकने के लिये हमारे पास एक सुसंगठित बेड़ा है। इस बेड़े में किश्तियों के बाहिर लगने वाली ४६ मोटरें, चप्पुओं से चलने वाली १३३ किश्तियां, ४७ आऊटबोर्ड मोटर किश्तियां, खींच कर ले जाने वाली ४८ किश्तियां तथा २६ ट्रेलर (Trailors) सम्मिलित हैं। इस साज़सामान का बाढ़ग्रस्त क्षेत्रों में पूरा पूरा लाभ उठाया गया है। बाढ़ों के तीसरे दौर के दौरान, १६ लाख एकड़ के रकबे में खड़ी फ़सलें नष्ट हो गईं। इन नष्ट हुई फसलों का अनुमानित मूल्य ३१ करोड़ रुपए है। इसी बाढ़ के कारण बहुत से मकानों को क्षति पहुंची, जिस से पांच करोड़ रुपए से अधिक की अनुमानित हानि हुई। आर्थिक सहायता तथा ऋणों के उन सामान्य उपायों के अतिरिक्त जो सरकार ने तत्काल ही किए, निकास तथा सहायता केन्द्र भी खोले गए। एक लाख से अधिक व्यक्तियों को मुफ्त भोजन दिया गया, १० हज़ार मन से अधिक अनाज बांटा गया, सस्ते अनाज की दुकानें खोली गईं, दवाइयां बांटी गईं तथा लोगों और पशुओं की चिकित्सा के लिये सहायक दलों की व्यवस्था की गई। सरकारी सहायता असाधारण स्तर पर दी गई। भारी हानि तथा क्षति के होने पर भी इन सहायता पगों के फलस्वरूप बाढ़-पीड़ित लोग फिर से अपने पैरों पर खड़े हो गए हैं। इस सम्बन्ध में मैं यह भी कहना चाहूंगा कि अपने कर्तव्यों के पालन के अतिरिक्त सरकारी कर्मचारियों ने बाढ़ सहायता-निधि के लिए काफी मात्रा में चंदा दिया।

कुछ तो सितम्बर-अक्तूबर, १९५८ की बाढ़ों द्वारा हुई खरीफ की फसलों की हानि के फलस्वरूप तथा कुछ देश की आम कठिन अन्न-स्थिति के कारण, हमें अनाज की कमी तथा अनाज के महंगे भावों का सामना करना पड़ रहा है। सरकार ने अनाज के ज़खीरेबाज़ों तथा मुनाफाखोरों के विरुद्ध कार्यवाही की तथा इस के परिणामस्वरूप लगभग ६ लाख मन ज़खीरा की गई गेहूं पकड़ी। भारत सरकार के कहने पर तथा उत्तर प्रदेश, राजस्थान, मध्य-प्रदेश तथा बिहार आदि संकटग्रस्त राज्यों की प्रार्थना पर हम ने उन को बीजों के लिए ६,३०,००० मन देसी गेहूं सहायतार्थ भेजने का प्रबन्ध किया। अब भारत सरकार ने इस की पूर्ति विदेशी गेहूं की बराबर मात्रा द्वारा कर दी है। मेरी सरकार ने ७०,००० मन गेहूं बीज के लिये सस्ते दामों पर बाढ़-पीड़ित किसानों में बांटी। राज्य के भारी खपत वाले लगभग सभी क्षेत्रों में सस्ते आटे की दुकानें खोली गई हैं तथा इन

दुकानों पर जनता को गेहूं का आटा १५ रुपए ८० नए पैसे प्रति मन के भाव से मिल रहा है। इन उपायों से लोगों की अन्न सम्बन्धी तात्कालिक आवश्यकताओं की पूर्ति में सहायता मिली है और गेहूं के भावों के धीरे धीरे पुराने स्तर पर लौट आने के लक्षण दिखाई दे रहे हैं। इस अन्न-संकट में सरकारी प्रयत्नों की सफलता अधिकतर दलबन्दी के भेदभाव से ऊपर उठ कर, जनता के सहयोग पर निर्भर होगी। मुझे इस विषय में आप से पूर्ण सहयोग मिलने की आशा है। इस बात की आवश्यकता विशेष कर इस लिये है कि अनाज के थोक व्यापार के सरकार द्वारा उत्तरोत्तर अपने हाथ में लिये जाने के बारे में इस समय योजनाएं विचाराधीन हैं। सरकार का लक्ष्य यह है कि इस सम्बन्ध में बनाई गई योजना से न केवल काश्तकारों को अनाज का उचित मूल्य मिलना सुनिश्चित हो जाए बल्कि इस बड़े कार्य के लिये दयानतदार तथा कुशल व्यापारियों की सेवाओं से भी लाभ उठाया जा सके।

९. सामुदायिक विकास-कार्यक्रम, कृषि विकास तथा हमारे देहाती इलाकों में प्रगतिशील परिवर्तन का एक मुख्य साधन है। १९५८-५९ के दौरान में ४ लाख से अधिक आबादी वाले ७१५ गांवों में ७ विकास खंड (Development Blocks) खोले गए। इस से इन की कुल संख्या १२७ हो गई है। राज्य की १३१ लाख की कुल देहाती आबादी में से लगभग ८९ लाख की आबादी वाले १७,५३३ गांव इन खंडों से लाभ उठा रहे हैं। इस कार्यक्रम ने लाहौल के पहाड़ी तथा बर्फानी पिछड़े इलाकों में भी अपने पांव जमा लिए हैं तथा इस वर्ष यहां एक पूर्व-विस्तार -खंड (Pre-Extension Block) स्थापित किया गया है, जिस का मुख्य कार्यालय केलांग में है। मैं इस बात की ओर सदस्यों का घ्यान विशेष रूप से दिलाना चाहता हूं क्योंकि इस इलाके में हम न केवल चीन की महान् जनता के निकटतम पड़ोसी हैं, बल्कि यह इलाका १० हज़ार फुट से अधिक दुर्गम ऊंचाइयों वाली घाटी में प्रकाश तथा प्रगति लाने में हमारे कौशल तथा प्रतिभा के लिये एक चुनौती है। इस के साथ ही, यहां के लोगों को पंजाब के बाकी हिस्सों में रहने वाले लोगों के स्तर पर लाने में सहायता देने के लिये हमारे अनुराग तथा लगन को भी यह इलाका चुनौती देता है। सामुदायिक विकास कार्य का समूचा मूल्यांकन करते समय पता चलता है कि इस कार्य से देहात की हालत में काफ़ी सुखद परिवर्तन हुआ है। यह परिवर्तन खेती-बाड़ी, सिंचाई के छोटे साधनों, यातायात साधनों, स्वास्थ्य तथा सफाई, सामाजिक शिक्षा तथा सहकारिता के क्षेत्र में हुई प्रगति से प्रकट होता है। इस कार्यक्रम में लोगों की रुचि उन के विभिन्न विकास कार्यों में भाग लेने से प्रकट होती है। १९५८ के सितम्बर मास के अन्त तक लोगों ने धन तथा श्रम के रूप में ७६६ लाख रुपये का योगदान किया, जब कि इस के मुकाबले में तदनुरूप सरकारी खर्च ७०२ लाख रुपए था। वर्ष १९५९-६० के दौरान में १२ एन० ई० एस० ब्लाक तथा १४ पूर्व-विस्तार खंड (Pre-Extension Blocks) राज्य में खोले जाएंगे।

१०. इस साल सब प्रकार की २,००० नई सहकारी समितियां राज्य में रजिस्टर की गईं। इन सहकारी समितियों की संख्या २६,००० से अधिक हो गई है तथा राज्य के ८० प्रतिशत देहाती इलाके तथा ४० प्रतिशत से अधिक आबादी इन से लाभ उठा रही है।

सहकारी आधार पर ऋण देने, माल तैयार करने तथा उस की बिक्री के लिये बनाए गए संगठित कार्यक्रम की ओर ध्यान दिया जा रहा है। एक हज़ार से अधिक ऋण समितियां रजिस्टर की गईं, तथा इतनी ही ऋण समितियों को सुदृढ़ बनाया गया। हम ने १७० नए देहाती सहकारी बैंक भी स्थापित किए हैं तथा इस प्रकार अब उन की संख्या बढ़ कर ४१० हो गई है। राज्य सरकार ने केन्द्रीय सहकारी बैंकों तथा राज्य सहकारी बैंक के हिस्से खरीद कर उन को अधिक समृद्ध बनाने का प्रयत्न किया है। इन उपायों से आशा है कि सहकारी समितियां, चालू वर्ष में, देहाती इलाकों में लगभग १० करोड़ रुपए ऋण के रूप में जुटाएंगी। इस दिशा में, पंजाब राज्य के सहकारी भूमि रहन बैंक, के द्वारा ऋण देने के काम का प्रारम्भ बड़ा महत्त्व रखता है। मुझे आशा है कि आने वाले सालों में यह बैंक खेती के क्षेत्र में वही काम करेगा जो वित्त निगम (Finance Corporation) उद्योग के क्षेत्र में करता है। इस वर्ष २२ नई बिक्री समितियां कायम की गई हैं। हाल ही में स्थापित राज्य गोदाम निगम (State Warehousing Corporation) ने चुनी हुई मंडियों के स्थान पर गोदामों की स्थापना का कार्यक्रम बनाया है। औद्योगिक सहकारी समितियों का सराहनीय विकास हुआ है। अब इन की संख्या बढ़ कर २,२०० हो गई है। सरकार योजना बना रही है कि सेवा सहकारी समितियां (Service Co-operative Societies) हर एक देहाती इलाके में बनाई जाएं ताकि वे अपने सदस्यों की खेतीबाड़ी के औज़ारों की ज़रूरतों तथा सेवाओं आदि की पूर्ति कर सकें। इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए एक तीन-साला विशाल कार्यक्रम विचाराधीन है।

मैं सदस्यों का ध्यान सहकारी नीति के विषय में राष्ट्रीय विकास परिषद् (National Development Council) के प्रस्ताव की ओर दिलाना चाहता हूं। यह सर्वांगीण प्रस्ताव आर्थिक योजनाबन्दी के इतिहास में एक महत्त्वपूर्ण घटना है। आने वाले सालों में सहकारिता का विकास और अधिक तेज़ कर दिया जाएगा। लक्ष्य यह है कि दूसरी पंच-वर्षीय योजना के अन्त तक राज्य के सारे देहाती परिवारों में से ६५ प्रतिशत परिवारों को विभिन्न प्रकार की सहकारी समितियों के क्षेत्र में लाया जाए।

११. भाखड़ा नंगल परियोजना को, जिस की ओर न केवल हमारी बल्कि सारे देश की आंखें लगी हुई हैं, सम्पन्न करने के काम में निश्चित योजना के अनुसार प्रगति हुई। कंक्रीट भरने का काम लगभग ६० प्रतिशत मुकम्मल हो चुका है और पिछली बरसात में बांध की ऊंचाई इतनी पहुंच गई कि यहां पानी जमा करना भी संभव हो गया। इस राज्य में सिंचाई के विकास में यह एक विशेष शानदार कार्य हुआ है क्योंकि राज्य के इतिहास में पहली बार इस वर्ष यहां के लोगों ने जमा किए गए पानी से सिंचाई की है। हमें आशा है कि अगली गर्मियों में हम पांच लाख एकड़ फुट पानी आगामी सर्दियों के लिये जमा कर सकेंगे। इस के इलावा अगली सर्दियों तक पानी इतनी सतह तक जमा हो जाएगा कि भाखड़ा से बिजली पैदा करना संभव होगा। इस सम्बन्ध में मैं बता देना अच्छा समझता हूं कि भाखड़ा के बाएं किनारे वाले बिजली घर (Left Power Plant) के पहले यूनिट के १९६० के शुरू में जारी हो जाने की आशा है।

भाखड़ा-नंगल परियोजना एक सांझा प्रयास है। यह परियोजना न केवल बहुमुखी है बल्कि बहुराज्यी भी है। एक ओर तो यह परियोजना दो विभिन्न उद्देश्यों—सिंचाई और बिजली—की पूर्ति करती है, और दूसरी ओर दो राज्यों—यानी पंजाब और राजस्थान—की सांझेदारी का प्रतिनिधित्व। इन भागीदारों के मध्य समझौते की शर्तों पर कई वर्षों तक विचार-विनिमय होता रहा। यह परियोजना समाप्त होने को है और इस के साथ ही पंजाब और राजस्थान दोनों में ही राज्य बिजली बोर्डों की स्थापना कर देने से यह ज़रूरी हो गया है कि सांझेदारी की शर्तों को अन्तिम रूप दे दिया जाए। मुझे यह बताते हुए हर्ष हो रहा है कि सभी प्रमुख विषयों पर पूरी तरह समझौता हो चुका है। इस औपचारिक समझौते पर जनवरी में हस्ताक्षर हो गए और मैं यह कह सकता हूं कि हमारे और हमारे पड़ोसी राज्य राजस्थान के मध्य सहकारी और सफल सम्बन्धों की स्थापना के लिये यह एक और महत्त्वपूर्ण पग है।

एक और राष्ट्रीय महत्त्व की परियोजना है जिस में पंजाब और राजस्थान दोनों सांझीदार हैं। इस से मेरा संकेत राजस्थान नहर परियोजना की ओर है। इस के अनुसार १८,५०० घन फुट प्रति सैकेंड की सामर्थ्य वाली एक बड़ी नहर बनाई जाएगी, जो राजस्थान की झुलसी हुई ५२ लाख एकड़ भूमि की सिंचाई करेगी। इस राज्य में इस नहर की लम्बाई ११० मील होगी। इस पर तेज़ी से काम हो रहा है। भाखड़ा नियंत्रण बोर्ड की तरह ही हमारे राज्य, राजस्थान और केंद्र के मध्य एक नियंत्रण संगठन (Control Organisation) स्थापित करने का समझौता हो चुका है।

राजस्थान नहर का पूरी तरह उपयोग करने और साथ ही इस राज्य को और विकसित करने के लिये यह ज़रूरी है कि ब्यास नदी के सभी स्रोतों को काबू में किया जाए। इस के बारे में सरकार ने इस नदी पर पानी जमा करने की परियोजना की जांच करने के काम को प्राथमिकता दी है। ब्यास बांध परियोजना और ब्यास सतलुज लिंक (Link) परियोजना पर विस्तृत रूप से जांच करने का काम बड़े ज़ोरों से हो रहा है और आशा है कि ये दोनों परियोजनाएं तीसरी पंच-वर्षीय योजना में सम्मिलित कर ली जाएंगी। ज़िला गुड़गांव और राजस्थान के साथ लगने वाले खुश्क इलाकों को सींचने के विचार से एक और महत्त्वपूर्ण योजना की जांच-पड़ताल करने के काम को भी अधिक प्राथमिकता दी गई। इस से मेरा मतलब गुड़गांव सुरंग परियोजना से है।

भारत के गृह मंत्री ने १ जुलाई, १९५८ को सरहिन्द फीडर नहर का औपचारिक उद्घाटन किया था। यह फीडर नहर ५१ मील की लम्बाई तक मुकम्मल हो कर चालू हो चुकी है। बाकी ३८ मील की लम्बाई पर काम हो रहा है। अब आशा है कि अक्तूबर, १९५९ तक यह काम मुकम्मल हो जाएगा। इस परियोजना के अधीन वे ज़मीनें भी आ गई हैं जो इस के फलस्वरूप सरहिन्द नहर से कट गई हैं। इस प्रकार सरहिन्द नहर का जो पानी बचेगा, वह नए इलाकों की सिंचाई करेगा और इस के साथ ही दूसरे ज़रूरत वाले इलाकों में पानी की मात्रा बढ़ाने में सहायता देगा।

नलकूप योजना में जो कि कई कारणों से पिछले वर्षों में सन्तोषजनक तरक्की नहीं कर सकी थी, पिछले साल उत्साहजनक तरक्की हुई है। अब तक १,४७५ सरकारी नलकूप लगाए जा चुके हैं। इन में से १,४४२ को बिजली पहुंचाई जा चुकी है। चालू नहरों में पानी डालने वाले नलकूपों के इलावा इस समय १,१६६ नलकूप काम कर रहे हैं। इस साल इन नलकूपों के लिये सैंकड़ों मील लम्बे खाल (watercourses) बनाए जा चुके हैं। इस किस्म की सिंचाई को प्रचलित करने के लिये, जो एक बड़ी मुहिम चलाई गई, उस के परिणामस्वरूप पिछले साल के मुकाबले में सींचा जाने वाला इलाका चार गुना अधिक हो गया है।

सिंचाई का सब पहलुओं से विकास हो रहा है, सब तरह से हालत सुधरी है और मेरे विचार में पंजाब ने इस क्षेत्र में विशेष प्रगति की है। परन्तु इस में एक खटकने वाली बात यह हुई है कि राज्य के बहुत से इलाके विविध परिमाण में सेम की लपेट में आ गए हैं। सरकार यह अच्छी तरह समझती है कि बाढ़ रोकने, पानी के निकास का प्रबन्ध करने और सेम को रोकने की योजनाओं पर भी यदि ज्यादा नहीं तो सिंचाई योजनाओं जितना ही फौरी ध्यान देना ज़रूरी है। अन्दाज़ा लगाया गया है कि अधिक सेम वाले इलाकों को पूरी तरह बचाने के लिए ८ से १० करोड़ रुपए तक की योजनाएं जारी करने की ज़रूरत होगी। शुरू में भारत सरकार ने दूसरी योजना के दौरान में इस राज्य के लिये ४ करोड़ रुपए निश्चित किए थे। साधनों की तंगी होने के कारण यह तजवीज़ है कि इस रकम को घटा कर २.९६ करोड़ रुपए कर दिया जाए, लेकिन राज्य की एतत्सम्बन्धी कठिन स्थिति को देखते हुए यह कोशिश की जा रही है कि इस रकम को न घटाया जाए। पिछले दो सालों में ९४.६ लाख रुपए की लागत की योजनाएं चालू की गई हैं और पिछले अक्तूबर की बारिशों से हुई भीषण तबाही के बावजूद अमृतसर, करनाल, और कपूरथला के बहुत ज़्यादा पीड़ित होने वाले इलाकों में भी पहले जैसी हानि नहीं पहुंची, क्योंकि वहां पानी के निकास के लिये और बाढ़ की रोक-थाम के लिये आवश्यक कदम उठाए गए थे। सरकार ने इस समस्या पर निरंतर विचार किया है। वह सेम के खतरे का, जिस से राज्य की तबाही की आशंका पैदा हो गई है, हर संभव तरीके से, मुकाबला करने का निश्चय किए हुए हैं। पानी के निकास के लिये जो विभिन्न योजनाएं चलाई गई हैं उन के इलावा यह तजवीज़ है कि अमृतसर, हांसी, संगरूर, फाज़िलका और ज़ीरा के इलाकों में प्रमुख (Pilot) योजनाएं चालू की जाएं जो सेम को रोकने और भूमि सुधारने की दिशा में बड़े पैमाने पर काम करें।

१२. बिजली के क्षेत्र में उहल और नंगल की दो प्रमुख पन-बिजली योजनाएं न केवल पंजाब की बल्कि कुछ हद तक दिल्ली, राजस्थान और जम्मू एवं कश्मीर की ज़रूरतों को भी पूरा करती हैं। भाखड़ा बांध के बाएं किनारे पर बन रहे बिजली घर के काम में काफी प्रगति हो चुकी है। इस बिजली घर में ९०—९० हज़ार किलोवाट के ५ जैनरेटिंग सैट लगाने की तजवीज़ है।

सिंचाई के सम्बन्ध में ज़िकर करते हुए जैसे कि मैं ने पहले आशा प्रकट की थी, पहला जैनरेटिंग सैट १९६० के शुरू में चालू हो जाएगा। माली कठिनाइयों के बावजूद ५०० और गांवों को बिजली दी गई है। इस तरह राज्य के कुल २,२४० गांवों में बिजली आ चुकी है। अब तक ६०० सनअती, ४०,००० साधारण और १,२०० ज़रायती कनैक्शन दिए जा चुके हैं। लोड ३०,००० किलोवाट तक बढ़ चुका है। यह काम ५०० मील लम्बी ११ के. वी. (k.V) लाइनों, २४० मील लम्बी वितरण लाइनों (Distribution lines) और ५०० सब-स्टेशनों के निर्माण से संभव हुआ है।

१३. विदेशों से मशीनरी और कच्चा माल मंगवाने के लिये आवश्यक विदेशी मुद्रा की कमी के कारण पैदा हुई भारी और बढ़ती हुई कठिनाइयों के बावजूद, और भारत के सभी साधनों के ऐसे प्राजैक्टों पर, जो कि पांच साला योजना के प्राण हैं, लग जाने के बावजूद भी आप के राज्य के उद्योग-क्षेत्र में छोटे और दर्मियाने उद्योगों ने बड़ी उन्नति की है। मैं यहां कुछ उद्योगों का ही ज़िकर करना चाहता हूं। पिछले साल आटोमोबाइल पिस्टन रिंग्ज़ (Automobile Piston Rings), डोमैस्टिक एयर-कंडीशनर्ज़ (Domestic Air-Conditioners), एयर-कम्प्रैसर्ज़, (Air-Compressors), नाश्ते की चीज़ें और शीशे की सिरिंजें (Syringes) बनाने की नई फैक्टरियों ने काम करना शुरू किया। बहुत से पुराने उद्योगों का उत्पादन बढ़ा और खांड के उद्योग में सराहनीय प्रगति हुई। भोगपुर, पानीपत और रोहतक में साल १९५६-५७ में जो सहकारी खांड-मिलें लगाई गई थीं, उन में १९५७-५८ में ७.४२ लाख मन चीनी तैयार हुई। गन्ना पेलने के चालू मौसम में, इन सहकारी मिलों में उपज बढ़ाने के ठोस प्रयत्नों के कारण, अधिक खांड तैयार होने की आशा है। सरकार मोरिंडा और बटाला में भी एक एक सहकारी खांड-मिल खोलने का विचार रखती है।

मेरी सरकार औद्योगिक क्षेत्र की सरगर्मियों को मदद देने और इन की रफ्तार को बढ़ाने के लिये जहां कहीं ज़रूरत हो माली, टैक्निकल और आम सहायता जुटाने की हर संभव कोशिश कर रही है। साल १९५७-५८ में ३६ लाख रुपए के कर्ज़े बांटे गए और १९५८-५९ में इस रकम को बढ़ा कर ३८ लाख रुपयों से भी ज़्यादा कर दिया गया। छोटे उद्योगों के लिये आम सहूलतें जुटाने के लिये भारत सरकार की सहायता से जो योजना तैयार की गई थी उस से अनेकों छोटे कारखाने टैक्निकल सहायता प्राप्त कर रहे हैं। निकट भविष्य में लुधियाना में एक औद्योगिक बस्ती के पहले चरण के मुकम्मल हो जाने और मालेरकोटला, बटाला तथा सोनीपत में छोटी औद्योगिक बस्तियां कायम हो जाने से छोटे पैमाने की सनअतें पहले से भी ज़्यादा तरक्की करेंगी। छोटे यूनिटों द्वारा बनाई गई चीज़ों को एक निश्चित स्तर पर लाने के लिए जो क्वालिटी मार्किंग स्कीम (Quality Marking Scheme) चलाई गई थी, उस ने काफी तरक्की की है और मुझे यकीन है कि उद्योगपति इस से पूरा पूरा लाभ उठाएंगे। मुझे यह बताते हुए खुशी होती है कि पंजाब में गाढ़ा दूध (Condensed Milk) और दूध की दूसरी चीज़ें तैयार करने की दो बड़ी फैक्टरियां लगाने के लिये लाइसेंस दिये जा चुके हैं और आशा है कि इन का निर्माण

बहुत जल्दी शुरू हो जाएगा। राज्य में छोटे ट्रैक्टरों की एक फैक्टरी लगाने के लिये एक लाइसेंस दिया जा चुका है। ये प्रयत्न हमारे किसानों और पशु-पालकों के लिये बहुत महत्त्वपूर्ण हैं।

१४. रोड ट्रांसपोर्ट सेवाएं अच्छा काम करती रही हैं और उन की कार्य-कुशलता में भी सुधार हुआ है। लम्बे सफर के मुसाफिरों की सहूलत के लिये चंडीगढ़ और दिल्ली के दर्मियान एक डी-लक्स (De-luxe) सर्विस जारी की गई है, जो काफी लोक-प्रिय साबित हुई है। इस साल के अन्त तक दिल्ली—नंगल, अम्बाला—शिमला, अमृतसर—चंडीगढ़, और अमृतसर—फिरोज़पुर के दर्मियान ऐसी ही सर्विसें चालू होने की आशा है। "भारत—१९५८" प्रदर्शनी के मौके पर दिल्ली ट्रांसपोर्ट अंडरटेकिंग ने पंजाब रोडवेज़ से अनुरोध किया था कि वे दिल्ली के शहरी इलाकों में दो रूटों पर अपनी बसें चलाएं। पंजाब रोजवेज़ ने यह काम सन्तोषजनक रूप से निभाया। दूरदराज़ के इलाकों के निवासियों को सड़क यातायात की सहूलतें जुटाने के लिये, कई एक कच्चे रूटों के बस परमिट देने का फैसला किया गया है। अम्बाला—देहरादून, पेहोवा—कुरुक्षेत्र—हरिद्वार और मथुरा—पलवल की सड़कों पर दिल्ली और उत्तर प्रदेश के साथ हुए समझौतों के परिणामस्वरूप सांझे आधार पर बसें चलानी शुरू की गईं। यह बात भी उल्लेखनीय है कि १२ साल से कम उमर के उन बच्चों से जिन के स्कूल नज़दीक ही हैं, स्कूल जाने के लिये बसों पर मुफ्त सफ़र करने की सहूलत दी गई है।

साल १९५८-५९ में कुल ३५० मील लम्बी सड़कों का निर्माण-कार्य पूरा कर लेने की संभावना है। इस में से २६० मील लम्बी सड़कें दिसम्बर, १९५८ के अन्त तक बन कर तैयार हो चुकी हैं। इस साल ट्रांसपोर्ट सर्विसों को २० नई सड़कों पर जारी किया गया। इन में से रिवाड़ी—नारनौल, डबवाली—चुटाला, लुडेसर—भट्टू, थानेसर—झांसा, मुकेरियां——तलवाड़ा की सड़कें और दिल्ली—मथुरा के दर्मियान की दोहरे मार्ग वाली सड़क प्रमुख हैं। प्रमुख पुलों के निर्माण का काम बड़े ज़ोर शोर से हो रहा है। अम्बाला—कालका सड़क पर घग्गर का पुल इस साल चालू हो गया है। देहरागोपीपुर में ब्यास पर, ऊना—होशियारपुर सड़क पर स्वां नदी पर, और पलवल—सोहना— रिवाड़ी सड़क पर साहिबी नदी पर पुलों के निर्माण का काम बहुत शीघ्र ही शुरू किया जाएगा।

१५. उद्योगों के विकास के साथ साथ पिछले कुछ वर्षों से हम मज़दूरों के कल्याण की ओर विशेष ध्यान दे रहे हैं। इस दिशा में इस साल यह एक महत्त्वपूर्ण और स्मरणीय काम हुआ है कि ट्रेड एम्पलाईज़ एक्ट, १९४० (Trade Employees Act, 1940) को रद्द कर के पंजाब शाप्स एंड कमर्शल एस्टैबलिशमेंटस एक्ट, १९५८ (Punjab Shops and Commercial Establishments Act, 1958) लागू किया गया है। इस कानून से व्यावसायिक संस्थानों के कर्मचारियों को बड़ी सहूलत मिली है और यापारियों के लिये भी काम का समय निश्चित हो गया है। कल्याण-केन्द्र, राष्ट्रीय रोज़गार वा, रोज़गार सम्बन्धी जानकारी इकट्ठी करने की योजना, और मज़दूरों की सरकारी

बीमा योजना सन्तोषजनक रूप से काम कर रही हैं। दिए गए वचन के अनुसार सरकारी बीमा योजना के अधीन मज़दूरों के परिवारों को भी लाभ मिलना शुरू हो गया है। मालिकों और मुलाज़िमों के बहुत से झगड़ों को आपसी समझौते द्वारा ही निपटाया गया। हड़तालें बहुत ही कम हुईं। सरकारी सहायता से बनने वाले माकानों की योजना के अधीन मज़दूरों के लिये विविध स्थानों पर १,०९२ मकान बनाए जा चुके हैं और १,०४४ बन रहे हैं। आशा है कि इस माली साल के अन्त तक २,००० मकान बन कर तैयार हो जाएंगे।

१६. जैसा कि आप सभी जानते हैं मेरी सरकार की एक प्रमुख नीति यह भी है कि अनुसूचित जातियों, पिछड़े हुए लोगों और विमुक्त जातियों की दशा को सुधारा जाए। इन जातियों के छात्रों को पढ़ाई के लिए वज़ीफों, फीस माफियों, और डाक्टरी मुआइने के लिए इन से वसूल की गई फीसों को लौटाने के रूप में, कई एक सहूलतें दी गई हैं। इस के साथ ही सरकार के नियंत्रण में चल रहीं शैक्षणिक, टैक्निकल और व्यावसायिक संस्थाओं में इन जातियों से सम्बन्धित छात्रों के लिये काफी स्थान सुरक्षित किये गये हैं। इन जातियों के जीवन-स्तर को सुधारने के लिये जो योजनाएं बनाई गई हैं उन्हें अमल में लाने के लिये पूरी कोशिशें हो रही हैं। इन्हें खेती की ज़मीनें खरीदने और मकान तामीर करने, कुएं खोदने और हैंड-पम्प लगाने, पंचायती-केंद्र खोलने और टैक्निकल और व्यावसायिक ट्रेनिंग आदि की सुविधाएं जुटाने के लिये आर्थिक सहायता दी जा रही है। इसी तरह लाहौल और स्पिति के अनुसूचित इलाकों की प्रगति और विकास के लिये भी मेरी सरकार हर संभव कोशिश कर रही है। पिछले साल स्वयं मुख्य मंत्री जी ने लाहौल घाटी में केलांग की अति कठिन यात्रा की, ताकि वे वहां पर कबाइली सलाहकार कौंसिल से बातचीत कर सकें और इस इलाके में हुई प्रगति को स्वयं देख सकें। हमारे राज्य के इस इलाके में एक बड़ी कठिनाई यह है कि यहां केवल गर्मियों में ६ महीने से भी कम समय के के लिये काम हो सकता है। सिर्फ़ इसी मौसम में रोहतांग और कुंज़ुम के दर्रे खुलते हैं, । घाटी में बर्फ नहीं रहती और यहां की कठोर भूमि का उपयोग हो सकता है। यहां की सब से बड़ी समस्या यातायात की है। इस की व्यवस्था से ही यहां पर शिक्षा का प्रसार होगा और माल लाया तथा ले जाया जा सकेगा। इस काम में हमारा अनुभव बढ़ा है और हमें आशा है कि कठिनाइयों के बावजूद हम सड़क निर्माण के एक स्पष्ट और साथ ही एक ठोस प्रोग्राम को चालू कर सकेंगे। हम प्रधान मन्त्री जी के प्रति भी आभारी हैं, जिन्होंने १९५८ में मनाली में कुछ दिन विश्राम करने के लिये समय निकाला और इस प्रकार न केवल इन पहाड़ी इलाकों के सौंदर्य, बल्कि इन की जरूरतों की ओर भी, हमारा ध्यान दिलाया ।

१७. बाकी सारे देश की तरह ही, पंजाब राज्य को भी शिक्षा में कठिन तथा जटिल समस्याओं का सामना करना पड़ रहा है। हम ने इन समस्याओं को सुलझाने की ओर कदम बढ़ाया है। एक ओर तो हमारे लोगों की ओर से राज्य के सभी बच्चों को अधिक से अधिक शिक्षा देने की उचित मांग निरन्तर रूप से की जा रही है और दूसरी ओर यहां के निवासियों को आदर्श नागरिक बनाने के लिए शिक्षा के स्तरों को न केवल कायम रखने

बल्कि उन्हें ऊंचा करने की भी समस्या है। हमें विशेष कर टैक्निकल शिक्षा के क्षेत्र में परिमाण तथा उस का स्तर उन्नत करने की दृष्टि से अभी बहुत कुछ करना बाकी है। इन कठिनाइयों के साथ साथ इस बात की भी जरूरत है कि वर्तमान आवश्यकताओं तथा भारतीय आकांक्षाओं के अनुरूप एवं हिंदी और प्रादेशिक भाषाओं के विकास को दृष्टि में रखते हुए सारी शिक्षा प्रणाली को फिर से संगठित किया जाए। इन सब पहलुओं में सन्तोषजनक प्रगति होने में तो कुछ समय लगेगा फिर भी चालू वर्ष के दौरान में इन में से हर एक पहलू की ओर ध्यान दिया गया है। सरकारी स्कूलों में छठी श्रेणी तक शिक्षा मुफ्त कर के पंजाब ने सारे देश की अगुआई की है। कांगड़ा तथा महेन्द्रगढ़ जिलों के सरकारी स्कूलों में आठवीं कक्षा तक शिक्षा मुफ्त कर दी गई थी। इस रियायत को बाद में हिसार जिले की लोहारू सब-तहसील और अम्बाला जिले की नारायणगढ़ तहसील के मोरनी नामक पहाड़ी इलाकों में भी लागू कर दिया गया है। बाढ़-पीड़ित इलाकों के सरकारी स्कूलों में दसवीं श्रेणी तक मुफ्त शिक्षा दी जाती है।

माध्यमिक शिक्षा आयोग (Secondary Education Commission) ने इस बात की सिफारिश की है कि माध्यमिक शिक्षा के पाठ्यक्रम को समृद्ध बनाने की आवश्यकता है। इस आयोग ने यह भी सिफारिश की है कि भिन्न भिन्न रुचियों एवं रुझानों वाले विद्यार्थियों के लिये विभिन्न शिक्षा वर्ग (Groups) बनाए जाएं। नई प्रकार के बहुमुखी स्कूलों के भवन बनाने, सामान तथा फर्नीचर खरीदने के लिये सरकारी तथा ग़ैर-सरकारी स्कूलों को इस राज्य की ओर से पहले ही ग्रांटें दी जा रही हैं। यूनिवर्सिटी ने नई पद्धति को पहली अप्रैल, १९५८ से स्वीकार किया है। १३६ हाई स्कूलों को नई पद्धति के स्कूलों में बदल दिया गया है। आने वाले सालों में बाकी हाई स्कूलों को भी सिलसिले-वार प्रोग्राम के अनुसार नई पद्धति के स्कूलों में बदल दिया जाएगा।

बुनियादी शिक्षा के सम्बन्ध में दो नवीकरण शिक्षा-क्रमों (Refresher Courses) का आयोजन किया गया, जहां पुरानी किस्म के प्राइमरी स्कूलों में काम करने वाले अध्यापकों को नई शिक्षा प्रणाली के बारे में जानकारी प्रदान की गई। सहायक जिला निरीक्षकों (Assistant District Inspectors) के लिए भी एक विशेष प्रशिक्षण चर्या (Training Course) आयोजित की गई। यह एक खुशी की बात है कि पंजाब को तेरहवीं अखिल भारतीय नई तालीम (बुनियादी तालीम) कान्फ्रैंस के लिये चुना गया है, जो कि आचार्य विनोबा भावे के शुभागमन के अवसर पर राजपुरा में होगी।

इस वर्ष ३३वीं अखिल भारतीय शिक्षा कान्फैंस चंडीगढ़ में हुई। स्थानीय संस्थाओं (Local Bodies) के स्कूलों को सरकारी प्रबन्ध में लेने की नीति को पूर्ववर्ती पैप्सू के इलाके में भी लागू कर दिया गया है। देश भर में शिक्षा की स्थिति का निरीक्षण करने की केन्द्रीय सरकार की योजना के अनुसार ही इस राज्य ने शिक्षा की स्थिति का निरीक्षण किया है।

टैक्निकल शिक्षा के क्षेत्र में, टैक्निकल शिक्षा बोर्ड (State Board for Technical Education) की स्थापना करके इस शिक्षा की व्यवस्था को उन्नत कर दिया गया है। इस बोर्ड का काम चलाने के लिये एक निर्देशालय (Directorate) की भी स्थापना की गई है। यह बोर्ड डिग्री तथा डिप्लोमा स्टैंडर्ड की सारी सरकारी तथा मान्यता-प्राप्त ग़ैर-सरकारी टैक्निकल संस्थाओं की देखभाल कर रहा है। मौजूदा संस्थाओं के विस्तार के इलावा, हरियाणा प्रान्त में एक नए पालीटैक्निक (Polytechnic) की स्थापना का विचार है। यह पालीटैक्निक संभवत: रिवाड़ी में खोला जाएगा। भारत सरकार इस विषय पर विचार कर रही है कि देश में डिप्लोमा-स्तर की टैक्निकल ट्रेनिंग की सुविधाओं को बढ़ावा दिया जाए। इस के फलस्वरूप पंजाब में तीन नए पालीटैक्निक शीघ्र ही खोले जाएंगे। इन में से हर पालीटैक्निक में १२० छात्र हर वर्ष दाखिल किए जा सकेंगे ।

राज्य की प्रादेशिक भाषाओं की समृद्धि तथा उन्नति की ओर भी ध्यान दिया जा रहा है। अंग्रेज़ी तथा उर्दू से हिन्दी और पंजाबी में अनुवाद, सरकारी काम-काज में आने वाले शब्दों की शब्दावली के तैयारी तथा शब्द-कोषों की रचना का काम तज़ी से आगे बढ़ रहा है। राज्य में राष्ट्रभाषा तथा प्रादेशिक भाषाओं की उन्नति को प्रोत्साहित करने के लिये, भाषा विभाग ने जो पग उठाए हैं, उन में से मुख्य ये हैं—साहित्यिक प्रतियोगिताओं (Literary Contests) तथा लेखक परिसंवादों (Writers' Seminars) का आयोजन, प्रकाशित पुस्तकों के लिये इनाम की व्यवस्था तथा इन भाषाओं के विकास के लिए काम करने वाली ग़ैर-सरकारी संस्थाओं के लिये आर्थिक सहायता, एवंठ छात्रवृत्तियां देने का प्रबन्ध ।

१८. चालू माली साल में राज्य के अन्दर स्वास्थ्य तथा चिकित्सा सम्बन्धी सुविधाओं में काफी बढ़ती हुई है। तहसीलों के सदरमुकामों पर जो हस्पताल हैं, उन में से १० हस्पतालों का दर्जा ऊंचा कर दिया गया है और कई एक नए प्रशिक्षण-केन्द्र (Training Centres) खोले गए हैं। परिवार-नियोजन कार्यकर्ताओं (Family Planning Workers) के प्रशिक्षण-प्रबन्ध के साथ साथ शहरी तथा देहाती इलाकों में परिवार-नियोजन क्लिनिक (Family Planning Clinics) खोले गए हैं। अमृतसर के डेंटल कालिज (Dental College) की इमारत मुकम्मल होने वाली है। चालू वर्ष के दौरान लाहौल तथा स्पिति के इलाकों की ओर विशेष ध्यान दिया गया। इस इलाके में पांच चिकित्सा (Medical) की तथा पांच लोक-स्वास्थ्य की टीमों (Public Health Teams) ने इलाज तथा बीमारियों की रोकथाम के सम्बन्ध में बहुत अधिक काम किया। केलांग की सिविल डिस्पैंसरी (Civil Dispensary) में रोगों आदि की जांच के सम्बन्ध में एक लेबारेटरी (Pathological Laboratory) खोली गई है और स्पिति में काज़ा और लाहौल में सैनशा के स्थान पर दो डिस्पैंसरियां खोली गई हैं ।

आशा है कि मलेरिया की रोकथाम का प्रोग्राम कुछ वर्षों में ही लोगों की सेहत के इस बड़े खतरे को राज्य से खत्म कर देगा ।

सेहत के सम्बन्ध में जो बड़ी योजनाएं चालू की गई हैं उन में से शहरी तथा देहाती इलाकों के लिये शुरू की गई पानी-सप्लाई तथा सफाई सम्बन्धी राष्ट्रीय योजना (National Water-Supply and Sanitation Scheme) उल्लेखनीय है। यह योजना यद्यपि भारत सरकार की ओर से १९५४ से आरम्भ है लेकिन इस के सम्बन्ध में पूरे ज़ोर से हाल ही में काम शुरू हुआ है। पानी-सप्लाई की योजनाएं कई नगरों में प्रायः पूरी हो गई हैं। दूसरे नगरों में इन का विस्तार किया गया है। गंदगी और पानी के निकास के लिये नालों तथा नालियों के बनाने का काम भी चल रहा है। लगभग ३०,००० व्यक्तियों की जनसंख्या वाले ३९ गांवों की आवश्यकताओं को पूरा करने वाली होशियारपुर ज़िले की बेट इलाके की पानी-सप्लाई योजना की सम्पन्नता के इलावा, इस समय १०० से अधिक छोटी बड़ी योजनाएं तैयार हो रही हैं। यह बात उल्लेखनीय है कि बेट इलाके की पानी-सप्लाई की उक्त योजना देश भर में पानी-सप्लाई की सब से बड़ी योजना है। देहाती सफाई के प्रोग्राम के अधीन ४,००० से अधिक शौचालय आम लोगों के घरों में बनाए गए हैं।

१९. समाज-कल्याण के क्षेत्र में सरकार चालू वर्ष के दौरान में पहले प्राप्त हुई सफलताओं को स्थायी बनाए रखने तथा चालू की गई योजनाओं को सुदृढ़ बनाने के लिये भी विशेष रूप से ध्यान देती रही। कंडाघाट के निकट आनन्द भवन में तथा तारादेवी में चार हालीडे होम कैम्पों (Holiday Home Camps) का आयोजन किया गया। सैंकड़ों लड़के लड़कियों ने इन कैम्पों में भाग ले कर लाभ उठाया। सरकार ने राज्य-स्तर पर अपाहिजों के लिये एक परिषद् (Council) बनाई है तथा अपाहिज-घर के लिये ३०,००० रुपए की एक बड़ी ग्रांट (Grant) दी है। समाज-कल्याण की दूसरी योजनाएं भी भली भांति फल-फूल रही हैं।

खेलों के बारे में पंजाब की लाजवाब कुशलता को और भी बढ़ाने की ओर विशेष ध्यान दिया जा रहा है। इस मतलब के लिये समाज-कल्याण निर्देशालय, पंजाब (Directorate of Social Welfare, Punjab) में एक खेल-शाखा की स्थापना करके राज्य में खेलों की उन्नति के लिये एक सर्वांगीण योजना बनाई गई है। राज्य में खेलों के जो प्रमुख केन्द्र हैं वहां पर खेलों के और मैदान (स्टेडियम) बनाने, चंडीगढ़ में याक्ट क्लब (Yacht Club) खोलने तथा खेल-शिक्षण केन्द्रों की स्थापना करने आदि की कई योजनाएं तैयार की जा रही हैं।

कल्याण-कार्यों से सम्बन्धित आवश्यक आंकड़ों को इकट्ठा करने तथा उन्हें तरतीब देने और सामाजिक समस्याओं तथा उन के समाधान के विषय में खोज करने के उद्देश्य से एक खोज एवं सूचना केन्द्र स्थापित करने के लिये समाज-कल्याण निर्देशालय ने एक व्यापक योजना बनाई है। अगले साल इस सम्बन्ध में एक विशेष योजना को अमल में लाने का विचार है, जिस पर २०,००० रुपए खर्च होंगे। इस से राज्य सरकार समाज-कल्याण के भावी कार्यक्रम को और अधिक वैज्ञानिक आधार पर तैयार कर सकेगी।

२०. चंडीगढ़ नगर के विकास का कार्य अभी जारी है और मुझे यह बताते हुए खुशी हो रही है कि इस वर्ष १४ जनवरी को हमारे सभी मन्त्री नए सैक्रेटेरियट में आ गए हैं। इस से हम ने अपना वह सफर तय कर लिया है जिसे हम ने स्वतन्त्रता मिलने के एकदम बाद शुरू किया था। इस सफर के दौरान में हमें बहुत से स्थान बदलने पड़े। अब सरकार ने यहां अपने स्थायी भवन में काम करना शुरू कर दिया है। यद्यपि यह ठीक है कि चंडीगढ़ आने वाले भिन्न भिन्न महकमों के सभी कर्मचारियों को लाने में अभी कुछ महीने और लगेंगे और सारे के सारे सरकारी हैडक्वार्टरों को पटियाला और चंडीगढ़ लाने के हमारे अन्तिम उद्देश्य को प्राप्त करने में शायद अभी कुछ साल और लग जाएं।

इस साल चंडीगढ़ में जो बड़ी बड़ी इमारतें बन कर पूरी तरह या लगभग तैयार हो चुकी हैं वे ये हैं : स्टेट लाइब्रेरी, ट्रे.़री बिल्डिंग, एक लड़कों का तथा एक लड़कियों का कालेज। नए सैक्रेटेरियट की प्रायः ६ की ६ मंज़िलों में ही दफ्तर आ गए हैं और यहां उन का काम शुरू हो चुका है। अब इस इमारत को कवल अन्तिम रूप देना ही बाकी रहता है। असेम्बली भवन बनना शुरू हो गया है। इस का शिलान्यास हमारे प्रधान मन्त्री जी ने किया था। सुखना चो की झील मुकम्मल कर ली गई है और यहां मुंडेर सड़कें, और साइकलों तथा कारों के खड़े करने की जगहें भी बना दी गई हैं। चालू वर्ष में से मकान बनाने के लिए ५० लाख रुपए के कर्ज़े दिए गए। इस से ग़ैर-सरकारी इमारतों का निर्माण का काम काफी तेज़ हो गया है। यह भी विचार है कि अगले वर्ष में मकान बनाने के लिये और कर्ज़े दिए जाएं, ताकि ग़ैर-सरकारी इमारतें तेज़ी से खड़ी हो सकें।

सरकार ने चंडीगढ़ में अब स्थायी तौर पर राजधानी बना ली है। अब इस नगर का भावी विकास बहुत हद तक जनता के प्रयत्नों और सहयोग पर ही आधारित है। हमें विश्वास है कि इस दिशा में जनता रुचि लेगी और यहां ग़ैर-सरकारी तौर पर अधिक इमारतें बननी शुरू हो जाएंगी।

२१. पंजाब और पैप्सू के एक हो जाने के बाद नये राज्य की दूसरी पांच-साला योजना के लिए प्लानिंग कमीशन ने अन्तिम तौर पर १६२.६८ करोड़ रुपए खर्च करने की स्वीकृति दी थी। आशा है कि पहले तीन सालों में ८२.६५ करोड़ रुपए खर्च होंगे। यह रकम कुल निश्चित रकम के ५० प्रतिशत से ज्यादा है। योजना के परिपालन की दृष्टि से हमारे राज्य का स्थान देश के पहले चार राज्यों में है। मैं योजना के बारे में ज्यादा कहना नहीं चाहता क्योंकि एक तो विभिन्न विभागों में इस सम्बन्ध में जो काम हो रहा है, उस का थोड़ा सा ज़िक्र मैं पहले ही कर चुका हूं, और दूसरे यह सारा विषय बजट में तो आप के सामने ब्योरेवार विचार के लिये आएगा ही। योजना तो हमारी पथ-प्रदर्शिका है और सफलता का एकमात्र लक्ष्य। इस की प्रगति के लिये आप की निरन्तर रुचि और निरीक्षण की आवश्यकता है। साधनों (Resources) की समस्या भी इस कार्य से सम्बन्धित है। मुझे यह बताते हुए खुशी होती है कि साधन और छंटनी कमेटी (Resources and Retrenchment Committee) और कॉडर-कमेटी (Cadre Committee) दोनों ही अपने भारी काम को जल्दी ही खत्म करने वाली हैं। इन की जो सिफारिशें अब तक मिल चुकी हैं, सरकार उन पर विचार कर रही है।

२२. इस वर्ष, सियासी पीड़ितों के बारे में सारी स्थिति पर फिर से बहुत अच्छी तरह विचार किया गया। इस काम में सरकार को सियासी पीड़ितों के सम्बन्ध में सलाह देने वाले बोर्ड ने भी मदद दी। राष्ट्रीय कार्यकर्ता सहायता निधि (National Workers' Relief Fund) में से माली सहायता पहले की तरह ही दी जा रही है और इस योजना से ६,००० से अधिक व्यक्तियों ने लाभ उठाया है। उमीद है कि यह संख्या १९५९-६० में और काफी बढ़ जाएगी। विभिन्न राष्ट्रीय और सामाजिक आंदोलनों में भाग लेने वालों को सरकार द्वारा समय समय पर जो विशेष रियायतें दी जाती रही हैं, वे तो चालू रहेंगी ही, इन के इलावा असूली तौर पर यह भी फैसला किया गया है कि १८५७ की आज़ादी की पहली लड़ाई में जिन लोगों ने हिस्सा लिया था, उन के परिवारों को भी आंशिक मान्यता (Token Recognition) दी जाए। कई हालतों में यह मदद धन की शकल में भी हो सकती है।

२३. इस किस्म के भाषण में, मैं तो केवल सरकार की बहुत सी उन्हीं सरगर्मियों का संक्षिप्त ज़िक्र कर सकता हूं, जो मुकम्मल हो चुकी हों, मुकम्मल होने वाली हों, विचाराधीन हों, जिन पर पुर्नविचार करना बाकी हो या जिन के बारे में योजनाएं बनाई जा रही हों। ये सरगर्मियां ही आखिर हर किसी सरकार का आधार होती हैं। आजकल कई किस्म की और बहुत सी सरगर्मियां जारी हैं, लेकिन इन सब का निशाना एक ही है—समाजवादी ढांचे के मुताबिक एक स्थिर और मज़बूत सहकारी लोक-कल्याण राज्य की स्थापना अर्थात् एक ऐसे राज्य की स्थापना जिस में रहने वाले सभी व्यक्ति समान रूप से भागीदार होंगे, जिस पर हम सब को गर्व होगा, जिस के लिये हम सब काम कर सकेंगे और जिस के लिये हमें काम करना ही होगा। इस दिशा में मार्गदर्शन करने, इस की महत्ता बढ़ाने और इस काम में प्रेरणा देने की खास ज़िम्मेदारी आप के ही ऊपर है। इस महान् कार्य में, मैं आप की सत्वर सफलता की कामना करता हूं।

।। जय हिन्द ।।

---

## PANEL OF CHAIRMEN

**Mr. Speaker** : Under Rule 13(1) of the Rules of Procedure and Conduct of Business in the Punjab Legislative Assembly, I nominate the following Members to serve on the Panel of Chairmen:—

(1) Khan Abdul Ghaffar Khan.

(2) Chaudhri Sri Chand.

(3) Sardar Ajmer Singh.

(4) Shri Lal Chand Sabharwal.

## COMMITTEE ON PETITIONS

**Mr. Speaker :** Under Rule 293(1) of the Rules of Procedure and Conduct of Business in the Punjab Legislative Assembly, I nominate the following Members of the Assembly to serve on the Committee on Petitions—

(1) Chaudhri Sarup Singh, Deputy Speaker—*Ex officio Chairman.*

(2) Sardar Niranjan Singh Talib.

(3) Chaudhri Sri Chand.

(4) Shri Kundan Lal.

(5) Shri Muni Lal.

---

## BUSINESS ADVISORY COMMITTEE

**Mr. Speaker :** Under Rule 33(1) of the Rules of Procedure and Conduct of Business in the Punjab Legislative Assembly, I nominate the following Members to serve on the Business Advisory Committee—

(1) The Speaker,—*Ex Officio Chairman.*

(2) Shri Mohan Lal, Minister for Industries and Civil Supplies.

(3) Sardar Gian Singh Rarewala, Minister for Irrigation.

(4) Shri Hans Raj Sharma, Chief Parliamentary Secretary.

(5) Pandit Shri Ram Sharma.

(6) Sardar Achhar Singh Chhina.

यह जो Business Advisory Committee है उसको activate करने के लिये मैं ने Government से भी बात की है यह कमेटी day to day business के बारे में advise करेगी, time allocate करने के बारे में सलाह देगी । (In order to stimulate the activities of the Business Advisory Committee I have discussed the matter with the Government. This Committee will advise the Government in regard to the allocation of time for the disposal of day to day busines .)

**एक सदस्य** : क्या इस कमेटी पर और मैंबर nominate नहीं किये जा सकते ?

**श्री अध्यक्ष** : इस कमेटी के लिए वैसे भी पांच से ज़्यादा मेम्बर नहीं हो सकते । पिछली कमेटी पर जन संघ का एक मैंबर लिया था अब दूसरे groups को nominate कर दिया गया है । सब को इस तरह associate करूंगा । [Normally more than five members can not be nominated on this committee. I had nominated a member of the Jan Sangh group on the previous committee. Now I have nominated a member of the other groups. In this way I shall try to associate members from all the groups with this committee.]

**पंडित श्री राम शर्मा** : गर्वनमेंट पूछती भी है इस कमेटी को ?

**उद्योग मंत्री** : हम पूछते हैं ।

## ANNOUNCEMENTS BY THE SECRETARY

**Mr. Speaker :** Now the Secretary will make some announcements.

**Secretary :** Sir, I beg to lay on the Table a statement showing the Bills which were passed by the Punjab State Legislature during its Fourth (September) Session and Fifth (December) Session, 1958, and which have been assented to by the President/Governor.

**Secretary :** Sir, the Punjab Wild Life Preservation Bill, 1958, which was passed by this Sabha on the 22nd December, 1958, and transmitted to the Punjab Legislative Council for its concurrence has been returned by the said Council on the 13th January, 1959, with an amendment.

I beg to lay a copy of this Bill along with the amendment made on t he Table of this House.

---

## PAPERS LAID ON THE TABLE

**Minister for Irrigation and Power** (Sardar Gian Singh Rarewala): Sir, I beg to lay on the Table copies of Ordinances Nos. 1 and 2 of 1959.

**Minister for Industries and Civil Supplies** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to re-lay on the Table three notifications regarding amendments made in the Punjab Agricultural Produce Markets Rules, 1940, as required under section 27(4)(b) of the Punjab Agricultural Produce Markets Act, 1939.

**Minister for Industries and Civil Supplies** (Shri Mohan Lal) : Sir, I also lay on the Table the amendment made in the Punjab Agricultural Produce Markets Rules, 1940, as required under section 27(4)(b) of the Punjab Agricultural Produce Markets Act, 1939.

**Minister for Industries and Civil Supplies** (Shri Mohan Lal): Sir, I beg to lay on the Table the amendment made in the Chandigarh (Sale of Sites) Rules, 1952, as required under section 22(3) of the Capital of Punjab (Development and Regulation) Act, 1952.

**Minister for Industries and Civil Supplies** (Shri Mohan Lal) : Sir, I further lay on the Table the notification issued under section 7-A(1) of the Capital of Punjab (Development and Regulation) Act, 1952, as required by section 7-A(5) *ibid.*

**Minister for Industries and Civil Supplies** (Shri Mohan Lal) : Sir, I also re-lay on the Table the amendments/additions (4 notifications) made by the Governor in the Punjab Public Service Commission (Limitation of Functions) Regulations, 1955, as required by clause (5) of Article 320 of the Constitution.

**Minister for Industries and Civil Supplies** (Shri Mohan Lal) : Sir I further lay on the Table the addition made by the Governor in the Punjab Public Service Commission (Limitation of Functions) Regulations, 1955, as required by Clause (5) of Article 320 of the Constitution.

## SUPPLEMENTARY ESTIMATES (SECOND INSTALMENT), 1958-59

**Minister for Finance** : Sir, I do not intend to present the Supplementary Estimates (Second Instalment), 1958-59, today. With your permission, I will do so tomorrow.

**Shri Harbhagwan Maudgil** (Chairman, Estimates Committee) : Then, Sir, I will also present the Report of the Estimates Committee on the Supplementary Estimates tomorrow.

## REFERENCE OF THE PUNJAB WILD LIFE PRESERVATION BILL, 1958, TO THE REGIONAL COMMITTEES

**Minister for Finance** (Dr. Gopi Chand Bhargava) : Sir, I beg to move—

> That the Punjab Wild Life Preservation Bill , 1958 as amended by the Punjab Legislative Council be referred to the Regional Committees with a direction to make a report by the 15th March, 1959.

**Mr. Speaker** : Motion moved—

> That the Punjab Wild Life Preservation Bill, 1958, as amended by the Punjab Legislative Council, be referred to the Regional Committees with a direction to make a report by the 15th March, 1959.

**Mr. Speaker** : Question is—

> That the Punjab Wild Life Preservation Bill, 1958, as amended by the Punjab Legislative Council, be referred to the Regional Committees with a direction to make a report by the 15th March, 1959.

*The motion was carried.*

## PRESENTATION OF THE REPORT OF THE HINDI REGIONAL COMMITTEE ON THE PUNJAB MANDI TOWNS (DEVELOPMENT AND REGULATION) BILL, 1958

**Vice-Chairman, Hindi Regional Committee** (Shri Amar Nath Sharma): Sir, I beg to present the Report of the Hindi Regional Committee on the Punjab Mandi Towns (Development and Regulation) Bill, 1958.

## PRESENTATION OF THE REPORT OF THE PUNJABI REGIONAL COMMITTEE ON THE PUNJAB MANDI TOWNS (DEVELOPMENT AND REGULATION) BILL, 1958

**Vice-Chairman, Punjabi Regional Committee** (Sardar Ajmer Singh) : Sir, I beg to present the Report of the Punjabi Regional Committee on the Punjab Mandi Towns (Development and Regulation) Bill, 1958.

## PRESENTATION OF THE REPORT OF THE HINDI REGIONAL COMMITTEE ON THE PUNJAB AGRICULTURAL PRODUCE MARKETS BILL, 1958

**Vice-Chairman, Hindi Regional Committee** (Shri Amar Nath Sharma): Sir, I beg to present the Report of the Hindi Regional Committee on the Punjab Agricultural Produce Markets Bill, 1958.

## PRESENTATION OF THE REPORT OF THE PUNJABI REGIONAL COMMITTEE ON THE PUNJAB AGRICULTURAL PRODUCE MARKETS BILL, 1958

**Vice-Chairman, Punjabi Regional Committee** (Sardar Ajmer Singh): Sir, I beg to present the Report of the Punjabi Regional Committee on the Punjab Agricultural Produce Markets Bill, 1958.

## PRESENTATION OF THE REPORT OF THE JOINT SELECT COMMITTEE ON THE PUNJAB VILLAGE COMMON LANDS REGULATION BILL, 1958

**Minister for Health and Panchayats** (Sardar Gurbanta Singh ) : Sir, I beg to present the Report of the Joint Select Committee on the Punjab Village Common Lands Regulation Bill, 1958.

## BILLS (LEAVE TO INTRODUCE)

### THE PUNJAB STATE AID TO INDUSTRIES (AMENDMENT) BILL, 1959

**Minister for Industries and Civil Supplies** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move for leave to introduce the Punjab State Aid to Industries (Amendment) Bill, 1959.

**Mr. Speaker**: Motion moved—

> That leave be granted to introduce the Punjab State Aid to Industries (Amendment) Bill, 1959.

**Mr. Speaker** : Question is—

> That leave be granted to introduce the Punjab State Aid to Industries (Amendment) Bill, 1959.

*The leave was granted.*

**Minister for Industries and Civil Supplies** : Sir, I beg to introduce the Punjab State Aid to Industries (Amendment) Bill, 1959.

---

### THE PUNJAB BETTERMENT CHARGES AND ACREAGE RATES (AMENDMENT) BILL, 1959

**Minister for Irrigation and Power** ( Sardar Gian Singh Rarewala) : Sir, I beg to move for leave to introduce the Punjab Betterment Charges and Acreage Rates (Amendment) Bill.

**Mr. Speaker** : Motion moved—

> That leave be granted to introduce the Punjab Betterment Charges and Acreage Rates (Amendment) Bill, 1959

**Mr. Speaker** : Question is—

> That leave be granted to introduce the Punjab Betterment Charges and Acreage Rates (Amendment) Bill, 1959

*The leave was granted.*

**Minister for Irrigation and Power** : Sir, I beg to introduce the Punjab Betterment Charges and Acreage Rates (Amendment) Bill, 1959

---

(5) the failure of the Government in implementing the welfare schemes for backward classes through popular co-operation and in a democratic manner ;

(6) the Address takes no cognization of sabotage of Tenancy laws through unchecked sales and transfers of lands by landlords to evade the provision of ceiling on land, open violation by Congress M.L.A's and M.P's of the directives of the Planning Commission and Land Reforms ;

(7) no mention has been made of the day-to-day increasing corruption, smuggling, mal-administration and interference in the Administration ;

(8) the Address makes no concrete proposals to fight the water-logging menance in the State ;

(9) the Address gives no assurance for equal treatment in every respect to the erstwhile Pepsu employees and people of the erstwhile Pepsu State ".

**12. Shri Muni Lal :** That at the end of the motion, the following be added :—

"but regret that—

(a) no mention has been made to maintain the importance of Simla, the beauty queen of hills ;

(b) no mention has been made to improve the conditions of backward people of Kandaghat and Kangra ".

**13. Shri Ram Piara :** That at the end of the motion, the following be added :—

"but regret that—

(a) no mention has been made about the low-paid employees in the State ;

(b) no mention has been made in the Address of places for immoral traffic (Badkari ke Adde) increasing day by day in the State ;

(c) no mention has been made about the irregularities committeed by issuing permits of foodgrains to which the Government was not entitled ;

(d) no mention has been made about the undemocratic steps taken by the Ministers and Chief Minister and too much interference by the Ministers ;

(e) no mention has been made of the increasing grievances of Harijans and other poor classes and not being redressed by the Government ;

(f) no mention has been made of the grants being misused both by the officials and beneficiaries ..;

**14. Raja Raghubir Singh :** That at the end of the motion, the following be added :—

"but regret that attention is not paid by the Government to improve the extremely poor condition of the people of Hilly areas of Punjab excepting Lahul and Spiti".

**15. Shri Balram Dass Tandon :** That at the end of the motion, the following be added :—

"but regret that—

(1) no mention has been made about the too much interference by the party in power in the day to day administration, for the checking of the Gundagardi prevelant in the State ;

[Shri Balram Das Tondon]

(2) no mention has been made to withdraw Government Orders regarding levy half fee to the Harijan students ;

3) no mention has been made to check smuggling of the persons associated by the party in power ;

(4) no mention has been made to stop the private practice of Government doctors ;

(5) no mention has been made regarding financial help to the private schools, so that they should be in a position to impart free education to the students, following in line with provincialized schools ;

(6) no mention has been made regarding the plan or scheme by the Government to take steps against ever-increasing evil of dowry system.

(7) no mention has been made about any steps to be taken by the Government to supply cheap food grains in the whole of the State ".

**पंडित श्री राम शर्मा** (सोनीपत): स्पीकर साहिब, गवर्नर साहिब ने जो Address दिया उसके लिये उनके धन्यवाद का प्रस्ताव पेश भी हो गया और उसकी ताईद भी हो गई। मैं भी गवर्नर साहिब का धन्यवाद करने में शामिल हूं । उसकी वजह साफ है । वह यह कि इस तरह से जो Address होता है उसके लिए नाम तो गवर्नर साहिब का होता है जिन का हम शुक्रिया अदा करते हैं लेकिन कारगुज़ारियां और कारनामे वज़ारत के ही होते हैं जिन पर नुक्ताचीनी करना हमारा फ़र्ज़ ही नहीं होता बल्कि ज़रूरी होता है । इसलिए इस आयनी रिवाज को कायम रखते हुए जहां गवर्नर साहिब का धन्यवाद करना ज़रूरी है वहां पर गवर्नमैंट के जो कारनामे हैं यानी जो रंगीन तस्वीर इसके अन्दर खुशनुमा पहलू में दिखाई गई है उसकी दूसरी side पर भी निगाह डालना ज़रूरी हो जाता है । शुरू से लेकर आखिर तक हर बात—मैं नहीं कहता कि वह हालत है; इनमें सच्चाई भी होगी; हो सकती है ......

**एक माननीय सदस्य** : हो सकती है या है ?

**पंडित श्री राम शर्मा** : है और हो भी सकती है । बहरहाल, इस Address के अन्दर सूबे से सम्बन्ध रखने वाली तकरीबन सारी ही बातों का ज़िक्र है और यह Address बाकायदा तौर पर असेम्बली में दिया गया है । अगर गवर्नर साहिब आज़ाद होकर तकरीर करते तो जैसा कि वह बाहर करते हैं और करना भी चाहिए ; तो हो सकता है कि वह कुछ ऐसी भी बातों को कहते जो कि इस Address में नहीं कही गई ।

आज की जो बात है वह सिर्फ इस हद तक ही महदूद है कि गवर्नमैंट गवर्नर साहिब के ज़रिए—उनकी ज़बान से क्या क्या बातें कहलवाती और सुनती है । इसमें सब से पहले सफा 3 पर general law and order यानी कानून और अमन का ज़िक्र आया है । उसमें लिखा है कि यह under control है—काबू में है ; काबू से बाहर नहीं है । मैं आप को बताऊं कि यह under control का फिकरा इतना vague और बेमायनी है कि गोली चला कर, हज़ारों किस्म की खराबियां करके भी आखिर में लिख दिया जाता है कि situation is under control जो कुछ

भी हो आखिर में यही फतवा दिया जाता है कि situation काबू में है । और यह under control का सिलसिला तब तक जारी रहता है जब तक गवर्नमट के खिलाफ कोई बग़ावत का नारा बुलन्द न हो जाए । जब तक गवर्नमैंट authority में बैठी है वह यह तो आसानी से कह देती है और कहना भी चाहिए कि situation is under control यानी इस वक्त अमन और कानून की जो हालत है वह काबू में है । मैं अर्ज़ करूं कि सिर्फ under control कह कर ही बात नहीं बनती । देखना पड़ेगा कि आखिर 'control' है क्या ? वह किस हद तक है और अगर वह control के बाहर हो जाए तो नतीजा क्या होगा ? Facts and figures देने से तो शायद गवर्नमैंट को परेशानी का सामना करना पड़ता ; इसलिए Address में लिखवा दिया कि "the law and order situation in the State has been well under control during the year". आगे जाकर लिख दिया "There has been a decline in the incidence of heinous crime and rioting". Technically तो यह बात सही हो सकती है कि न कोई मकरूह जुर्म हुए और न बलवे हुए लेकिन बाकी जो कुछ हुआ उसकी तरफ कोई ज़िक्र इसमें नहीं आया । अगर वाकई situation में कोई improvement हुई होती, हालत में कोई सुधार हुआ होता तो दिल खोलकर तफसील देते और कहते कि इसमें यह कमी हुई वह कमी हुई । सिर्फ decline का लफ़ज़ कहकर इस बात को टाल देने का इनका हकीकी मुद्दा साफ है कि सिर्फ बलवे और heinous crimes ही नहीं हुए बाकी सब कुछ हुआ है । फिर कहा गया है—' vigorous campaigns for the arrest of proclaimed offenders and reformations of bad characters continued'. यानी बदमाशों का सुधार भी गवर्नमैंट ने चलाया । स्पीकर साहिब, मैं यह अर्ज़ करता हूं कि इन मायनों में तो बेशक आप कह लें कि heinous crimes हुए या न हुए लेकिन पंजाब के अन्दर law and order की हालत बड़ी नागुफ्ताबेह है । यह बिल्कुल खराब है । हालत ऐसी है कि काम बस चल ही रहा है वरना कौन नहीं जानता कि इस मामले के अन्दर क्या हुआ और क्या नहीं हुआ । इस के बाद आगे चलकर लिखते हैं—"The police has increased its efforts to bring about constructive contacts with the public". इसमें जो "constructive contacts" लफ़ज़ इस्तेमाल किए गए उन का मतलब हुआ 'तामीरी ताल्लुकात' । मैं यह मालूम करना चहता हूं कि तामीरी ताल्लुकात क्या develop हो रहे हैं? क्या वह वज़ीरों और police के दरम्यान हो रहे हैं या party in power और police के दरम्यान हो रहे हैं या police और administration के दरम्यान develop हो रहे हैं ? इतना ही नहीं; यह बताया गया है कि . . . "have been an effort to create goodwill between the police and the public". हमें तो कोई नज़र नहीं आता कि कोई goodwill हुई हो । इसके लिए मैं सब से ज्यादा जिम्मेदारी गवर्नमैंट पर डालता हूं, Cabinet पर डालता हूं जिसकी वजह से सूबे के अन्दर ऐसी खराब law and order की हालत रही । उसकी वजह यह है कि police को personal cliques, groups और party purposes के लिए इस्तेमाल

[पंडित श्री राम शर्मा]

किया जाता है। और उसके नतीजा के तौर पर हालत यह है कि आम तौर पर ऊपर से लेकर नीचे तक पंजाब गवर्नमैंट में कोई भी अफसर ऐसा नहीं जो यह समझे कि मैं आज़ादी और ईमानदारी से काम कर सकूं। और खास तौर पर मैं यह बात भी कह सकता हूं कि पुलिस भी यह महसूस नहीं करती कि इस राज्य में इन हालात में उन को आज़ादी है कि वह ईमानदारी के साथ और independent तरीके के साथ काम कर सके। स्पीकर साहिब कोई केस भी नहीं होता जिस के लिये पुलिस के अफसरों को ऊपर से telephone न आ जाता हो या उन के पास कोई आदमी न आ जाता हो और आ कर यह न कहता हो कि मैं वहां से आ रहा हूं, यह काम इस तरह से कर दिया जाये। आप law and order की बात करते हैं—स्पीकर साहिब शायद आप को वाकफियत न हो कि पंजाब के अन्दर एक ऐसा ज़िला भी है जहां बदमाशों को खुली छुट्टी है और 10 नम्बर में जो आदमी हैं वे अपनी मन मर्ज़ी करते रहते हैं और थानेदार उन को कुछ नहीं कह सकते। वहां थानेदार अपने अफसरों के हुकम की तरफ देखने की ज़रूरत नहीं समझते और उन की नज़र इधर नहीं जाती है। स्पीकर साहिब, मैं आप की वाकफियत के लिये बताना चाहता हूं कि वहां एक बहुत बड़ा बदमाश है और वह कई कत्ल कर चुका है और कई डाके भी मार चुका है और कई बार जेल में भी रह चुका है। पिछले दिनो जब वहां एक नये S. P. आये तो उन्हों ने उस बदमाश को बुला कर कहा कि अब मैं इस ज़िले में आ गया हूं अगर तुम अपना भला चाहते हो तो आदमी बन कर रहो। अगर तुम आदमी बन कर न रहो गे तो या तो तुम इस ज़िले में रह न सकोगे या मैं न रहूं गा। स्पीकर साहिब इस के जवाब में उस बदमाश ने कहा कि जहां तक मेरे रहने की बात है मैं तो यहां ही रहूंगा और आप अपने बारे चण्डीगढ़ से जा कर पूछ लें कि आप ने यहां रहना है या नहीं रहना। यह उस बदमाश साहिब की जुरअत थी और उस का नतीजा यह हुआ कि उसके दो तीन दिन बाद ही उस बदमाश साहिब ने दो तीन कत्ल और करवा दिये। स्पीकर साहिब, मैं यह कोई कहानी नहीं सुना रहा। मैं तो facts अर्ज़ कर रहा हूं लेकिन जैसा कि इस एवान का कायदा है और यहां की रवायात हैं कि Floor of the House पर कोई बात किसी अफसर का या किसी आदमी का नाम लेकर नहीं कही जा सकती, मैं नाम नहीं ले रहा और अगर इस बात को कोई वज़ीर challenge करे तो मैं नाम लेने को तैयार हूं। यह है यहां का law and order और गवर्नर साहिब ने फरमा दिया है कि law and order is well under control. और यह भी फरमाया है कि police has increased its efforts to bring about constructive contacts with the public .... और यह भी फरमाया है कि यह चीज़ हो रही है, वह हो रही है। तो मैं यह कहता हूं कि यह हालात हैं और गवर्नमैंट ने अपने आप को इतना खो दिया है और जो ऊपर के बड़े बड़े ज़िम्मेदार आदमी हैं वे नीचे के आदमियों को कहते हैं कि यह काम जैसा हम कहते हैं वैसे करो। महकमें वाले तुम्हारा कुछ नहीं बिगाड़ सकेंगे और उन्हें यह भी कहा जाता है कि किसी शरीफ आदमी पर एतबार न करो और किसी दूसरे section पर एतबार न

करो । यह चीज़ एक एक आदमी जानता है कि किस ने क्या क्या किया है । यह तो खुली बात है । जब स्पीकर साहिब, ऐसी बातें हों तो क्या पंजाब के अन्दर अमन और कानून रह जायेगा । आदादोशुमार तो पेश कर देते हैं कि law and order under control रहा है । जैसा कि मैं पहले भी कहता हूं और आज भी कहूंगा कि यह जो रूलज़ और कायदे बनाये गये हैं उनकी ज़रा भी परवाह नहीं की जाती । जब भी कोई छोटे से छोटा जुर्म होता है तो उस की कभी भी report नहीं लिखी जाती . . . .

**ਗਿਆਨੀ ਬਖਤਾਵਰ ਸਿੰਘ :** ਇਹ ਗਲਤ ਕਹਿ ਰਹੇ ਹਨ । ਮੈਂ ਫਿਰੋਜ਼ਪੁਰ ਦੇ ਹਾਲਾਤ ਜਾਣਦਾ ਹਾਂ ਅਤੇ ਇਹ ਕਹਿ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਗਲਤ ਗਲਾਂ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ।

**Mr. Speaker :** Order please.

**पंडित श्री राम शर्मा :** स्पीकर साहिब, मैं तो बदमाशों के सुधार की बातें कर रहा था, मैं ने किसी मैम्बर के बारे कोई बात नहीं की ।

तो जनाब मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि law and order पंजाब में नहीं रहा । आप देखें कि हालात यहां क्या हैं । यहां जो सोना और दूसरी चीज़ें smuggle हो कर पंजाब के अन्दर आती रही हैं और जो सवालात के जवाब में इस बारे में आदादोशुमार दिये जाते रहे हैं वे किसी से छिपे हुए नहीं हैं । यहां तक कि आम लोगों की तरफ से ज़िक्र किया जाता है कि इन चीज़ों को रोकने के लिये बड़े से बड़े आदमी लगाये जाते हैं उन्हीं के मुताल्लिक यह शिकायत है कि वे smuggling करने वालों के साथ मिल गये हुए हैं । किसी वज़ीर साहिब के मुताल्लिक या किसी और बड़ी हस्ती वाले आदमी के खिलाफ ही लोगों में अगर यह शिकायत हो तो इस से ज्यादा बुरी और क्या बात हो सकती है । अगर किसी दूसरे देश में इसी तरह से किसी बड़ी हस्ती वाले के खिलाफ लोग कुछ कहने लग जायें तो उस के खिलाफ न सिर्फ काफी कदम ही उठाये जाते हैं बल्कि वे खुद हट जाते हैं । लेकिन यहां अभी तक कई ऐसे बड़े अफसर हैं जिन का गवर्नमैंट में बड़ा इक्तदार है और उन के मुताल्लिक आम बातें की जाती हैं लेकिन यहां कोई effect नहीं होता । आज ही आप ने सवालों के जवाब में देखा है कि जिन लोगों के record पुलिस की नज़रों में सयाह थे और खराब हुए पड़े थे उन को promotions दी गई हैं और उन की promotions को जायज़ साबित करने के लिये यह कहा गया है कि promotions के लिये इन्हों ने एक criteria बनाया हुआ है जिस के मुताबिक यह promotions की गई हैं । पिछले दिनों इस मामले पर काफी शोर हुआ और यह मामला गवर्नर साहिब के पास भी गया कि पुलिस के अन्दर कई आदमियों को नाजायज़ तौर पर और ज़ाती इग़राज़ के लिये तरक्कियां दी जाती हैं । उन्हों ने एक कमेटी भी इस मामले को देखने के लिये बिठाई थी । एक गवर्नर साहिब तो चले गये अब दूसरे गवर्नर साहिब आ गये हैं । अब देखो वह क्या करते हैं । आज पुलिस के अन्दर सब काम इन के कहने के मुताबिक हो रहा है । जो अफसर बड़े ईमानदार थे और जो ईमानदारी के साथ काम करना चाहते थे उन को निकाल दिया गया है और उन को कहा गया है कि भाई बस अब जाओ, तुम्हारे लिये यहां जगह नहीं है । और जो निहायत corrupt से corrupt थे और inefficient थे उन को 30, 30 और 40, 40 आदमियों को

[पंडित श्री राम शर्मा]
छोड़ कर तरक्कियां दी गई हैं। जब ज़रूरत पड़ती है ज़ाती इग़राज़ के लिये या और किसी मतलब के लिये तो उन्हीं को वहां भेज दिया जाता है कि वहां जाओ और फलां फलां को रगड़ा लगाओ। तो क्या पंजाब के अन्दर यह law and order है ? यह तो यहां के डेढ़ करोड़ आदमियों के दिन काटने की बात है। यह ऐसी बातें कहने के आदी हो गये हुए हैं दरअसल बात यह नहीं है । तो मैं यह कहता हूं कि यह criterion law and order को देखने का नहीं है। यह तो इन की आदत सी बन गई हुई है। हम ने पहले अंग्रेज़ों की हकूमत में भी यही चीज़ देखी, फिर उस के बाद की हकूमत में भी देखी और अब इस गवर्नमैंट की भी देख रहे हैं कि गवर्नर साहिब का शुक्रिया अदा किया गया। असल चीज़ तो गवर्नर साहिब खुद भी जानते होंगे और इस motion के mover साहिब ने भी पांच चीज़ों को खुद मानने से इनकार किया है। मैं उन्हें कई खराबियां बता सकता हूं। क्या यहां corruption नहीं है, inefficiency नहीं है या black-market नहीं है।

**Sardar Bhupinder Singh Mann** : The hon. Member seems to be rich in these qualities.

**पंडित श्री राम शर्मा** : रोज़मर्रा के कामों में क्या interference नहीं है या smuggling नहीं है। वह तो पांच नहीं मान रहे मैं उन्हें दस गिनवा सकता हूं। सरदार भूपिन्द्र सिंह मान यह चीज़ें कहते हुए भी जब लहर में आ गये थे तो कहने लगे कि हमारी State हिन्दुस्तान की सब States से अव्वल दर्जा पर है। यह सुन कर मैं तो सहम गया था कि कहीं वह यह न कह दें कि यह सूबा सारी दुनिया में अव्वल रहा है। फिर जब उन्हों ने यह बात कही तो यहां इस एवान में भी सिवाये चन्द डिप्टी मिनिस्टरों के और किसी ने तालियां नहीं बजाई थीं। (**वित मंत्री** : लाला जी जो आप के पास बैठे हुए हैं इस वक्त वह भी तालियां नहीं बजा रहे।) चलो मैं इधर से छुट्टी करता हूँ शायद पंडित मोहन लाल जी को इस से चोट लगी हो—गवर्नमैंट के नाते, ज़ाती तौर पर नहीं—और इस तरह से यह कुछ हल्की हो जाए तो मुझे कोई इतराज़ नहीं।

यह तो बात थी law and administration की। इस के साथ ही ज़िक्र करते हैं कि जेलें खूब बढ़ा दी हैं—पलवल में खोली है, अमृतसर में accommodation बढ़ा दी है—यह बात बताती है कि law and order पर कितना control है। (हँसी) सफा 3 पर यह सब दर्ज हैं। अमृतसर में एक हज़ार prisoners के लिये जगह बना दी गई है। (हँसी) यह आप ही का ज़िला है। यह मामला तो इतना लम्बा चौड़ा है कि जब तक चाहो कहे जाओ लेकिन मैं मुख्तसरन कहने की कोशिश करूंगा। Law and order के मुताल्लिक तो मैं इन वज़ीर साहिबान से अर्ज़ करूंगा कि पुलिस को कम से कम यह तो हिदायत की जाए कि अगर कोई आदमी किसी incident की report करे तो वह दर्ज तो की जाए। अगर यही न किया जाए तो आप के Address, Budget और यह सारे अदादोशुमार किस काम के। लेकिन ताज्जुब तो इस बात का है कि गवर्नमैंट क्या कराएगी। खुद Chief Minister साहिब

की जीप के नीचे आ कर आदमी मर गया। अगर कोई इस तरह का incident हो जाए तो फौरन थाने में report दर्ज कराई जानी चाहिये लेकिन खुद हमारी गवर्नमैंट साहिबा ने (हंसी) सारे काम तो करा लिये, inquest हो रही है लेकिन Chief Minister की जीप के नीचे जो आदमी मारा गया उस में ज़ाबते का ख्याल नहीं रखा गया। यह कोई मामूली वाक्या नहीं है, एक आदमी मारा गया। मगर पहले यह बात थाने में दर्ज तो हो उस के बाद जिस तरह चाहो कि वह आदमी खुद इस के नीचे आ गया या जो जी चाहे साबित करो लेकिन report तो दर्ज हो। लेकिन जब सरकार खुद ऐसी बातें करती है तो लोग क्या करें। वह थाने में report दर्ज कराने जाते हैं लेकिन पुलिस दर्ज नहीं करती। पुलिस जानती है कि सरकार का यह मनशा है कि यह report दर्ज ही मत करो चाहे कोई मारा जाए या कुछ भी हो। मैं चाहता हूं कि इस मामले के अन्दर strict notice लें और इस बात में कतई देर नहीं होनी चाहिये और अगर ऐसा नहीं किया जाता तो इन Addresses और Budgets वग़ैरह में law and order का ज़िक्र करना बेमायनी है। एक बात मैं कई दफा कह चुका हूं कि हमारी गवर्नमैंट को यह आदत पड़ गई थी कि law and order की हालत को काबू करने के लिये ऐसा करो कि उन लोगों को जो बदमाश हैं या बनने वाले हैं उन को घर से पकड़ लो और मार दो फिर कह दो कि encounter हो गया और पुलिस में से किसी को इनाम और किसी को medal दे दो। यह चीज़ काफी चली और अब भी कतई रुकी नहीं। लेकिन इस मामले में भी discrimination चलती है, यकतरफा ही बातें चलती हैं। जिस का सुधार करना मकसूद हो उन को favour किया जाता है, उन के लिये phone किए जाते हैं लेकिन जिन का खास जगह से ताल्लुक नहीं है और खास तौर पर जो काम देने वाले नहीं हैं उन के लिये वह चीज़ नहीं चलती। यह बड़ी ख़तरनाक चीज़ है और इस को रोकना चाहिये।

फिर corruption है। इस में कोई कमी नहीं हुई। Corruption के मुताल्लिक गवर्नर साहिब फरमाते हैं कि इस की reduction and elimination कर रहे हैं यानी इस को खतम भी कर रहे हैं और कम भी कर रहे हैं। इस सिलसिले में एक Special Enquiry Agency बनाई है और इस में तादाद दी है कि कितने Gazetted और Non-Gazeted Officers की शिकायतें आई हैं लेकिन यह नहीं बताया कि इन तहकीकात की बिना पर कितनों को सज़ाएं हुईं, या महकमाना तौर पर या अदालतों के ज़रिये action लिया गया। अगर इसी तरह से यह अदादोशुमार ही चलते रहे कि 71 Gazetted की और इतने Non-Gazetted की शिकायतें आईं और 61 cases चलाए गए और इतना कह कर ही खत्म कर दिया और यह न बताया कि इस का नतीजा क्या निकला तो क्या फायदा होगा ऐसी बातों का। यह तो कहना कि Special Enquiry Agency बनाई है, District Enquiry Agency ने यह किया, वह किया, corruption में reduction कर रहे हैं, इतनी शिकायतें आईं और इतनी की तहकीकात की गई लेकिन नतीजा नदारद। दर असल बताएं भी क्या, करने कराने की तो कोई बात होती नहीं। मैं ने एक सवाल

[पंडित श्री राम शर्मा ]
पूछा था। उस में एक ग़ल्ती रह गई। मेरा मतलब यह था कि 200 रुपए या इस से ज्यादा जिन की तनखाह है वह कितने बरखास्त हुए हैं। मगर more का लफ्ज़ रह गया और मुझे यह information न मिल सकी। मैं बताना चाहता हूं कि अगर देखा जाये कि कितने अफ़सरों को सज़ा मिली है तो यह बिल्कुल बराएनाम नज़र आयेंगे। अगर कोई फंस भी जाए तो भी कुछ नहीं होता। सारा ज़ोर अगर निकलता है तो वह पटवारियों और बेचारे constables या Forest Rangers पर निकलता है। इन से ही यह सारे अदादोशुमार पूरे कर लिये जाते हैं। ऊपर की तरफ कोई नहीं देखता। यह हालत है इन की Special Enquiry Agency और District Enquiry Agencies की। Complaints आईं, cases बने और लाखों रुपया बरबाद किया मगर नतीजा कुछ नहीं। हर कोई इस बात को जानता है कि corruption बढ़ रही है, भ्रष्टाचार में कमी नहीं है बल्कि इस की कई किस्में पैदा हो गई हैं। स्पीकर साहिब, आज आप ने ज़िक्र किया था कि बहस के दौरान मैम्बर साहिबान इधर उधर की बातों में—हलके की या मिलने वालों की बातों में न जाएं। और वज़ुरा भी न जाएं। मगर जनाब मुश्किल यह है कि State की मौजूदा हालत की वजह से हर average आदमी यह जानता है और कहता है कि हर काम चाहे बुरे से बुरा हो या अच्छे से अच्छा हो या तो रिश्वत देकर करा लो या फिर सिफारिश से करा लो। इस के सिवा और कोई तरीका नहीं। इस बात का उसे यकीन हो चुका है। आज पंजाब में किसी जगह चाहे Secretariat हो या District या कोई और नीचे से नीचा महकमा हो बगैर रिशवत या सिफ़ारश के काम नहीं चलता और यही वजह है कि यहां बाहर एक भीड़ जमा रहती है और ज्योंही वज़ीर साहिबान यहां से बाहर निकलते हैं तो उन के पीछे एक भारी rush हो जाता है और Chief Minister साहिब की सूरत में तो चलती हुई सिनेमा की तसवीर के हजूम वाली हालत होती है। इस तरह कुछ लोगों को नाजायज़ फायदे पहुंचा कर corruption खत्म नहीं की जा सकती। किसी को approach करना भी corruption ही है। Telephones पर ज़बानी ही orders दे दिए जाते हैं यह भी corruption ही है। जो तरीका है उस पर अमल होना चाहिये। Majority ऐसे cases की है जिन के orders telephones पर ही होते हैं जिस की वजह से officers को बारहा मजबूर हो कर लिखना पड़ता है कि यह चीज़ under the verbal orders of the Minister की गई। आप इन तरीकों से corruption दूर नहीं कर सकते। फिर जब पकड़ना हुआ तो छोटे मुलाज़मों को जिन की तनखाह 40, 50 रुपए महावार होती है, पकड़ लिया जाता है। मगर corruption का मम्बा तो ऊपर है। इस के इलावा यह ज़रूरी है कि जो लोग authority में top पर हैं, वज़ीर हैं, Secretaries हैं, Heads of the Departments हैं या D. Cs. वग़ैरह हैं उन के काम सम्भालने से लेकर उन की अपनी, उन के रिश्तेदारों और खास तौर पर उन के दोस्तों की माली हालत की तहकीकात होनी चाहिये कि पहले क्या थी और अब क्या है।

(Opposition की तरफ से तालियां) ऐसी कई मिसालें मिलेंगी। मैं एक Head of the District को जानता हूं--नाम लेना ठीक नहीं होता--जिस ने 30 या 40 रुपए से काम शुरू किया था, नौकरी की थी, he is today a man of lakhs. समझ में नहीं आता कि यह सब कैसे हो गया। इसी तरह और भी लोग हैं public life में, जिन के पास गवर्नमैंट की authority भी है, अगर आप उन को देखें, उन के रिश्तेदारों को देखें, उन के लड़कों या दोस्तों को देखें तो आप देखेंगे कि they are leading the life of princes. मेरे ख्याल में Duke of Edinburgh की ठाठ, ऐश और आराम इतने नहीं होंगे जितने के उन लोगों के हैं जो corruption करते हैं। मैं मानता हूं कि काफी आदमी भले और ईमानदार भी हैं। ऐसे भी लोग हैं जिन्हों ने एक पैसे की भी रिश्वत नहीं ली लेकिन चन्द ऐसे लोगों को छोड़ कर इस हमारी Government में top से लेकर नीचे तक corruption चलती है। और इसके बारे में सरकार खुद भी जानती है। इस लिये corruption को tackle करने के लिये वज़ीर साहिबान को चाहिये कि वे अपने दिल को टटोलें, अपने आस पास नज़र दौड़ाएं अपनी चारपाई के नीचे देखें। अगर ऊपर से ही corruption शुरू हो तो इसका लोगों पर क्या असर पड़ेगा। हम जिन लोगों को आज से 10 साल पहले जानते थे आज वह prince बन गए हैं। उनकी माली हालत आज से 10 साल पहले क्या थी और आज वे क्या बने हुए हैं।

स्पीकर साहिब हर दफा गवर्नर साहिब के Address में corruption का ज़िक्र किया जाता है लेकिन मैं इसे बेमायनी सा समझता हूं कि यहां पर दर्ज कर दिया जाए कि 482 cases आए और उनकी पड़ताल शुरू की गई। 327 cases में officers के खिलाफ महकमाना कार्रवाई की गई। आप ज़रा ग़ौर से देखें कि इस का नतीजा क्या निकलेगा। जो cases यहां बताए गए हैं वह सब नीचे के कर्मचारियों के हैं। Corruption को रोकना हो तो ऊपर से पड़ताल शुरू की जाए। नीचे से शुरू करने से corruption कभी दूर नहीं होगी।

फिर मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि इस राज्य में जो corruption है उसकी top पर political corruption है। अपने group के लिये, अपनी party के लिये और अपनी साख के लिये नाजायज़ काम अफसरान से करवाए जाते हैं। इस का नतीजा क्या है। लाज़मी तौर पर अगर 12 काम वज़ीर साहिबान के कहने से नाजायज़ कर दिये तो एक आध अपने लिये कर लिया तो क्या हर्ज़ है। डर के मारे अगर कोई ऐसा कर दे तो आप उसे corruption कहते हैं। आप ऊपर से corruption बन्द न कर के नीचे के अफसरान और कर्मचारियों को incentive देते हैं कि वह corruption करें। वे सोचत हैं कि 12 काम तो ऊपर से हिदायत आने पर नाजायज़ कर दिए और डर के मारे कर दिये तो एक काम अपने बच्चों के पेट भरने के लिये कर लिया तो इस में क्या हर्ज़ है। अगर अफसरान की मर्ज़ी के खिलाफ 20 आदमियों का काम नाजायज़ तौर पर कराया गया तो अगर वही अफसर खुद अपनी मर्ज़ी के अनुसार कोई नाजायज़ काम कर ले तो उसे क्या कहा जा सकता है। इस तरह

[ पंडित श्री राम शर्मा ]
incentive दिया जा रहा है corruption करने का। इस लिये मेरी गुज़ारिश यह है कि या तो आइन्दा Address में corruption का ज़िक्र न किया जाए या इसे ऊपर की level से दूर किया जाए। फिर इस के बारे में एक आध paragraph है और अगर यह 15 lines हटा दी जाएं तो कोई फर्क नहीं पड़ता और अगर मामूल बन गया है कि इस का ज़िक्र ज़रूर करना है तो corruption को ऊपर से रोकना शुरू किया जाए और तरतीबवार ख़त्म करना शुरू किया जाए। जो लोग आज prince बने बैठे हैं उनके आज से 10 साल पहले के हालात देख जाएं। उनके आस पास से दरियाफ्त किया जाए कि किन हालात में इनकें पास इतनी दौलत इकट्ठी हो गई। अगर आप ऊपर से रोकना शुरू करेंगे तो corruption बन्द हो जाएगी। नहीं तो इस तरह के ज़िक्र करने से यह दूर होने वाली नहीं।

तीसरी बात जो गवर्नर साहिब के Address में है वह Haryana का नाम है। मैं ने हाऊस का बहुत वक्त तो लेना नहीं दो तीन बातों का ही ज़िक्र और करूँगा। हमारे दिल में खुशी इस बात की है कि आखिर हरयाना प्रान्त का ज़िक्र आ हो गया। मुझे याद आ गया है--

ज़िक्र मेरा मुझ से बेहतर है जो उस महफल में है।

कहा गया है कि हरयाना में एक Polytechnical School खोला जाएगा। ख़ैर ज़िक्र तो है। हमारे प्रान्त के लिये बड़ी बात है अगर यहां से शुरू करेंगे तो एक दो सदी के अन्दर उम्मीद है कि कुछ बन सकेगा। यह तो शुरूआत हैं। हम तो इसे भी बड़ी बात समझते हैं। हमारे हां एक बात चलती है कि एक घर में चार भाई रहते थे जिनकी शादी नहीं होती थी। तो एक दिन उनके घर एक बिल्ली आ गई वह इस पर खुशी मनाने लगे कि कोई female तो आई है नहीं तो हम सारी उम्र रण्डवे ही रहते। (हँसी) मिट्टी ले कर माथे को लगाने लगे। लेकिन उनकी शादी न हुई।

**उद्योग मंत्री** : यह रोहतक की बात होगी।

**पंडित श्री राम शर्मा** : हम उम्मीद करते हैं कि जिस बड़ी ज़िम्मेदारी से गवर्नर साहिब ने हरयाना का ज़िक्र किया है उसी तरह इस पर ख़र्च भी करेंगे।

हमारे प्रान्त में दो Regional कमेटियां बनी हुई हैं उनमें Hindi Regional Committee भी है। इनके मुताल्लिक यह जाना गया है कि जो कुछ वह पास करें Government भी और Assembly भी उसे fail नहीं करेगी। Hindi Regional Committee ने एक Resolution पास किया हुआ है कि जितने भी development के प्रोग्राम Hindi Region के हैं उनके लिये सिर्फ यही नहीं कि बराबर का हिस्सा दिया जाए बल्कि Budget में जो कमी थी वह Second Five-Year Plan के आखिर तक पूरी की जाए। मैं गवर्नर साहिब से पूछना चाहता हूँ कि इस पर क्या कार्रवाई की गई। या तो Government इस बात

को मान ले और अगर न माने तो यह फैसला गवर्नर साहिब ने ही करना है। हमारे जो Resolutions या Bills हैं इन पर अमल करना किस का काम है। फिर यही नहीं इस पर सितम ज़रीफी कि सरकार की ओर से एलान किया जाता है कि 60 per cent के करीब खर्च कर रहे हैं। मैं ने एक Press note अखबार के कोने में छपा हुआ देखा है कि Second Five-Year Plan में जो Local and Regional Schemes हैं उन में से बहुत सारी schemes पर Second Five Year Plan में तकरीबन आधा Punjabi Region में और आधा Hindi Region में खर्च होगा। मैं कहता हूँ कि अगर कोई Local और Regional Schemes हैं तो उनकी तफसील दी जाए ताकि उस की रोशनी में देखा जाए कि कहां तक हिन्दी रिजन को फायदा होगा। अर्बों रुपया खर्च किया जा रहा है इस वक्त 40 करोड़ इधर उधर से इकट्ठा किया जाता है 60 करोड़ कर्ज़े के रूप में तो इस तरह एक अरब के करीब हर साल प्रांत में खर्च किया जाता है तो हमें पता चलना चाहिये कि प्रांत में हिन्दी रिजन को कितना भाग मिलने वाला है। Backward areas के interest के लिये क्या खर्च किया जा रहा है।

गवर्नर साहिब के Address में waterlogging का ज़िक्र किया गया है। इसके बारे में आज हमारे इलाके की क्या हालत है। पुरानी नहरों की वजह से लाखों बीघे ज़मीन जो पहले काश्त के काबल थी वहां आज एक दाना अनाज नहीं पैदा होता। रोहतक जिले की तहसील गोहाना तो सारी बरबाद हो गई है। मैं Irrigation Minister की सेवा में गुज़ारिश करूँगा कि वह ग़ौर करें। हमने पहले भी कई बार कहा और लिखा है सवाल भी किए तो यही जवाब मिला कि हम ग़ौर कर रहे हैं। मैं ने देखा है कि जहां तक ऐसे इलाके का ताल्लुक है इसके लिये किसी सकीम का ज़िक्र इस scheme में नहीं आया और न ही हिन्दी रिजन के लिये कोई हिस्सा रखा गया है।

फिर इसके बाद industrialisation का ज़िक्र इस Address में आया है। मैं यह पूछना चाहता हूँ कि जिन लोगों का industry से ताल्लुक है उनमें से कितने अम्बाला डिवीज़न के हैं। क्या Ambala Division वाले पंजाब में शामिल हैं या नहीं। अगर शामिल हैं तो खास तौ पर industry को बढ़ाने के लिये क्या मदद की जा रही है और अगर कहीं पर मदद की है तो उससे industry में कहां तक तरक्की की गई है। आज हालात क्या हैं? मैं यह कहना चाहता हूँ कि जितना रुपया loans के तौर पर दिया जाता है, grants और subsidy के रूप में दिया जाता है इस तमाम रुपए का बहुत भारी हिस्सा बरबाद हो जाता है। माली सहायता पाने वाले खा जाते हैं और industry की तरक्की नहीं हो पाती।

हमारे इलाके में ऐसे कारखाने हैं जिन्हें Calcutta से लोहा कारखानों के नाम पर आता है और यह कहा जाता है कि फलां चीज़ इससे बनेगी और फलां चीज़ तैयार की जाएगी। आज तीन या चार साल के बाद भी एक भी ऐसी चीज़ तैयार नहीं

[पंडित श्री राम शर्मा]

की गई। और जो लोहे का quota आता है वह Delhi के अन्दर black-market में बिक गया है। बहुत नहीं तो इस तरह करीब 10 लाख का माल ब्लैक म बिक गया। लेकिन इन्हीं कारखानों में वज़ीर साहिब जाते हैं, जलसे होते हैं, तारीफें होती हैं, वज़ीर साहिब के फोटो निकाले जाते हैं और कहा जाता है कि industry की तरक्की की जा रही है।

**ਸਰਦਾਰ ਰਾਮ ਦਿਆਲ ਸਿੰਘ :** ਤੁਸੀਂ ਜਦੋਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸੀ ਉਦੋਂ ਵੀ ਜਲਸੇ ਹੁੰਦੇ ਸਨ।

**पंडित श्री राम शर्मा** : मेरे पास इस तरह बीच में interrupt करने वालों का इलाज तो है लेकिन मैं तो वज़ीर साहिबान को ही मुखातिब कर रहा हूँ। बीच में मैम्बर साहिबान इस लिये बोलते हैं कि वज़ीर साहिबान note कर लें कि यह भी हैं और बवक्ते ज़रूरत काम आएं।

फिर यह explanation देते हैं कि हम Cottage Industry पर लाखों रुपए खर्च कर रहे हैं। मगर आज हमें इस का कोई नामोनिशान नहीं दिखाई देता। अगर खर्च करते हैं तो मामूली, और अवाम पर खर्च नहीं करते बल्कि अपने वाकफकार individuals पर खर्च किया जाता है और इस तरह से लाखों रुपया लुटाया जाता है। आज ही कामरेड राम चन्द्र ने industries के मुताल्लिक Question Hour में बतलाया था कि किस तरह से industries को development के नाम पर individuals की परवरिश की जाती है। आज जो रुपया America से या दूसरे मुल्कों से ले कर हिन्दुस्तान में खर्च किया जा रहा है यह खर्च आप के सामने है। अगर इन से कोई पूछता है तो यह जवाब देते हैं कि हम मुल्क को industrialize कर रहे हैं। आज लोग हैरान हैं कि हम किधर जायें। ना उनको इन्होंने नौकरी ही देनी है और न ही उन्हें खेतों में काम करते रहने देना है। इधर दुकानदारी का तो आप काम संभाल ही रहे हैं। यह तो एक अपनी limited firm सी ही बना रहे हैं। जैसे Governor साहिब ने फरमाया था कि यह Government M/s Partap Singh & Co. है और मैं उस को देख भाल के लिये हूँ। जब ऊपर की machinery ही नाकस हो तो कैसे काम चल सकता है। Cases उस के recommend होते हैं जिस ने कोई खास सेवा की हो।

5 p.m.

कुछ ऐसी आसामियां जो Public Service Commission के purview में होती हैं वह पहले ही ले ली जाती हैं। ऐसे हालात पैदा कर दिये जाते हैं posts को पुर करते वक्त कि किसी भी criterion को मद्दे नज़र नहीं रखा जाता, ना कोई इश्तिहार देने की ज़रूरत होती है और ना कोई qualification मुकर्रर की जाती है। यह सब powers appointing authority को ही दे दी जाती हैं मैं पूछता हूँ कि पंजाब में अगर appointing authority ही अपने पास रखनी

है तो फिर Commission का क्या मतलब। यह जो आप कर रहे हैं क्या इस का नाम Democracy है। क्या यह parliamentary procedure है कि जो काम रुकावट बने उसे Commission के purview से ही निकाल दिया जाये। जब जी चाहा किसी अफसर को किसी तनखाह पर मुकर्रर कर दिया, ना कोई इश्तिहार दिया और ना हीं उस की कोई qualification ही देखी। जिसे मुकर्रर करने का इरादा हुआ उसी को मौका देना है। ना कोई कायदा है और ना ही कोई ज़ाब्ता है। फिर यह कहते हैं कि हम कोई favouritism नहीं कर रहे। मैं कहता हूँ कि यह favouritism नहीं है तो और क्या है। जहां तक industry का ताल्लुक है वहां पर भी मौका उन को दिया जाता है जो उन के अपने ही आदमी हैं।

इसके बाद मैं एक और बात कह कर बैठ जाता हूँ। वह यह है कि Transport की बड़ी तारीफ की गई है। मैं चाहता हूँ कि अगर Transport को Government अपने हाथ में ले ले तो इस से उस को 4 करोड़ की और आमदनी हो सकती है। मगर यह ऐसा नहीं कर सकते क्योंकि अगर यह ऐसा करते हैं तो Election days में जो इस सोने की मुर्गी से काम लिया जाता है वह हाथ से निकल जाती है। यह जो काम Government करती है यह तारीफ के काबिल नहीं है बल्कि मैं इसे accuse करता हूँ। आज Transport Ministry के पास Transport का ⅕th हिस्सा है। अगर आज Transport को ले लिया जाये तो इन की income जो मौजूदा है, इस से पांच गुना हो सकती है। इस तरह से जो taxes के ज़रिये हम कमी पूरी करना चाहते हैं वह दूर हो सकती है। इस के साथ ही अगर Goods Transport को अपने हाथ में ले लिया जाये तो बजाये tax लेने के इन को और घटाना पड़ेगा। आज अगर Prime Minister को अमृतसर में एक लाख की थैली भेंट की जाती है तो यह इस Transport की मुर्गी की मेहरबानी है जिस के पेट से सोने के अण्डे दिये जाते हैं। मैं हैरान हूँ कि Transport Minister की भी इस में तारीफ की गई है। जितनी रद्दी से रद्दी गाड़ियां हैं वह लम्बे लम्बे routes पर चल रही हैं। यह गाड़ियां पलवल और रिवाड़ी तक चलती हैं।

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : *De luxe* नहीं देखी होगी आप ने ?

**पंडित श्री राम शर्मा** : आप वह देखें जो *De luxe* के इलावा हैं। यह हैरानी की बात है कि जितनी भी निकम्मी गाड़ियां हैं वह उन routes पर हैं जो हिन्दी Region में हैं। यूं तो राज्यपाल साहिब ने यह भी कहा है कि हम ने झील पर एक motor stand भी बना दिया है। मगर राओ साहिब की Transport में हिन्दी Region के लिये किसी bus stand का प्रबन्ध भी नहीं है। आप अमृतसर जायें या कहीं और जायें आप को bus stands मिलेंगे। हिन्दी Region में रोहतक जो एक सब से बड़ा शहर है आप bus stand का मुलाहज़ा करें। Transport के महकमे में इस Region का कोई ख्याल नहीं रखा गया। आखिर में मैं स्पीकर साहिब आप का शुक्रिया अदा करता हूँ कि आप ने मुझे बोलने के लिये इतना time दिया और Governor साहिब का भी Address पढ़ने का शुक्रिया अदा करता हूँ, मगर इस Government की पुर ज़ोर इलफाज़ में मुज़म्मत करता हूँ।

**श्री प्रबोध चन्द्र** (गुरदासपुर-जनरल): जनाब स्पीकर साहिब, Governor साहिब ने कमाल मेहरबानी की है जो इस Address को इन्हों ने दोनों Houses के सामने पढ़ा । मैं ने इस Address को बार बार पढ़ा । मैं ने इसको बार बार इस लिये नहीं पढ़ा कि इस में कोई खास बात है । मगर Governor साहिब ने पढ़ा था और कुछ दिली ख्वाहिश भी थी कि Governor साहिब की सराहना की जाये इस लिये जितने वक्त का यह मुस्तहिक था उस से ज्यादा वक्त मैं ने इस पर जाया किया । बहुत देखने के बाद भी कोई ऐसी बात नहीं मिली जिस के लिये मैं चाहते हुए भी Governor साहिब को मुबारिकबाद दे सकूं । वैसे तो जिन भाइयों ने Motion of Thanks पेश किया वह भी ठीक ही कहते थे कि वह एक formality और एक तरह से जाब्ता को पूरा कर रहे हैं । ठीक है, आज हमारी ज़िंदगी में formalities ही रह गई हैं । यह address भी उन formalities का एक नमूना ही है, जो बातें कही गई हैं वह ज़ाब्ता के तौर पर कही गई हैं । Motion of Thanks पर बोलते वक्त उन्होंने कह दिया था कि "यह क्या गुनाहे बे लज्ज़त मेरे ज़िम्मे डाल दिया है । मैं इस मुर्दे में क्या जान डालूं" । किसी कौम की तरक्की का जो मयार है वह यह है कि वहां के सूबे के रहने वालों के हालात, खुराक की हालत कपड़े के लिहाज़ से हालात और रिहाइश के लिहाज़ से हालात देखे जायें । यह सूबे की तरक्की को मापने का एक पैमाना है । इस से यह पता चलता है कि सूबे ने कितनी तरक्की की है । इससे यह भी पता चलता है कि सूबा आगे जा रहा है या पीछे जा रहा है । जहां तक कि खुराक का मसला है, 1947 से पहले पहले जब कि अनाज की किल्लत थी, अनाज की कीमत आठ या नौ रुपये से ज्यादा ना थी । लेकिन इस साल यह कीमतें १७ से लेकर कहीं ऊपर पहुंच गई हैं और अगर यही हालत रही तो यह food का मसला हल होने वाला नहीं है । हमारे Food Minister साहिब ने १२ जनवरी को एक ऐलान किया था कि जलदीं ही अनाज की हालत सुधरने वाली है, हम सुधार कर रहे हैं । जिस दिन 15 जनवरी को Minister साहिब तकरीर कर रहे थे Government prices index के मुताबिक अनाज की कीमात 20 रुपये मन थी आज उनके ऐलान के मुताबिक यह घट कर 20 रुपये मन की बजाये 22-6-0 मन हो गई है । (हंसी) और फिर कहा जाता है कि चन्द महीनों की बात है, आगे की फसल बहुत अच्छी हो रही है । इस सिलसिले में मुझे एक शेर याद आ गया--

तू ज़िन्दा अज़ियत भूख की गर सहता रहा,
होगी जन्नत में मेहमानी तेरी कहां ।।

तो अगर लोगों की सेहत बरबाद होने के बाद, भूखों मरने के बाद, आगे फसल अच्छी भी हुई तो क्या हुआ । और आगे की कौन जाने ! पता नहीं कि इस हकूमत का क्या हो ?

मैं इस गवर्नमैंट को ख्वाहिश रखते हुए भी मुबारकबाद नहीं दे सकता । क्योंकि जब खुराक का मसला देखता हूं, लोगों को कपड़े मिलने की समस्या पर विचार करता हूं और रहने की हालत को देखता हूं तो बड़ी भारी मायूसी होती है । अगर कोई बात कही जाती है कि इस गवर्नमैंट ने क्या किया तो बड़ी तेज़ी से उसका उत्तर मिलता है कि हमने भाखड़ा डैम बना दिया है । यह मैं मानता हूं कि यह भाखड़ा डैम कौम के लिए बहुत

ज़रूरी, है लेकिन देखना तो यह है कि इसमें हमारा क्या हाथ है । एक आदमी था कहने लगा कि साहब, मेरा बाप तहसीलदार था और वह है क्या था, वह था एक चपड़ासी । तो यह भाखड़ा डैम बनाने की बात भी ऐसी ही है । यह तो बहुत पहले शुरु हो गया था । हमने तो सिर्फ उस स्कीम को पूरा किया है ।

जनाब स्पीकर साहब, मुझे सख्त अफसोस होता है जब मैं यह देखता हूं कि आज अफसरों में भी पार्टीबाज़ी होने लगी है और आज हर एक अफसर के ऊपर लिखा हुआ है कि यह फलां मिनिस्टर का अफसर है और वह फलां मिनिस्टर का है । मेरा सिर शर्म से झुक जाता है जब मैं यह देखता हूं कि आज हमारे बीच वह अफसर नहीं रहे जिनकी कलम में ताकत होती थी । उनमें से बहुत सारे तो सूबे से बाहर चले गए हैं और जो बच रहे हैं वे मिनिस्टर की मर्ज़ी पर रहते हैं । आज कोई भी खुददार अफसर इस हकूमत में नहीं रहना चाहते । मुझे मालूम है कि एक अफसर ने यह लिखा कि उसको फलां अफसर इस बात के लिये मजबूर करता है कि जो चीज़ मिनिस्टर ने फाइल पर लिखी है उसकी मुखालफत न की जाए ।

मैं समझता हूं कि गवर्नर जो होता है वह spongy होता है जो कि गवर्नमैंट की सारी बुराइयों को चूस लेता है । मुझे देखान था कि वह इस Address में कुछ न कुछ तब्दीली तो करते लेकिन मालूम तो यह होता है कि उन्हें यह वक्त पर दिया ही नहीं गया ।

बहुत से अफसरान को २६ जनवरी के दिन meritorious services के सिलसिले में मैडल मिले । मैं ने किसी अफसर से पूछा कि खानदान की सेवा करने के बदले में यह मैडल मिले हैं कि स्टेट की सेवा करने के बदले । तो उसने जवाब दिया कि आप सब जानते हैं । तो जनाब यह हालत है अफसरों को खिताब देने की । मुझे यह भी मालूम है कि जिस अफसर के वक्त में करोड़ों रुपए का गबन हुआ उसको gold medal अता फरमाया गया । और भी बताऊं कि एक थानेदार था । उस वक्त के आई० जी० साहब लिखते हैं कि वह "unfit for service" है लेकिन बाद में दूसरे आई० जी० साहब कहते हैं— हालांकि दिल में वह भी यही महसूस करते हैं कि—

> Under the orders and instructions of the Chief Minister this Sub-Inspector was promoted as Inspector.

यह भी कहा गया है कि हमने corruption खत्म कर दी है । उसके बारे में भी मैं यह बतलाना चाहता हूं कि हमारे देश के नेता पंडित जवाहरलाल नेहरू ने कहा है कि—

> "Forging of Passports has become an industry in the Punjab. Amritsar District is known as the home of gold smugglers."

यह लफ़ज़ मैं अपनी तरफ से नहीं कह रहा हूं यह हमारे देश के सब से बड़े नेता के हैं, यह उनकी राय है इस पंजाब के बारे में ।

और आज से चंद महीने पहले यह था कि—

> "Gold smuggling is a national industry of the District of Amritsar".

मैं खास तौर से चीफ़ मनिस्टर साहब को यह बातें कहना चहाता हूं——

**श्री बलराम दास टंडन** : वह तो हैं नहीं ।

**श्री प्रबोध चन्द्र** : यह बातें पहुंच जाएंगी उन तक । तो मैं यह कहना चहाता हूं कि इस गवर्नमैंट ने कोई ऐसा काम नहीं किया जो सराहनीय हो । हां जहां गवर्नमैंट ग्राफ इण्डिया की मदद मिली है वह काम ज़रूर ठीक हुआ है वरना कोई ऐसा काम नहीं जिस पर फखर किया जाए ।

तालीम के मामले में मेरे भाई ने कहा है कि गवर्नमैंट स्कूलों में छटवीं जामत तक मुफ्त तालीम कर दी है और इस तरह से बड़ा भारी काम किया है । लेकिन मैं जानता हूं कि गवर्नमैंट स्कूलों की तादाद दस परसेंट भी नहीं है और साथ ही यह भी कहा गया कि जो backward districts हैं उनमें तो गवर्नमैंट स्कूलों में आठवीं तक तालीम मुफ्त कर दी है । लेकिन मैं बार्डर इलाके से आता हूं और मुझे पता है कि वहां पर मुफ्त तालीम नहीं की गई लेकिन ऐलान कर दिया गया है और नारा लगाया जाता है कि हमने बड़ा भारीकाम किया है । पर हालत यह है कि उन इलाकों में तो चार सौ गांव में एक एक स्कूल है ।

Address में यह कहा गया है कि चार सड़कें बना दी या कुछ मंडियां बना दीं । और पंडित जी ने कहा कि एक जेल भी बना दी गई । मैं कहता हूं कि स्टेट की तरक्की के लिए यह सब कुछ नहीं है । मैं एक और मिसाल देता हूं इनके काम की । एक आदमी जसने 30 कत्ल किए थे वह इनकी पुलिस के किसी अफसर ने पकड़ लिया । जिसके लिए कहा गया कि उसने बड़ा भारी काम किया है । मैं कहता हूं कि जब वह एक के बाद एक कत्ल करता रहा और जिसका नम्बर 30 तक पहुंच गया तब क्यों नहीं पकड़ा गया । उस वक्त पुलिस क्या करती रही । जब उसने 31वां कत्ल किया तो पुलिस ने उसको जाकर पकड़ा। इसमें कौनसी बहादुरी है । स्टेट की तरक्की के लिए यह ठीक है कि भाखड़ा डेम बन गया मगर मैं कहता हूं कि अगर हमारे अफसरों का मोरेल ठीक नहीं तो यह सीमेंट और ईंटें काम नहीं आएंगी । यह चीज़ें स्टेट की भूख नहीं मिटा सकती और यह चीज़ें बगैर इखलाक के स्टेट को आगे नहीं ले जा सकती ।

मैं जनाब क्या बताऊं कि यहां पर कल्चरल प्रोग्राम के नाम पर क्या क्या किया जाता है और क्या क्या गंदगी पैदा हो रही है । अभी कुछ दिन हुए जब एक under-Secretary एक करप्शन के केस में पकड़ा गया है और वह भी रेप (rape) के केस में । और उसी के साथ एक मजिस्ट्रेट फर्स्ट लास है जो इसी rape के केस मे पकड़ा गया । मैं कहता हूं कि जब इनके अफसरों की यह हालत है तो यह कैसे कहा जा सकता है कि यह करपशन को दूर कर सकेंगे । यह कितनी शर्मनाक कहानी है । कानून किसी आदमी की परवा नहीं करता वह तो सब के लिए बराबर है । पर जो आदमी मंगती केस में शामिल थे उनमें से कितनों को छोड़ दिया गया । इसी तरह अगर चीफ़ मिनिस्टर की कार से कोई accident हो जाता है तो कोई नोटिस इसलिए नहीं लिया जाता है कि उसको चीफ मिनिस्टर का ड्राइवर चलाता होता है । वैसे हकीकत यह है कि जब कोई ऐसी घटना होती है तो पुलिस मौके पर पहुंचती है और उसका नक़शा बनता है और

पूरी जांच होती है लेकिन चूंकि वह कार चीफ़ मिनिस्टर की है इसलिए कोई केस नहीं बनता । पहिले यह होता था कि अगर कोई राजा का बेटा भी कसूरवार समझा जाता था तो उसको भी सज़ा मिलती थी लेकिन अब तो 'सइयां भए कोतवाल अब डर काहे का' । आज यह कानून जो है वह खास खास लोगों के लिए इस्तेमाल होता है ।

आज आप देखें कि राजस्थान के Border से खुलमखुला गंधम और दूसरी चीज़ें नाजाएज तौर पर यहां से जाती हैं । मैं यह नहीं कहता कि मुल्क के दूसरे सूबों को ज़रूरत के वक्त अनाज न दिया जाए । उनको ज़रूर दिया जाना चाहिए मगर यह नहीं कि वह black-market करें । यहां पर तो जनाब जो लोग black-market करते हैं उनके बारे में हमारी Government कहती है कि उन की तरफ जो आंख उठाएगा उसकी आंख निकाल दी जाएगी । एक Mr. A.C. Pathania हैं उस को smuggling के सिलसिले में demote किया गया है । उसके बारे में I. G. साहिब लिखते हैं कि क्या वजह है कि उस Officer को demote किया गया है जिस का कि कोई कसूर नहीं है ।

**श्री अध्यक्ष** : आप individuals का नाम न लें । (The hon. Member should not mention the names of individuals).

**श्री प्रबोध चन्द्र** : जनाब एक अफसर के बारे में I. G. साहिब लिखते हैं कि क्या वजह है कि उसे demote किया गया । उसने कोई कसूर नहीं किया जिस Officer के बारे में आम चर्चा थी और genuine शिकायतें थीं उस को promotion दी जाती है । इस बात की तसदीक Police के Chief खुद कर चुके हैं कि इस तरह की हवा चल रही है । स्पीकर साहिब हम उम्मीद करते थे कि पीछे जो कुछ हुआ वह तो हुआ लेकिन आयंदा Administration में कुछ तरक्की होगी । मगर मुझे अफसोस से यह कहना पड़ता है कि हम तरक्की की बजाए तनज़्ज़ली की तरफ जा रहे हैं जनाब कपूरथला की एक Headmistress थी उस को वहां से Sultanpur में तबदील कर के उसकी जगह पर एक दूसरी teachress को accommodate किया गया जिस को कि political support थी । जिस बेचारी को सुलतानपुर भेजा गया है उस को जो order दिया गया है उसमें लिखा गया है कि आप को तनखाह उतनी ही मिलेगी बेशक Sultanpur का स्कूल आप के status का नहीं है । उसी order में उसे कहा गया कि आप को इस बात का ख्याल नहीं करना चाहिये कि वह स्कूल आप के status का नहीं है ।

इसी तरह जनाब Legislative Council में एक लड़की Translator लगी हुई थी । उस को वहां से ले जा कर Tourist Officer 300 रुपए पर लगाया गया । उसे कैसे और क्यों लगाया गया, यह एक बड़ी शर्मनाक कहानी है जिसे में House में बयान करना मुनासिब नहीं समझता । लेकिन अगर कोई साहिब उसको जानाना चाहे तो मैं उन्हें बता दूं कि उसको कैसे लगाया गया । इस किस्म की बहुत सी मिसालें हैं जो मैं पेश कर सकता हूं । इसी तरह I. A. S. Officers भी ऐसे ही बनाए गए हैं ।

**श्री अध्यक्ष** : Law and Order में Council की Translator को आप कैसे ले आए ? (How does the hon. Member connect the Translator of the Legislative Council with the Law and Order ?)

**श्री प्रबोध चन्द्र** : जनाब मैं services के बारे में अर्ज़ कर रहा हूं कि कैसे promotions दी जाती हैं । मैं एक मिसाल और I. A. S. की आप के सामने रखता हूं । हमारे ज़िला के एक Community Development Officer को I. A. S. बनाया गया है । वहां पर उस block का दौरा करने के लिए Commissioner साहिब गए उस वक्त मैं वहां पर ही था । वह Development Officer कहने लगे कि यहां पर बहुत तरक्की हुई है हम ने पौदे ही पौदे लगा दिए हैं । वह पौदे वैसे तो छोटे छोटे थे लेकिन उन के पत्ते बड़े बड़े नज़र आते थे । जब Commissioner साहिब ने एक के पत्ते को पकड़ा तो वह सारी टहनी की टहनी ही बाहिर आ गई । वह सब artificial पौदे लगाए हुए थे उस Officer को अब I. A. S. बना दिया गया है ।

**श्री अध्यक्ष**: कुछ देर अगर वह रहते तो उग पड़ते (हंसी) । (Had these plants been allowed to stand for some time they would have picked up roots.) (*Laughter*)

**श्री प्रबोध चन्द्र** : तो जनाब आज हम officers को क्या कहें । जिन अफसरान ने इस सूबे को बनाना है अगर उनकी तरक्कियां इस बात पर मुनहसर करती हों कि वह एक Minister की खुशनूदी हासिल कर लें तो फिर हमारा सूबा तबाही का शिकार न हो तो और क्या हो ।

जनाब मैं आप को गुड़गांव का एक वाक्या बताता हूं । वहां पर हमारे Chief Minister साहिब एक शादी पर गए और वहां बजाए डाक बंगले में ठहरने के उस आदमी के घर पर ही ठहरे और वहां पर ही Deputy Commissioner साहिब को बुलाया ताकि उस आदमी का रसूख बन जाए जिस के हां वह ठहरे हुए थे । मैं अर्ज़ करूंगा कि यह जो तरीका है यह बिल्कुल गलत है जब हमारे Chief Minister या कोई और Minister साहिब बाहिर जाएं तो उन्हें individuals के पास नहीं ठहरना चाहिए । उन्हें डाक बंगलों में ठहरना चाहिए । जनाब स्पीकर साहिब कहते हैं डाकू डाके मारते हैं और वह मारे जाते हैं । मगर अब political field में भी डाके पड़ने लग गए हैं और उन डाकुओं को कोई मारने वाला नहीं । अगर गवर्नमैंट सियासी डाके मारने वालों की ज़बान को बंद नहीं करेगी, उन्हें check नहीं करेगी । चाहे वह वज़ीर हो या कोई और हो तो सियासी डाके पड़ेंगे । मुझे याद है कि मेरे ज़िले में जाकर एक Minister ने मेरे बारे में कहा कि अगर वहां पर कोई ऐसा आदमी नहीं जो मुझे ठीक कर सके तो फिर Government मुझे ठीक करेगी । यह सियासी डाका नहीं तो और क्या है ? मैं अर्ज़ करूंगा कि अगर इस किस्म के सियासी डाकों को नहीं रोका जाएगा तो फिर यहां पर बड़ी जल्दी तबाही हो जाएगी ।

अगर आप चाहते हैं कि सूबे को ठीक करना है तो फिर इन को रोकना चाहिए। अगर अफ़सर यह समझें कि मैं फलां फलां Minister का आदमी हूं और पार्टी बाज़ी में हिस्सा लें तो सूबे का कैसे भला हो सकता है। इस लिए officers के दिमाग़ party politics से मुबर्रा होने चाहिएं। अगर कोई officer ईमानदारी से काम करता है तो वह चाहे किसी Minister या M.L.A. का आदमी हो या न हो उसे पूरी protection मिलनी चाहिए। वर्ना यह पुल और भाखड़ा डैम वगैरह जो बनाए हैं किसी काम के नहीं हैं और हमारे सूबे के लोग demoralise हो जाएंगे। इस लिए जनाब जो Address हमारे Governor साहिब ने यहां पर पढ़ा है उस के लिए मैं उन्हें मुबारकबाद नहीं दे सकता मगर जो उन्होंने बाहिर ऐलान किया है और जो वह काम बाहिर करते हैं उस के लिए मैं उनको मुबारकबाद देता हूं।

इन अलफाज़ के साथ मैं आप का शुक्रिया अदा करता हूं।

*(At this stage Khan Abdul Ghaffar Khan, a member of the Panel of Chairmen occupied the Chair).*

*(Shri Mangal Sein rose to speak)*

**श्री सभापति** : आप पंजाबी में बोलेंगे या हिन्दी में ? (Would he hon. Member speak in Punjabi or in Hindi ?)

**श्री मंगल सेन** (रोहतक): सभापति महोदय, जो भाषा मुझे आती है मैं वही बोलूंगा। आप तुरन्त तो उसे सीखने से रहे पंजाबी भी इस प्रान्त की भाषा है और हिन्दी भी है। मैं हिन्दी में बोलूंगा।

सभापति महोदय, आज हमारा यह सदन राज्यपाल महोदय के अभिभाषण के सम्बंध में धन्यवाद देने के लिए एकत्रित हुआ है और उस पर वादविवाद चल रहा है। मुझे खेद है कि मैं राज्यपाल महोदय को उन के इस अभिभाषण के संबन्ध में धन्यवाद नहीं दे सकता और मैं इस धन्यवाद के प्रस्ताव का विरोध करने के लिए खड़ा हुआ हूं। 11 तारीख बुद्धवार के दिन श्रीमान राज्यपाल महोदय ने पंजाब विधान मण्डल के समक्ष अपना अभिभाषण देते हुए जो विचार व्यक्त किए हैं उन से हमें निराशा ही हुई है। हमें तो आशा थी कि बड़े सुलझे हुए राज्यपाल हमारे इस विवादास्पद प्रदेश में आए हैं इस लिए यहां के मसलों का कोई हल निकालेंगे जैसे उनके वक्तव्य और ब्यान पढ़ने का हमें अख़बारों में मौका मिला है उनके मुताबिक पंजाब के लोगों को कुछ आशा की झलक नज़र आई थी कि वह उनकी भलाई के लिए कोई नई योजना देंगे लेकिन हमें उनका अभिभाषण सुनने के बाद बड़ी निराशा हुई कि उन्होंने उसमें कोई नवीन बात नहीं कही। अगर मुझे इस बात की इजाजत दी जाए तो एक बात मैं स्पष्ट कह दूं कि मुझे अभिभाषण सुनते समय ऐसे लगा कि राज्यपाल महोदय ने जो उनका महान पद था उस पद के मुताबिक बात न करते हुए जिस तरह इस सरकार की publicity करने वाले अपने परचार के काम में मसरूफ होते हैं और बातें बढ़ा चढ़ा कर बताते हैं उसी ढंग से ही इन्हों ने बातें कही हैं। मुझे तो ऐसा ही प्रतीत हुआ कि जैसे कोई publicity कर रहा हो। उन्होंने अपने अभिभाषण में कहा कि देखो पंजाब और पैप्सू को मिला कर एक कर

[श्री मंगल सैन]
दिया है और कर्मचारियों की अवस्था सुधार दी है । भाकड़ा डैम बड़ी तेज़ी से बन रहा है और शीघ्र मुकम्मल होने वाला है । गांव गांव को बिजली मिलने वाली है, corruption की जड़ें कट रही हैं, धरती का मसला हल होने वाला है, पैदावार बढ़ने वाली है और बढ़ भी गई है, पशुपालन का काम हो रहा है, हस्पताल धड़ा धड़ खोले जा रहे हैं, जंगलात लगा दिए हैं ताकि धरती की पानी और बाढ़ से रक्षा हो आदि आदि विभागों की चर्चा इस प्रकार से कर दी मानों सब अच्छा है और बड़ी उन्नति हो रही है । लेकिन मैं कहूंगा कि यह सब publicity की ही बातें थीं वास्तव में कोई ठोस उन्नति कहीं नज़र नहीं आती । सब से पहली बात जो उस अभिभाषण में मुझे बहुत ही विचित्र प्रतीत हुई वह यह है कि उन्होंने कहा कि भ्रष्टाचार निरोधक विभाग यानी Anti-Corruption Department बड़ा सराहनीय काम कर रहा है । मैं भी यही कहूंगा कि सचमुच बहुत अच्छा काम हो रहा है क्योंकि जैसा कि इस सदन के एक माननीय सदस्य ने भी बताया है कि उस विभाग का एक Under-Secretary खुद भ्रष्टाचार करता हुआ पकड़ा गया है और उसके साथ और उस के साथी भी पकड़े गए हैं यह तो आम corruption की बात है लेकिन जो राजनैतिक corruption हो रही है उसकी तो कोई हद ही नहीं है । कोटे और permits देने की बातें तो अब आम और पुरानी हो गई हैं अब और नई नई बातें और नए नए तरीके भ्रष्टाचार के निकल रहे हैं । अगर किसी छोटे से technical institute के लिए जो Board interviews लेने के लिए बनाया है उस में अगर non-official members लेने हैं तो उनकी पहली qualification यह है कि वे राजवंश के होने चाहिएं । चेयरमैन साहिब, इस काम के लिए उस इलाके के लोगों के चुने हुए प्रतिनिधि को नहीं बुलाया जाता बल्कि एक पिटे हुए और शकस्त खाए हुए आदमी को उसमें बिठाया जाता है । उस पिटे हुए अपने पक्ष के आदमी को इस लिए बिठाया जाता है ताकि जनता उसके पीछे पीछे हाथ जोड़े फिरे । आजकल के ज़माना में जब कि बड़ी मुश्किल से गुज़ारा हो रहा है मां बाप अपने बच्चों को बड़े कष्ट उठा कर पढ़ा लिखा कर तैयार करते हैं उन को मजबूरन उनके पास जाना पड़ता है और अपनी नाक रगड़नी पड़ती है । सरकार जान बूझ कर ऐसा करती है ताकि अपने पक्ष के लोगों की साख जनता में बढ़े । अगर यह corruption नहीं तो और क्या है ? इसी तरह एक और corruption चल रही है । सरकार उन लोगों को जिनकी आमदनी कम है और अपने रहने के लिए, सिर छुपाने के लिए मकान नहीं बना सकते मकान बनाने के लिए कर्ज़ देती है सरकार ऐसे हरेक व्यक्ति को 8 हज़ार रुपए कर्ज़ देती है । इस के लिए उस इलाके का M.L.A. बेशक सिफारिश करे और उसकी ज़िम्मेदारी लेने के लिए तैयार हो लेकिन उस को कर्ज़ नहीं मिलता है क्योंकि वह M.L.A. राजवंश का नहीं है । फिर जो कर्ज़ देने के लिए Board बिठाया जाता है उसमें कोई गैर कांग्रेसी नहीं बैठ सकता यह पहली शर्त है । उसमें पिटे हुए लोग तो बैठ सकते हैं या दूसरे लोग जो इन के पक्ष की बातें करते हैं वे बैठ सकते हैं लेकिन जनता के प्रतिनिधि को नहीं बुलाया जाता है । मैं पूछता हूं कि अगर यह political corruption नहीं तो और क्या है ? चेयरमैन महोदय, यह बात यहां ही समाप्त नहीं हो जाती बल्कि इस corruption का अन्त ही नहीं और

उपज में 44 लाख टन की कमी हुई थी। और अगर हम उस में दालें वगैरह भी शामिल करें तो foodgrains में जो total कमी हुई वह 67 लाख टन हुई थी। इसलिये अन्दाज़ा लगाया जा सकता है कि देश में कुछ खास हालात होने की वजह से खाद्यान्न की उपज में काफी कमी हुई और देश में अन्न संकट होने की एक बुनियाद पैदा हो गई। पेश्तर इस के कि मैं अपने पंजाब के मुतअल्लिक कुछ कहूं, कुछ आंकड़े चन्द एक सालों के आप के सामने रखना चाहता हूं। जिस से यह ज़ाहिर हो जाएगा कि हम जो बाहर से गंदम वगैरह मंगवाते हैं उस import पर हमारी internal produce का कितना असर पड़ता है। इस import में कितनी कमी हुई, बढ़ोतरी हुई--इस से पता चल जाएगा। 1951 में हम ने अपने देश में 47 लाख टन अनाज बाहर से मंगवाया। 1952 में 38½ लाख टन import हुई। 1953 में सिर्फ 20 लाख टन, 1954 में 8 लाख टन और 1955 में सिर्फ 7 लाख टन food-grains import किये गए। 1956 में 14 लाख टन अन्न बाहर से मंगवाया। लेकिन उस के बाद 1957 में यकलख्त हमें 36 लाख टन अनाज मंगवाना पड़ा। 1958 में अब जनवरी तक हम 36 लाख टन अनाज बाहर से import कर के 48,000 टन cheap shops के ज़रिये से तकसीम कर चुके हैं। इस तरह से आप अन्दाज़ा लगा सकते हैं कि बाहर से जो import करने का सिलसिला है वह कितना vary करता है और देश की उपज पर उस का कितना दारोमदार है। कई दफा ऐसा होता है कि हमारी उपज अच्छी हो तो बाहर से कम अनाज मंगवाना पड़ता है। लेकिन उपज अगर कम हो तो बाहर से अनाज ज्यादा मंगवाना पड़ता है। चूंकि मैं ने अर्ज़ की है कि समस्त देश की खाद्यान्न समस्या का असर हमारे प्रदेश पंजाब पर भी पड़ता है, इसलिये मेरे लिये यह बताना आवश्यक था। यही कारण था कि 1957 में wheat और rice के zones बनाए गए। 1956-57 के साल हमारी अपनी उपज काफी थी लेकिन इसी कारण से हमें उस साल भी 85 हज़ार टन के करीब imported wheat लेनी पड़ी क्योंकि काफी मिकदार में हमारी अपनी wheat बाहर चली गई थी। बड़े बड़े शहरों—बम्बई, कलकत्ते—में चली गई थी। जैसे कि मैं ने पहले भी अर्ज़ की थी और जैसे कि आप को मालूम है हमारे Northern Food Zone में दिल्ली भी शामिल है, जम्मू और कश्मीर भी शामिल है और हिमाचल भी इस में शामिल हुआ। क्योंकि इन को शामिल होने की ज़रूरत थी। इस विषय पर मैं बहुत कुछ कहने की ज़रूरत महसूस नहीं करता। मैं मुख्तसर तौर पर अर्ज़ कर दूंगा कि हमारी स्टेट surplus है। यह बात आंकड़ों से ज़ाहिर हो जाएगी कि हमारी स्टेट surplus है। लाला जी ने कुछ आंकड़े इधर उधर के बताए हैं। उन के दिमाग में कुछ गलतफहमी है। अखबार में भी आंकड़े निकालते रहे हैं। वे आंकड़ों में भूल जाते हैं। अगर उन्होंने आंकड़ों की अच्छी तरह से जांच-पड़ताल की होती तो उन को गलतफहमी न होती। लेकिन इस वक्त जो पहली बात मैं कहनी चाहता हूं वह यह है कि पंजाब में Food Zone मुकर्रर होना बहुत ज़रूरी था। मैं इस बात में आप की याददाश्त को थोड़ा पीछे ले जाऊं, तो आप को पता लगेगा कि पंजाब के अन्दर सन् 1955 में ही foodgrains की

[उद्योग मंत्री]

prices गिर रही थीं और यहां तक गिर रही थीं कि जब फस्ल मंडियों में आई तो हमें prices support करनी पड़ी। हमें खुद मंडियों में जाकर गंदम खरीदनी पड़ी। वह stock 20,000 टन के करीब था जो हम ने उस वक्त खरीदा। क्यों? इसलिये कि उस वक्त उपज ज्यादा हुई और इस वजह से prices गिरीं। आज यह कहने की ज़रूरत नहीं कि अगर हम को अन्न की समस्या हल करना है तो उस का वाहिद इलाज यही हो सकता है कि देश में foodgrains की ज्यादा से ज्यादा पैदावार हो और वह इसी तरह हो सकता है जब कि growers को, producers को यकीन हो कि उन्हें जो कीमत मिलेगी वह मुनासिब मिलेगी। आज यह देखना पड़ेगा कि growers की कितनी cost of production है, देखना पड़ेगा कि आज standard of living भी बढ़ा हुआ है; हमें देखना पड़ेगा इन सारी चीजों को सामने रख कर कि अगर हम ने खाद्यान्न यानी खुराक की ज्यादा उपज करनी है तो लाज़मी है कि growers को तसल्ली हो कि उन्हें produce की मुनासिब price मिलेगी। पंजाब में आज जितनी भी surplus produce होती है— दस लाख टन या इस के करीब, अगर उस को पंजाब में ही बन्द कर दिया जाए तो prices का क्या हाल होगा, यह आप बड़ी आसानी से समझ सकते हैं। पंजाब को market चाहिए deficit areas की। जरूरी है कि वह surplus किसी जगह खपत हो। इसलिए wheat zone बनाने के लिये यह भी जरूरी था कि पंजाब पर कोई पाबन्दी न आयद हो क्योंकि ऐसा न हो कि उस पाबन्दी के ज़ेरे असर जितने का जितना surplus है वह तो deficit areas में चला जाए और हमें मुसीबत का सामना करना पड़े। लेकिन साथ ही यह भी जरूरी था कि पंजाब में जितना food surplus है उस के लिए कोई market यानी मंडी चाहिए ताकि prices economic level से बिल्कुल गिर न जाएं। हमें यह भी देखना था कि कहीं ऐसा न हो कि prices एकदम नीचे आते देख producers food crops बन्द करके दूसरी cash crops बीजना शुरू करदें क्योंकि उन्होंने भी तो पैसा कमाना है। इस लिये इन तमाम चीज़ों पर गौर करते हुए पंजाब गवर्नमेंट ने 1957 में महसूस किया कि एक food zone कायम किया जाए। इस का नतीजा यह है कि आज जो पंजाब में food surplus है उस के लिये market है— दिल्ली है, हिमाचल प्रदेश है, जम्मू और काश्मीर है। इस के लिये मैं ज्यादा details में जाने की ज़रूरत नहीं समझता क्योंकि इस से पहले इसी House में दो बार मैं उन पर काफ़ी रौशनी डाल चुका हूं। हर एक बात के ऊपर मैं इस वक्त नहीं जाऊंगा लेकिन सरसरी तौर पर मैं यह अर्ज़ करूंगा कि यह कोई मज़ाक में उड़ाने वाली बात नहीं है जैसा कि कई साथियों की तरफ से यत्न किया जाता है। ठीक है कि जब पहली बार सितम्बर के महीने में मैंने बयान दिया था, उस वक्त कहा था कि इस पर कोई anxiety वाली बात नहीं। लेकिन देखना यह है कि उस के बाद ऐसे हालात क्यों पैदा हुए? बजाय इस के कि हालात का सही तौर पर जायज़ा लिया जाए, अगर इन बातों पर मज़ाक उड़ाया

जाए तो मैं समझता हूं कि यह शोभा देने वाली बात नहीं है। अगर आप उस वक्त का मेरा बयान पढ़ें तो मैं ने वाज़ेह तौर पर कहा था कि यह दिखाई देता है कि हमारी जो खरीफ़ की फसल है वह बहुत अच्छी होने वाली है। उस वक्त मैं ने यह बताया था कि हमारी खरीफ़ की अच्छी फसल ही एक कारण बन सकता है इन बढ़ती हुई prices को नीचे गिराने का। लेकिन उस के तीन हफ्ते बाद, जैसा कि आप जानते हैं, floods आए। Floods ने इतना नुकसान किया जितना कि हम तसव्वर भी नहीं कर सकते थे। आज आप अन्दाज़ा लगाएं कि जिस State के अन्दर तीस इकतीस करोड़ रुपए की फसल का नुकसान हो जाए, क्या उसकी economy shake होने से बच सकती है ? आज आप जानते हैं कि बाजरा और जवार का कितना नुकसान हुआ। 70 per cent, 80 per cent और कहीं वहीं इस से भी ज्यादा नुकसान हुआ। क्या आप जानते हैं कि मक्की का कितना नुकसान हुआ ? पंजाब में मक्की को 30 per cent से ले कर 70 per cent तक नुकसान हुआ। किस से यह बात भूली हुई है कि पंजाब में जहां तक villages का ताल्लुक है—शहरों में रहने वाले भाइयों को बहुत इल्म न हो, देहाती भाई जानते हैं कि आज हमें उस अनाज की कितनी कमी महसूस हो रही है जो कि हमारी खरीफ़ की फसल पूरा करती थी। हमारे देहातों में मक्की बहुत मिकदार में खाई जाती है, वहां पर बाजरे का और इसी तरह से जवार का काफी मात्रा में इस्तेमाल होता है। और पंजाब में जो खुराक की कमी पूरी होती है, यह मैं ज्यादा ज़ोर देकर कहने की ज़रूरत महसूस नहीं करता कि वह कमी खरीफ़ की फसल से ही पूरी होती है। इसीलिये उस वक्त भी मेरे सामने यही बात थी कि चूंकि खरीफ़ की फसल बहुत अच्छी है इसलिये पिछले साल की भी कमी पूरी हो जाएगी। लेकिन ऐसा न हुआ। Floods हमारे काबू की बात नहीं थी हमें बहुत दुःख लगा जो यह नुकसान हुआ। यह बहुत भारी नुकसान था। आप जानते ही हैं कि कोई 10 लाख टन के करीब हमें खरीफ से जवार, बाजरा और मक्की की produce मिलती है। जहां इतनी बड़ी percentage इन अनाजों की consumption और distribution की हो तो आप इस हुए नुकसान को नजर अन्दाज़ कर के इस मसले पर सोचें तो, स्पीकर साहब, यह कोई मुनासिब बात नहीं है।

इसी तरह दूसरी बातों पर भी मैं बहुत ज़्यादा तफसील में नहीं जाना चाहता लेकिन सरसरी तौर पर अर्ज़ ज़रूर करूंगा कि देश के दूसरे हिस्सों में और खासतौर से हमारी जो contiguous states हैं उन में अनाज के भाव जब इतने ज़्यादा चढ़े हुए हों तो क्या पंजाब पर इस factor का असर नहीं पड़ेगा ? ज़ाहिर है कि पंजाब की market पर उत्तर प्रदेश और राजस्थान के भावों का असर होना एक हकीकत है। असर होगा और ज़रूर होगा—आप और मैं इस को रोक नहीं सकते। जब उन states में foodgrains की prices इतनी high चली गई हैं तो उस का प्रभाव पंजाब पर न हो, यह बात मुमकिन नहीं। आप आज जब देखते हैं कि पंजाब के उस पार गन्दम का भाव दस पन्द्रह रुपए मन बढ़ा है तो उस का असर आमतौर

[उद्योग मंत्री]
पर यहां के price level पर भी होना natural बात है। उत्तर प्रदेश और राजस्थान पर इसी बात का असर हुआ दूसरी states के मुकाबले में।

फिर जहां तक smuggling का ताल्लुक है, मैं यह बात मानता हूं —मुझे यह मानने में ज़रा भी झिझक नहीं कि smuggling हुई। Smuggling बड़ी तेज़ हुई और हमने उस को control करने का पूरा पूरा यत्न किया। इतना ही नहीं बल्कि मैं खुद देहली गवर्नमेंट के पास गया और इस मामले पर discussion की। हमने पूरे यत्न किए। उन को रोका भी। Smuggling काफी कम भी हुई। लेकिन यह कहें कि बिल्कुल बन्द हो सकी है— dead stop हो सकी है या हो सकती है तो यह मुमकिन नहीं है। आखिर कुछ human nature भी होती है, सैंकड़ों मील आप का border राजस्थान के साथ है और जैसा कि मैं ने पहले भी एक दफा अर्ज़ किया था कई देहात ऐसे हैं जिन का आधा हिस्सा इधर है और आधा उधर। जब आप की सीमा इस तरह से बिखरी पड़ी है तो कैसे हर वक्त किसी को रोका जा सकता है? Smuggling करने वाले रात को जानवरों के ऊपर लाद कर माल इधर से उधर ले जाते हैं। लेकिन फिर भी हर मुमकिन कोशिश की गई कि Smuggling को रोका जा सके। यह कोई ज़ाती credit लेने वाली बात नहीं है लेकिन जब जूंही मुझे पता लगा मैं ने खुद report करके smugglers को detain करवाया। और 20 के करीब ऐसे ट्रकों के permit जिन के मुतअल्लिक यह ख्याल था कि ये smuggling करवाते हैं, suspend करवाए। जब personal level पर और चीफ मिनिस्टर साहब के खुद इस में interest लेने पर, हम इस समस्या को हल करने की कोशिश में लगे हुए हैं तो आप आसानी से हर बात का अन्दाज़ा लगा सकते हैं कि हम ने कितना परिश्रम किया है कोशिश की है।

यह तो मैं ने सरसरी तौर पर कहा है। इस के साथ ही कुछ और बातें हैं जिन की वजह से यह मसला और भी पेचीदा बन गया है। उन में से एक तो गवर्नमेंट का state trading करने का एलान था। यह सही बात है। यह भी यहां foodgrains की prices बढ़ने का और इस समस्या को और पेचीदा बनाने का एक कारण बना है। (एक आवाज़—तो और कोई एलान कर दें।) ऐसी चीज़ें करनी पड़ती हैं। जो higher level पर फैसले होते हैं वे छिपाए नहीं जाते। यह फैसला दिल्ली में National Development Council की meeting में हुआ था। बड़ी हैरानी की बात है कि जब यह फैसला हुआ तब ही prices बढ़ीं। दो दफा ऐसा हुआ है कि foodgrains की prices तब बढ़ी जब कि उन के बढ़ने की कोई गुंजाइश न थी। वह उन के बढ़ने का वक्त न था। पहली दफा यह prices January के पहले हफ्ते में यानी दो तीन और चार तारीख को चढ़ीं और बड़ी abnormal prices हो गईं। यह तब हुआ जब कि यह एलान गवर्नमेंट की तरफ से किया गया था कि अब गंदम की distribution का इन्तज़ाम गवर्नमेंट

खुद करेगी। तब पहली मरतबा prices चढ़ीं थीं और अब भी आप ने देखा होगा कि जब मैं 31 January को दिल्ली गया था और Government of India के Food Minister से जब मैं मिला था तो उन्होंने एलान किया था कि वह पंजाब को 14 लाख मन गंदम देंगे और इस के साथ ही यह भी एलान किया था कि पंजाब को foodgrains की जितनी ज़रूरत होगी वह हम पूरी करेंगे और जो पंजाब में roller flour mills हैं उन को गंदम भी वह supply करेंगे और उन को market से गंदम खरीदने की इजाज़त न होगी। उन की खरीद हम ने बिल्कुल बन्द कर दी थी। यह फैसला बड़ा important फैसला था और इस का असर होना तो यह चाहिये था कि prices गिरें क्योंकि एक तो पंजाब को यकीन मिला था कि उस की जितनी गंदम की ज़रूरत होगी वह Central गवर्नमेंट पूरी करेगी और दूसरा यह भी हुआ कि roller flour mills वाले market से गंदम खरीद नहीं कर सकेंगे जिस से कि local demand कम हो जानी थी लेकिन इस का असर उलटा हुआ और prices और ज़्यादा बढ़ गईं। इस का कारण तो यह हुआ कि लोगों को State trading का हव्वा दिखाई देने लगा और वह लोग जो foodgrains में deal करते थे उन्होंने यह prices इस लिये बढ़ाईं महज़ यह ज़ाहिर करने के लिये और गवर्नमेंट को यह महसूस कराने के लिये कि ऐसी बात नहीं हो सकती कि गवर्नमेंट अनाज में deal कर सकती है यह उन की ऐसी बात हुई जैसा कि last flicker of the flame होता है और बाद में flame जलना बन्द हो जाता है। पहले भी यही हुआ था। वरना आप ने देखा होगा कि इस के सिवाय और कोई वजह नहीं थी कि एक ही दिन में दो ढाई रुपये गंदम के दाम बढ़ जायें। (एक आवाज़ : पांच रुपये भाव बढ़ गये थे।) मैं एक दिन की बात करता हूं कि कैसे सारे पंजाब में भाव चढ़े। इस से आप अंदाज़ा लगा सकते हैं कि इस के पीछे कोई hidden हाथ यह सब कुछ करने वाला था जिस की वजह से सारे पंजाब की मंडियों में एक ही दिन में दो से ढाई रुपये तक गंदम की price चढ़ी। 31 तारीख और पहली तारीख को 16 लाख मन गंदम हमें और मिली यह assurance भी मिली कि जितने अनाज की हमें ज़रूरत होगी उतना हमें Central Government से मिल जायेगा और यकलख्त उस के बाद prices चढ़ीं। इस से आप बखूबी अन्दाज़ा लगा सकते हैं कि इस के पीछे कोई hidden हाथ था। खैर ऐसे आर्ज़ी phases आया ही करते हैं और आये और अब भी हैं इस लिये हमें इस चीज़ को control करने की ज़रूरत पड़ी और हम ने इसे control कर ही लिया है। और इस बात के कहने में मुझे बिल्कुल कोई झिझक नहीं है कि छीना साहिब की जो agitation है और इन के जो alarming अलफाज़ हैं उन से सिवाय इस के कि food problem में कुछ और complications पैदा हुई हों और उन से depots पर ज़्यादा rush हुआ हो, और कोई फ़ायदा नहीं हुआ। मैं यह मानता हूं जैसा

[उद्योग मंत्री]
कि मैं ने उस दिन statement दी थी और जिस का reference भी दिया गया है कि इस की वजह से prices में spurt आया लेकिन मैं पूछता हूं कि वह alarming reports खत्म कब हुई, मुझे अफसोस तो इस बात का है ।

खैर इन चीजों को छोड़ता हुआ, जितने steps हम ने लिये हैं इस के मुताल्लिक मैं अब in nutshell कहना चाहता हूं । इस वक्त 1,062 depots हमारे सारे पंजाब में काम कर रहे हैं जिन में से 732 शहरों में और 330 देहाती इलाके में । जो कुल allocation गंदम की हमें इस वक्त तक Government of India की तरफ से हुई है वह है एक लाख दस हज़ार ton और इस में से allocation जो district-wise हुई है वह है 92,040 ton और जो गंदम इस वक्त तक actually हमें मिली है वह है 50 हज़ार ton और जो हम तक्सीम कर चुके हैं वह 31 हज़ार ton के करीब है और जो 10 या 15 दिन के अन्दर हमारे पास गंदम आने वाली है यानी जिस की movement जारी है वह है 31 हज़ार ton के करीब । यह है हमारी position हमारी distribution वगैरह की ।

फिर जो छीना साहिब ने फरमाया था अब मैं उस का कुछ ज़िक्र करना चाहता हूं क्योंकि हमें इस बात का गिला है कि जो agitation उन्होंने शुरू कर रखी है और जिस के लिये वह यह महसूस करते हैं कि उस से शायद भला हुआ हो, पर मैं महसूस करता हूं कि इस agitation ने जो food की problem थी उस में और पेचीदगी फैलाने की कोशिश की है । (*Interruptions*)

**श्री अध्यक्ष** : Order, please. अगर आप ऐसे दरमियान में बोलते चले जायेंगे तो कैसे काम चलेगा । यह कोई अच्छी बात नहीं कि आप इस तरह से बार बार बीच में बोलते चले जायें । (*Interruptions*) (Order, please. How will the business of the House be carried if the hon. Members continue to interrupt him like this. It is not proper for them to interrupt the hon. Minister time and again.) (*Interruptions*)

**ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** : ਕੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਬੋਲਣ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਮੈਨੂੰ ਬੋਲਣ ਦਾ ਮੌਕਾ ਵੀ ਮਿਲੇਗਾ ?

**ਉਦਯੋਗ ਮੰਤਰੀ** : ਜਦੋਂ ਮਿਲੇਗਾ ਤਦ ਜਵਾਬ ਦੇ ਲੈਣਾ ।

**ਮੁਖ ਮੰਤਰੀ** : ਤੁਹਾਨੂੰ Supreme Soviet ਵਿਚ ਬੋਲਣ ਦਾ ਮੌਕਾ ਮਿਲੇਗਾ ।

(*At this Chaudhri Balbir Singh wanted to rise.*)

**Mr. Speaker** : Order, please.

**उद्योग मंत्री** : मैं अर्ज़ कर रहा था कि जो Food Advisory Committee constitute हुई उस की तफसील में मैं नहीं जाना चाहता

लेकिन इतना बताना चाहता हूं जैसा कि आप पहले जानते ही हैं कि उस में Opposition के चार मैम्बर साहिबान रखे गये हुए हैं। एक तो Leader of the Opposition पंडित श्री राम शर्मा हैं, दूसरे श्री मुनी लाल Praja Socialist Party के, तीसरे श्री कृष्ण लाल जन संघ के और चौथे कामरेड प्रताप सिंह दौलता, एम. पी., Communist Party की तरफ से। उस कमेटी ने जो फैसले किये थे वे तो अखबारात में शाया हो चुके हैं। उस कमेटी की meeting में 22 तारीख को हम ने वह फैसले किये और 24 तारीख की report मैं आप के सामने अर्ज़ करता हूं। 24 तारीख की 'मिलाप' में इस तरह छपा.— 'आज जालन्धर में खुराक कमेटी की इन तजवीज़ों को सख्त बेहूदा करार दिया गया और हर तब्के के नुमायंदों से अपील की गई कि वह 25 जनवरी को लुध्याना में होने वाली convention में शामिल हो कर अपने protest का इज़हार करें। उस connection में यह एलान होना था पंजाब के तमाम इज़ला में ज़खीरा अन्दोज़ों की एक फहरिस्त तैयार की जा रही है और एलान किया जायेगा कि अगर गवर्नमेंट ने उन ज़खीरा अन्दोज़ों पर छापे मार कर गन्दम के जखीरों को अपने कब्ज़ा में न लिया तो यह कमेटी वह ज़खीरे बरामद करने के लिये अमली कदम उठाएगी।' यह है इन का एलान जो 24 तारीख को अखबार में निकला। 25 तारीख को एक ऐसा ही बयान सरदार हरकिशन सिंह सुरजीत की तरफ से निकला कि हम अपनी इस तहरीक को जारी रखेंगे। इसी तरह से 25 तारीख की Tribune में उन की ऐसी ही statement निकली। यह 25 को उन की तरफ से detailed statement अखबारों में निकली। चुनांचि 26 तारीख को अखबारों में निकला कि लुध्याना में Food Convention हुई जिस में फैसला किया गया कि भूख हड़तालें, मज़ाहरे और धर्ने इन इन जगहों पर फलां फलां तारीख को होंगे। (*Interruptions*) मैं आप की तवज्जुह इस तरफ दिलाना चाहता हूं क्योंकि इस से पहले All Parties Food Advisory Committee में यह फैसला हुआ था कि इस Committee की तरफ से यह अपील शाया की जाए लोगों के और Political Parties के नाम कि जहां पर भूख हड़तालें की गई है वह तोड़ दी जाएं और किसी किस्म की demonstrations न की जाएं और इस मसले को Party Politics का question न बनाया जाए। यह अपील उस फैसला के मुताबिक शाया हुई। अब जो इस अपील का हशर इन के हाथों हुआ वह मैं ने अर्ज़ किया है। अगले दिन ही वह बयान निकला कि यह इसे बहूदा तजवीज़ों का मजमूआ समझते हैं। 29 तारीख को भी सरदार हरकिशन सिंह जी ने इसी किस्म का बयान दिया। 25 तारीख को यह खबर भी निकली कि इन्होंने Communist Party के representative श्री प्रताप सिंह से जवाब तलबी की। खैर यह इन के घर का मामला है। यह मेरे पास बहुत लम्बी list है उन जगहों की जहां जहां इन्होंने demonstrations और भूख हड़तालें कीं, जलसे जलूस और marches निकाले। मैं इस में नहीं जाना चाहता। मगर

[उद्योग मंत्री]
मैं यह पूछना चाहता हूं कि आखिर इन सब से food के मसले में क्या मदद मिली है? इस मामले पर जब House में debate हुई तो यह नहीं कहा जा सकता कि Government का ध्यान इस तरफ दिलाने के लिये यह सब कुछ किया गया। गवर्नमैंट के तो नोटिस में सारी चीज़ पहले ही है और सारे इकदाम किये जा रहे हैं तो इन भूख हड़तालों और मजाहरों से आखिर इस मसले के हल में क्या मदद मिली। अगर यह चीज़ symbolic तौर पर की जाती तो समझ में आ सकती थी, मगर हर जगह हर वक्त भूख हड़तालों का सिलसिला अगर जारी रहे तो इन से क्या हासिल हुआ और इस में क्या वज़न हो सकता है। छीना जी ने बड़ा कष्ट उठाया और खुद भूख हड़ताल की और इस में शक की बात नहीं कि जितने दिन की, भूखे रहे। मैं गजरेला वाली बात नहीं कहूंगा। (हंसी) लेकिन उन से पूछता हूं कि इस अर्से में इस तरह करने से आखिर गन्दम की बोरियां कितनी बनीं? कितना अनाज बना? यह बजुर्ग हैं हम इन की इज्जत करते हैं, सुलझे हुए हैं, foreign trained हैं मगर इस से फ़ायदा क्या हुआ........

**सरदार अच्छर सिंह छीना** : आप को जगाया।

**उद्योग मंत्री** : मैं तो पहले ही जागता था मुझे जगाने वाली बात क्या थी.....

**मुख्य मंत्री** : पार्टी का ढोल बजाया।

**उद्योग मंत्री** : अगर मुझे जगाने वाली ही बात थी तो मैं लाला जी का अखबार हिंद समाचार लाया हूं 12 अगस्त का। मैं ने सोचा कि अगर मैं किसी और का हवाला दूं तो शायद यह न मानें। इन्होंने सोवियत देश के बारे में इस तरह हवाला दिया है। यह तो खैर बहुत लम्बा-चौड़ा मज़मून है मैं सिर्फ थोड़े थोड़े हिस्से ही पढ़ूंगा। इन्होंने लिखा है कि वहां टमाटर का भाव आठ से दस rouble सेर है। सोवियत देश का ज़िक्र करते हुए लिखा है कि एक बड़े शहर में मुझे एक विद्यार्थी ने बताया कि जो स्वैटर हिन्दुस्तान में 15 या 20 रुपए में मिल जाता है उस को एक साल इस्तेमाल करने के बाद 350 rouble में फरोख्त किया....... (*interruptions*)

**Sardar Achhar Singh Chhina** : On a point of order, Sir. I would like to know whether the hon. Minister is relevant. Foreign economy is not under discussion and, therefore, he is quite irrelevant.

**श्री अध्यक्ष** : आप बात सुनिए। जब आप केरल की या किसी और की मिसाल देते हैं तो यह भी कर सकते हैं। There is no provision to check him. He is just illustrating his point (तालियां) (The hon. Member may please listen to me. When he himself can quote the example of Kerala and other places, the hon. Minister, too, can do so. There is no provision to check him. He is just illustrating his point.) (*Applause from the Treasury Benches.*)

(*Interruptions by Sardar Achhar Singh Chhina.*)

**उद्योग मंत्री** : मैं relevancy अर्ज़ करता हूं....... (*interruptions*)

**Mr. Speaker**: Order, please. स्वीडन की मिसाल पर एतराज़ नहीं किया गया तो Russia की मिसाल पर क्यों एतराज़ उठाया जा रहा है? (Order, please. When a reference made to Sweden was not objected to, why objection is being taken to a reference to Russia?)

**Sardar Achhar Singh Chhina**: Foreign economy is not under discussion.

**उद्योग मंत्री** : मैं foreign economy नहीं discuss कर रहा। मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि जिन देशों को अज़ाद हुए 40 साल हो गए और अपनी economy को socialise किए हुए भी इतने साल गुज़र गए उन में भी food articles की prices हम से ज्यादा हैं और फिर हमें तो आज़ाद हुए सिर्फ 10 साल ही हुए हैं। तो अगर यहां पर ऐसी कोई बात हो जाए तो आप को agitation नहीं करनी चाहिए। (Treasury Benches की तरफ से तालियां) तो मैं अर्ज़ कर रहा था कि लाला जी फरमाते हैं कि जिस कमीज़ पर यहां 20 रुपये खर्च हुए थे उसी पर रूसी साहिबान 150 रु० खर्च करने के लिये तैयार थे। इसी तरह एक गर्म सूट जिस पर 175 रुपये खर्च हुए थे उस के मुझे 1,200 rouble पेश किए गए जब मैं वापिस आने लगा। वह कहता है कि मुझे बड़ी शरमिन्दगी महसूस हुई। (*Interruptions*) सोवियत देश में टमाटर 8 से 10 rouble सेर फरोख्त होते हैं। (आवाज़ें : तोबा, तोबा) Rouble $1\frac{1}{4}$ रुपये का होता है।

**ਸਰਦਾਰ ਅਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** : ਜ਼ਰਾ satellite ਦਾ ਵੀ ਜ਼ਿਕਰ ਕਰ ਦਿਉ। (*Interruptions*)

**Mr. Speaker** : Order, please.

**उद्योग मंत्री** : मैं सब बातों का ज़िक्र करूंगा। आगे उन्होंने हवाला दिया है कि जो चाय का set यहां पर 10 रु० में मिलता है उस की कीमत हमें वहां 300 rouble बताई गई (आवाज़ें : तोबा, तोबा)। वह कहते हैं कि इस के बाद इन का हौसला न हुआ कि किसी और चीज़ की कीमत दरियाफ्त करें। सफैद रोटी जो हम यहां खाते हैं वह वहां दो रुपये सेर बिकती है। खीरा 4 आने का बिकता है। आगे चल कर लाला जी फरमाते हैं कि दो फूलों की टहनियों 25 रुबल में बिकती हैं। आगे लिखते हैं कि एक कमीज़ की धुलाई दो तीन रुबल है हजामत सर की छे रुबल में होती है और चेहरे की दो रुबल में।

**ਸਰਦਾਰ ਭੁਪਿੰਦਰ ਸਿੰਘ ਮਾਨ** : On a point of information, Sir. ਕੀ ਲਾਲਾ ਜੀ ਦੀ ਰੂਸ ਵਿਚ ਹਜਾਮਤ ਹੋਈ ਜਾਂ ਨਹੀਂ। (ਹਾਸਾ)

ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ : ਮੈਂ ਵੀ ਉਸ ਮੁਲਕ ਵਿਚ ਗਿਆ ਸਾਂ ਮੈਂ ਤਾਂ ਬਚ ਕੇ ਆ ਗਿਆ ਹਾਂ । (ਹਾਸਾ) ( I, too, had visited that Country but I escaped unhurt.) (*Laughter*)

**उद्योग मंत्री** : छीना साहिब, ग्राप ज़रा शांति से सुनें। मैं तो वहां की कुछ कीमतें बता रहा हूं जिस देश का ग्रापने नाम लिया है। वहां पर ice cream के एक cup पर एक रुबल खर्च ग्राता है जो यहां पर छे ग्राने में मिलता है। एक soda water की बोतल एक रुबल में ग्रौर मीठी बोतल दो रुबल में मिलती है। (सरकारी बैंच : तोबा, तोबा। )इसी तरह से हवाला देते देते ग्राखिर में लिखा है कि एक ग्राड़ू ग्राठ ग्राने में बिकता है।

ਸਰਦਾਰ ਅਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ : ਜ਼ਰਾ ਉਥੋਂ ਦੀ income ਵੀ ਦਸ ਦਿਉ ।

**उद्योग मंत्री** : केरल के मुतग्रल्लिक छीना जी ने कुछ कहा है। मैं उस के बारे में भी कुछ information पेश करता हूं। Government of India ने एक Bulletin निकाला है । (*interruptions*)

**Mr. Speaker** : Order, please.

**उद्योग मंत्री** : जो Bulletin Government of India की तरफ से जारी हुग्रा है उस में agriculture की price के मुतग्रल्लिक latest figures दी हुई हैं। यह latest Bulltein 2-1-59 का है। इस में marketable चीज़ों के wholesale rates हैं। इस में जो लिखा है ज़रा मुलाहिज़ा फरमाएं। Rice का rate 2-1-59 को पंजाब में 17 रुपए फी मन था ग्रौर 5-12-58 को $17\frac{1}{2}$ रुपए मन था। इस के बरग्रक्स Trivandrum में 2-1-59 को course rice का भाव 21.57 nP. फी मन था ग्रौर 5-12-58 को 23.18 nP. था जबकि पंजाब में $17\frac{1}{2}$ रुपए मन था। ग्रब ग्राप केरल का भी ग्रंदाजा लगा लीजिए।

इस के बाद मैं यह ग्रर्ज़ करने जा रहा हूं कि यहां पर agitations कर के छीना साहिब हमारी ग्रनाज ग्रधिक उपजाने में मदद नहीं कर रहे। जितना ज़ोर यह agitations करवाने में लगा रहे हैं, ग्रगर इस का एक हिस्सा भी ग्रनाज की पैदावार को बढ़ाने में खर्च करते तो हम ग्रनाज ज़्यादा पैदा करने में सफल रहते। यहां इन्होंने इस समय देश की कोई service नहीं की। (प्रशंसा) (*Interruptions*)

**Mr. Speaker** : Order, please.

**उद्योग मंत्री** : फिर मुझ से यह बात पूछी गई है कि यहां पर surplus ग्रनाज होने पर भी सूबा deficit कैसे हो गया। हमारा प्रांत surplus है वह surplus कैसे नहीं रहा। लाला जी ने 10 लाख टन surplus की figures दी हैं। कुछ हिसाब करने में वह भूल गए हैं। 1957-58 में पौने नौ लाख टन surplus था। उन्होंने यह हिसाब सिर्फ इनसानी ग्राबादी के लिहाज़ से लगाया है। लाला जी शायद उस ग्राबादी को भूल गए हैं जिन की ग्रावाज ग्रखबारों के ज़रिए उन्हें नहीं पहुंचती।

**मुख्य मंत्री** : वह अखबार खरीदते नहीं । (हंसी)

**उद्योग मंत्री** : यहां जानवरों के लिए भी काफी अनाज की खपत है । 28 लाख टन अनाज human beings के लिए और 17 लाख टन मवेशियों अथवा बीज आदि जरुरतों के लिए दरकार है । 45 लाख टन की ज़रूरत है ।

यह जो दिक्कत पैदा हो गई है इस के दो तीन कारण साफ हैं जो कि लाला जी भूल गए हैं । एक तो यह है कि हमारे surplus प्रान्त के साथ तीन चार deficit प्रान्त टांक दिये गये हैं । देहली, जम्मू कश्मीर और हिमाचल प्रदेश । हम ने इन सब को भी feed करना है । दूसरा कारण जो लाला जी भूल गये वह यह है कि जो हमारा zone बनाया गया है वह गंदम और rice के लिये है, coarse foodgrains के लिये नहीं । सिवाए गंदम और चावल के और किसी चीज़ के लिये zone नहीं । मैं यह भी बता देना चाहता हूं कि हमारे हां coarse foodgrains भी काफी पैदा होते हैं और हमने Central Government को कहा था कि इन पर भी पाबन्दी लगा दी जाए । लेकिन All-India basis पर एक ही पालिसी रखी जानी थी और उसी के आधार पर वह माने नहीं । Coarse foodgrains के ले जाने पर कोई पाबन्दी नहीं । एक तो हमें deficit area को feed करना पड़ा । दूसरा यह कि coarse foodgrains पर पाबन्दी ना होने की वजह से अनाज बाहर गया और तीसरा कुछ smuggling भी हुई । मैं इसे मानता हूं । (*Interruptions*) मैंने कोई कड़वी बात तो नहीं की । Coarse foodgrains के बारे में Centre ने फूड ज़ोन की इजाज़त नहीं दी ।

**ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** : ਉਹ ਵੀ ਵਿਦਵਾਈ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਮਰਨ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਜੈਨ ਸਾਹਿਬ ਆ ਬੈਠੇ ਹਨ ।

**उद्योग मंत्री** : फिर यह कहा गया कि पंजाब के लिये जितना ज़रूरी अनाज था उसे रख कर बाकी बाहर भेजना था । पेशतर इस के कि मैं इस सवाल का जवाब दूं मैं छीना साहिब का ध्यान खास तौर पर लोक सभा के स्पीकर श्री आयंगर की तकरीर की तरफ दिलाता हूं जो उन्होंने जालन्धर में की और जो 16 तारीख के Tribune में निकाली गई है । उन्होंने निहायत संजीदगी से बातें कहीं हैं । मैं खास तौर पर उन साथियों को जिन की agitational approach है बताना चाहता हूं, वह कहते हैं:—

"Mr. Ananthasayanam Ayyangar, Speaker, Lok Sabha, to-day warned his countrymen that chaos would prevail in India if agitational approach in every field continued at the present rate."

Speaking at a post-lunch meeting of Jullundur citizens, Mr. Ayyangar said, "We have agitations all-round. In fact, since independence we have specialised in agitations which strike at the very root of democracy. What is easily not understandable is what these agitators want."

"If there is no water for irrigation, there is an agitation and if there is canal water there is agitation on the levy of betterment fee. If the crop fails, there is an agitation ; and if the Government imports food from abroad to feed the country, there is an agitation. There is an agitation even on the cow slaughter issue though the exponents of cow protection kept mum during the British regime. Do they think that Mr. Nehru is slaughtering the cows ?"

[उद्योग मंत्री]

He said the way things were being pursued in the country made him think that if the present agitational approach was not abandoned the entire democratic fabric would fall.

* * * * * * * * *

Then he felt that political parties were at present launching agitation only as stunts and with a view to harassing the Government. That was hardly desirable in a democracy."

इस से ज्यादा मैं और कुछ नहीं कहना चाहता। छीना साहिब ने लोक सभा के स्पीकर के ordinances पर विचार का जो हवाला दिया था इसका उत्तर मैं ने दे दिया है । मैं आशा करूंगा कि वे इस मसला पर भी स्पीकर साहिब की राए अपने सामने रखेंगे।

अब मैं जो कुछ और एतराज़ किए गए उनके मुताल्लिक कुछ कहूंगा। स्पीकर साहिब, आप जानते हैं कि अन्न का मसला एक कौमी मसला है और सरकार ने इसे ऐसा ही समझा और पेश किया है। यदि बाकी राजनैतिक दल भी इसे कौमी समस्या समझें और इसको हल करने का सांझा यत्न करें तो इसके हल में आसानी हो सकती है। परन्तु दु:ख की बात है कि ऐसा नहीं हो रहा । बल्कि आन्दोलन होते हैं जिससे कि अफरातफरी साधारण जनता में पैदा होती है और घबराहट बढ़ती है ।

अन्न को पंजाब से बाहर दूसरे प्रान्तों में भेजने पर एतराज़ किया गया। यह भी कहा गया है कि हमें बाहर अन्न तब भेजना चाहिए था जबकि हम अपनी ज़रूरत के मुताबिक रख कर भेजते और यह कि सरकार ने यह बात ध्यान में न रख कर गलती की । यह एतराज़ जनसंघ की ओर से विशेष तौर पर किया गया। इस लिए मैं उन ही की position के बारे में कुछ कहूंगा जोकि उन्होंने समय समय पर ली है और जो परस्पर विरोधी है।

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : पंडित जी, जल्दी जल्दी बोल लो, छीना जी जवाब देने को तैयार बैठे हुए हैं।

**उद्योग मंत्री** : मुझे यह आशा नहीं कि छीना जी कोई जवाब दे सकें। सब से पहले मैं उस बात का उत्तर देना चाहता हूं जिस पर कि बहुत ज़ोर दिया गया कि सरकार ने Food Advisory Committee की जो सिफारिश थी उस पर अमल नहीं किया यानि कि पंजाब का अलग ज़ोन नहीं बनाया और यहां से अनाज बाहर जाना बन्द नहीं करवाया। दरअसल हमने इस सिलसिले में सब कुछ यत्न किया और केन्द्रीय सरकार पर ज़ोर दिया इस फैसले को मानने के लिए हमने उन्हें कहा कि पंजाब से बाहर अन्न भेजने पर पाबन्दी लगा दी जावे। मैं स्वयं भी Union Food Minister को देहली में मिला और उनको यह बात कही, लेकिन वह इस पे राज़ी नहीं हुए। उन का विचार है कि देश के हित में उत्तरी अन्न ज़ोन बना रहना चाहिए और पंजाब में देहली, कशमीर अथवा हिमाचल शामिल रहना चाहिए। परन्तु केन्द्रीय सरकार ने पंजाब को चौदह लाख मन गंदम और दे दी और Flour Mills को भी विदेशी गंदम की पिसाई पर

रखा। बल्कि देहली की मिल्लों को भी अपने ज़िम्मा ले लिया और यह भी ज़िम्मेदारी ली कि वे पंजाब की बाकी मांग को भी पूरा करेंगे। इस लिये हमारी ओर से zone को तोड़ने पर ज़िद करना उचित नहीं था। अपने National हित को सामने रखते हुए हमें इस स्थिति को मानना मुनासिब था।

अब मैं जनसंघ की पोजीशन के सम्बन्ध में कुछ कहना चाहता हूं। सब से पहले मैं Times of India में छपी हुई 17-9-58 की खबर का हवाला देना चाहता हूं जोकि इस तरह है :—

*The Times of India, dated* 17-9-58.

"Mr. Raghuvir Sharan, Secretary of the City Jan Sangh, said here yesterday that if the Union and State Governments did not accept this demand upto September 21, for lifting restrictions on the movement of wheat from Delhi and Punjab to U. P., his party would defy the ban.

The Jan Sangh leader said that the enrolment of volunteers for defying the restrictions has already started......"

यहां पंजाब में इसी तरह का एक बयान श्री यज्ञ दत्त, मन्त्री, पंजाब जन संघ, ने 9-9-58 को दिया जोकि 10-9-58 के अखबार में इस तरह से छपा। मैं केवल उस बयान में से ज़रूरी शब्द quote कर रहा हूं।

"पंजाब देश के किसी इलाके से किसी दूसरे इलाके को खसूसन जिस इलाके में गिज़ाई कराईसिस हो अनाज वगैरह की बरामद पर कोई पाबन्दी नहीं होनी चाहिए। इस किस्म की पाबन्दी लगाना एक राष्ट्रीयता के बुनियादी नज़रिए के ही मुनाफी है। इस लिए जन संघ आज पंजाब और देहली से उत्तर प्रदेश की अनाज की बरामद पर आयद पाबन्दियां उठाने का मुतालबा कर रहा है। यह ठीक है कि ऐसा करने से पंजाब में अनाज की कीमतें कुछ बढ़ सकती हैं मगर अगर पंजाब के लोगों को एक या दो रुपये मन महंगा अनाज मिलने से मुसीबत में पड़े दूसरे सूबे के लोगों को पांच या दस रुपये मन अनाज सस्ता मिलने लगे तो राष्ट्रीय भावना के नुक्ता निगाह से यह कोई बुरी बात नहीं।"

**डाक्टर बलदेव प्रकाश** : यह तो सितम्बर की बात है।

**उद्योग मंत्री** : मैं आज की ही बात करता हूं। आप घबरा क्यों गए हैं ?

**श्री अध्यक्ष** : यह बात आपकी अच्छी नहीं लगती। आप यह चाहते हैं कि हमेशा आप को खुश करने की बातें ही की जायें। खुद जो मर्जी सुनायें मगर किसी से सुन नहीं सकते यह बहुत ही बुरी बात है। [This is not desirable. The hon. Member wants that he should always be told such things as are pleasing to his ear but he should be at liberty to say whatever he likes. He has not the patience to listen to others. This is indeed very improper.]

**उद्योग मंत्री** : इस के बाद पंजाब प्रदेश कांग्रेस कमेटी के General Secretary कामरेड राम किशन ने एक बयान दिया और कहा कि जन संघ वालों की यह पोज़ीशन जो कि श्री यज्ञ दत्त ने अन्न के बारे में कही ठीक नहीं है। मैं उन के बयान को नहीं पढ़ता लेकिन

[उद्योग मन्त्री]
उसके सम्बन्ध में जो बयान श्री यज्ञ दत्त ने दिया वह पढ़ा चाहता हूं। यह 19 सितम्बर के अखबार में निकला है और इस तरह है।

"पंजाब कांग्रेस के General Secretary कामरेड रामकिशन ने इस मतालबा पर नुक्ताचीनी करते हुए कहा है कि जन संघ Leadership अपने stand की वज़ाहत करे ताकि पंजाब के अवाम उन्हें उनके असल रंग में देख सकें। वीर यज्ञदत्त ने कहा बिला शकोशुबाह जनसंघ Leadership और कामरेड राम किशन दोनों अवाम के सामने अपने असल रूप में ज़ाहिर हो चुके हैं ताकि जनता उनके बारे में अन्दाज़ा लगा सके। आपने कहा जन संघ Leadership मुल्क के इतहाद में यकीन रखती है और इसके लिए मुल्क का मुफाद तमाम चीज़ों पर फौकियत रखता है। इसके पेशेनज़र श्री उपाध्याय ने मांग की कि एक हिस्सा को जहां अनाज की किल्लत और गिरानी से लोगों का कचूमर निकल रहा है दूसरे सूबे से अनाज भेजने की इजाज़त होनी चाहिए, मगर इसके बरअक्स कामरेड राम किशन सूबा परस्ती के अलहदगी पसंदी के रोहजान को हवा देने की कोशिश की जो कि मुल्क के इतहाद के मुनाफी है।"

अब आप अंदाज़ा लगा सकते हैं कि अब वह राष्ट्रीयता कहां गई। यह मैंने सितम्बर की बात बताई है और जो मैं ने बयान दिया था जिसको ले के उछाला जाता है वह भी सितम्बर का ही था। उस वक्त कहते थे यह लोग कि export पर पाबन्दी राष्ट्रीयता के खिलाफ थी और आज उन्हीं के लीडर कहते हैं कि export बन्द क्यों नहीं हुई। जब हमने सितम्बर के महीने में 63,000 मन गन्दम उत्तर प्रदेश और बिहार व मध्य प्रदेश के लोगों को बीज के लिए दी तो वह चीज़ इनके नज़रिए के मुताबिक राष्ट्रीयता के खिलाफ थी।

एक बात इस सिलसिले में मैं यह बतलाना चाहता हूं कि उस वक्त हमने जो गंदम भेजी थी वह गवर्नमेंट आफ इण्डिया के साथ यह understanding करके भेजी थी कि वह हमें उतनी ही मिकदार में imported wheat तत्पर देंगे। लेकिन वह हमें जल्दी न दे सके। और इस चीज़ को ट्रेडर्स ने exploit करके फायदा उठाया। यह कहने में मुझे ज़रा भी अफसोस नहीं है। चूंकि उस वक्त उत्तर प्रदेश और बिहार में अनाज की इतनी कमी थी कि भारत सरकार का ध्यान उन दिनों उन्हीं की तरफ लगा रहा और उसकी वजह से आज पंजाबियों को कुछ तकलीफ हुई। इसका हमें बहुत अफसोस है लेकिन हमें साथ ही इस बात का मान भी है कि मुसीबत के वक्त हमने दूसरे सूबों की मदद की और जिसके लिए हमारे प्राइममिनिस्टर ने अपनी अम्बाला की तकरीर में यह कहा कि मैं पंजाबियों को इस बात की tribute पेश करता हूं कि उन्होंने मुश्किल के वक्त में दूसरे सूबों के लोगों को बोजने के लिए गंदम दी। (*Cheers*) यह भी ठीक है कि हमें जम्मू और काश्मीर तथा दिल्ली के सूबे को अनाज दे कर थोड़ी तकलीफ हुई है लेकिन उसके साथ ही पंजाब को यह मान हासिल है कि हमने मुसीबत के वक्त में उनकी सेवा की।

हमें बहुत काम करना पड़ा । Flood-affected areas में भी growers को बीज के लिए गंदम दे कर उनकी मदद करनी पड़ी । उससे भी कुछ असर पड़ा । लेकिन यह बातें ऐसी थीं कि जिसके लिए हमें कतई अफसोस नहीं है । मैं जन संघ वाले भाइयों को ज्यादा नहीं कहना चाहता लेकिन एक गिला ज़रूर करना चाहता हूं कि जब हम ने Food Advisory Committee में जिस में कि उन का प्रतिनिधि भी शामिल था इस बात का फैसला किया था कि एक अपील की जाए कि कोई भी राजनीतिक दल इस स्थिति में मुज़ाहरे वगैरह न करे तो वह हमारे साथ थे सिर्फ एक कम्यूनिस्ट भाई ने इत्तफाक नहीं किया था वह बात दूसरी है । लेकिन आज यह उस फैसले के खिलाफ बातें करते हैं । मैं नारमल हालात में यह बात न कहता लेकिन अब यह proceedings अखबारों में आ चुकी हैं इस लिए मैं इस बात को यहां कहता हूं । और अपील करने का जो proposal था उस meeting में हुआ था वह कामरेड मुनी लाल की तरफ से आया था और जिसकी पंडित श्री राम शर्मा ने उसी ज़ोर से ताईद की थी जितने जोर से वह यहां हाऊस में बोला करते हैं और यह उनके लफ्ज़ थे कि अगर हम अपील नहीं करते तो हमें Advisory Committee बनाने का क्या फायदा है ? और इस बात की बाद में तमाम सदस्यों ने सपोर्ट की । मैं कामरेड मुनीलाल के initiative की दाद देता हूं लेकिन जनसंघ वाले भाइयों से यह गिला है कि उन्होंने सपोर्ट करने के बावजूद भी भूख हड़ताल वगैरह नहीं छोड़ी । और उनकी तरफ से मेरे पास तारें आई हैं कि हम भूख हड़ताल करेंगे; एक मलौट से आई है, और और भी आई हैं । Posters भी हैं उन की तरफ से निकले हुए जिनका मैं इस वक्त कोई हवाला नहीं देना चाहता मगर इतना ज़रूर कहना चाहता हूं कि यह सब मौके से फायदा उठाने की बातें हैं । और मुझे अफसोस यह है कि आज जो एजीटेशन जारी है वह सब political purposes को हासिल करने के लिए हैं । 16 तारीख के 'Tribune' में यह बात निकली और मैं समझता हूं कि हालात के मुताबिक यह comments बिल्कुल दुरुस्त हैं वह मैं आपको सुनाना चाहता हूं—

> "The Jan Sangh whose leader in the Punjab Council, Mr. Krishan Lal, had vigorously urged the formation of an All-Party Food Committee, promising full support to the Government in case such a Committee was constituted, has remained at a disadvantage which it now wants to make good. Mr. Krishan Lal had agreed to a suggestion made by a P.S.P. member of the Food Advisory Committee that parties represented on the Committee should not hold any demonstrations outside. There have been cases in which Jan Sangh workers organised demonstrations at some places. The Jan Sangh party, however, is now planning to absolve itself of the responsibility it had undertaken earlier. The Jan Sangh is now proposing to organise demonstrations to protest against the Government for its not having called the second meeting.........."

> "There is a view shared by many in Punjab that if the Municipal Elections had not been at hand, the 'food fronts' would have been not so strong or active nor would there have been so many 'fasts' at public places".

यह है वह बात जो एक impartial paper ने impartial तौर पर अपने comments में कही है । (विघ्न)

**चौधरी बलबीर सिंह** : लेकिन Food Advisory Committee के फैसले माने भी तो नहीं गए ।

**उद्योग मंत्री** : मुझे सब पता है, मैं बताऊंगा । हां तो मैं अर्ज़ कर रहा था कि national problem को national मसला तसव्वर करने का इन का यही standard म्युनिसिपल इलैक्शन के लिए बदल गया । इस मौके का फायदा उठाना इस इलैकशन के लिए, मैं समझता हूं, कि यह बहुत तंग नज़रिया है ।

अब मैं एक बहुत ज़रूरी बात कहना चाहता हूं और वह है State Trading के बारे में । आप सब जानते हैं कि All India level पर यह फैसला हो चुका है और इस बात को हमने विचार कर देखा है और मन बना लिया है कि आगे कुछ प्रबंध करेंगे । अब उनकी क्या details होंगी यह इस वक्त नहीं कहा जा सकता । जो Scheme Government of India से आई थी हम ने उस पर विचार करके अपनी recommendations उन को भेजी हैं । अब वह उस पर finally विचार करेंगे फिर उसके बाद पता लगेगा कि उस की क्या शक्ल होगी । लेकिन इस वक्त मैं इतना कह सकता हूं कि हम यह मन बना चुके हैं कि यहां पर State Trading होगी। हमारे जन संघ वाले भाइयों ने State Trading की मुखालिफत करते हुए यहां पर भी speeches की हैं और बाहिर भी उनके statements निकले हैं । मैं पूछना चाहता हूं कि अगर वह State Trading नहीं चाहते तो उन्हों ने इस मसले को हल करने के लिए कौन सा दूसरा हल बतलाया है क्या यह चाहते हैं कि कल को फिर hoarders इसी तरह के हालात पैदा कर के कीमतें बढ़ाते रहें और हम उस situation का कोई मुनासिब हल न निकाल सकें । हम अभी price control करने के लिए rationing की तरफ नहीं जाते लेकिन State Trading जो है वह बहुत जरूरी है । उस से Government के हाथ में ताकत आ जाएगी और ऐसी situation नहीं पैदा होगी । मुझे यह बात कहने में झिझक नहीं कि अगर इस वक्त हमारे पास reserve stocks होते तो फिर prices इतनी नहीं rise कर सकती थीं । मुझे यह कहने में भी झिझक नहीं कि जिन के पास stocks थे, जिन private businessmen के हाथों में ताकत थी उन्होंने उस को exploit करके नाजायज़ फायदा उठाया है । इस बात को रोकने के लिए Government का यह ख्याल है कि State Trading के ज़रिये stocks reserve करे ताकि hoarders exploit करके नाजायज़ फायदा न उठा सकें । स्पीकर साहिब, यहां पर नुक्ताचीनी तो काफी हुई है, मुनासिब भी है कि हो, मगर उन्होंने कोई भी ऐसी suggestion नहीं दी जिस से इस मसले का हल हो सके । पिछली दफा जो बहस हुई थी उसमें भी यही हाल था । आज भी depots की allotment के बारे में नुक्ताचीनी की गई है लेकिन किसी ने भी इस problem का हल नहीं बताया । वह क्या steps हैं जो Government ने नहीं उठाए । (*Interruptions*) यहां hoarding और unearthing of stocks के मुतअल्लिक बहुत कुछ कहा गया है । यहां पर ज्यादा इस चीज़ पर ज़ोर दिया गया है कि stocks को unearth किया जाए और hoarders पर छापे मारे जाएं ।

स्पीकर साहिब, इस के मुतअल्लिक आप जानते हैं कि हमने order जारी किया हुआ है कि कोई आदमी 50 और 30 मनसे ज्यादा अनाज अपने पास नहीं रख सकता । फिर हमने 21 cases detect किए हैं जिन को सज़ा दी है । और भी बहुत से छापे मारे हैं । फिर हम ने prize awards declare किए कि जो कोई stocks पकड़वाएगा उसको इनाम दिया जाएगा । इसके बाद हम ने appeal भी की कि अगर किसी को मालूम है कि फलां फलां के पास stocks हैं तो वह हमें inform करें । छीना जी ने कहा है कि हम ने Deputy Commissioner, Ludhiana को information दी थी मगर उन्होंने उस का कोई notice नहीं लिया । यह मेरे पास Deputy Commissioner साहिब की sign की हुई report है जो कि मैं यहां पढ़ के सुनाता हूं ।

"The factual position is that since the beginning of January, the members of the Janta Food Committee and other representatives of all political parties had been, from time to time, informed by me that they should furnish, confidentially or otherwise, available clue about any hoarding in the district. But despite repeated reminders in meetings and otherwise, not a single person gave me any information on the point.

On the 1st February, 1959, at noon time, some members of the Communist Party met me and said that they would be giving me information about the hoarders that day. I asked them to give it to me straightaway, saying that I had already offered them to do so for the last about a month but they had failed to do anything. They declined to give me the information then, but said that in the evening they would be coming in a procession and give me a list of the hoarders then.

In the evening, as at most of the stations in the State, the Communists took out a procession and sat Dharna at the gate of my residence. A few of their representatives came to me and gave me, without details of the place of hoarding or the stocks hoarded, only bare names of some persons of Khanna. The representatives, who came, were told that since full particulars had not been given by them, they should depute someone, who could point out the shops and the places and accompany the D.F.S.C. to Khanna the following morning so as to find out the truth of the information.

* * * * * *

* * * * * *

At this I gave a written order to the A.D.M. for being given to the D.F.S.C. who was also sent for. This, it seems took the wind out of their sails and after the representatives conferred with their companions outside, they went back on their promise to depute the informer. They informed the City Magistrate and the A.D.M. that they would not be contacting the D.F.S.C. in the morning but he should be sent immediately in the night to Khanna to do raids on the persons.

This clearly showed that they were not serious about their information and their only object was to have raids conducted on some of their political opponents since municipal elections are going to be held at Khanna. By this manoeuvre, they only wanted to hound out their opponents from the fold of the parties opposed to the Communists and to bully other traders into coming into their camp under the threat of getting raids conducted against them."

यह एक instance उन्हों ने cite की थी जिस का जवाब मैं ने दे दिया है । और भी ऐसी बहुत सी बातें हैं लेकिन अब चूंकि वक्त हो चुका है इस लिए मैं और कुछ नहीं कहता । (तालियां)

**Mr. Speaker** : Question is—

In view of the acute deterioration in the food situation in the State, this Assembly recommends to the Government to take the following steps in order to supply cheap foodgrains to the masses till the next Rabi harvest :—

(i) the Central Government be approached to rush foodgrains to this State and to pass necessary emergency legislation for penalising the hoarders of foodgrains ;

(ii) the foodgrains stocks in the possession of hoarders be seized in the State ;

(iii) cheap foodgrains depots be opened both in the urban and rural areas in the State and wheat be supplied at Rs. 15 per maund at these depots ;

(iv) agricultural workers, artisans and other poor people residing in the rural areas of the State be granted free foodgrains loans till the next harvest ; and

(v) the State Food Advisory Committee be so expanded as to include representatives of all parties and mass organisations and such Advisory Committees be set up at district and lower levels also.

The Assembly then divided :

**Noes** : **71**

**Ayes** : **16**

*The motion was declared lost.*

NOES

1. Abdul Ghaffar Khan, Khan
2. Abhai Singh, Shri.
3. Amar Nath Sharma, Shri.
4. Atma Singh, Sardar.
5. Baloo Ram Banth, Chaudhri.
6. Balwant Singh, Sardar.
7. Bhagirth Lall Shastri, Pandit.
8. Bakhtawar Singh Rai, Gyani.
9. Bhule Ram, Chaudhry.
10. Bhupinder Singh Mann, Sardar
11. Chambel Singh, Chaudhri.
12. Chanda Singh, Sardar.
13. Charan Singh, Sardar.
14. Darbara Singh, Sardar.
15. Dasondha Singh, Chaudhri.
16. Dhanna Singh Gulshan, Sardar.
17. Gajraj Singh, Rao.
18. Gorakh Nath, Shri.
19. Gurbachan Singh Bajwa, Sardar.
20. Guran Dass Hans, Bhagat.
21. Gurbanta Singh, Sardar.
22. Gurdatt, Shri.
23. Gurdit Singh, Sardar.
24. Hans Raj Sharma, Shri.
25. Harbans Lal, Shri.
26. Harbans Singh, Sardar.
27. Harcharan Singh, Sardar.
28. Harguranad Singh, Sardar.
29. Harnam Singh, Sardar.
30. Harparkash Kaur, Bibi.
31. Inder Singh, Sardar.
32. Jagat Ram, Shri.

33. Jagdish Chand, Shri.
34. Jagir Singh 'Dard', Sardar.
35. Jagraj Singh Gill, Sardar.
36. Jasdev Singh Sandhu, Sardar.
37. Joginder Singh, Sardar.
38. Karam Singh "Kirti", Sardar.
39. Kartar Singh Dewana, Sardar
40. Kesara Ram, Shri.
41. Kirpal Singh, Sardar.
42. Krishna Sethi, Shrimati.
43. Kundan Lal, Shri.
44. Mani Ram, Shri.
45. Mehar Singh, Thakur.
46. Mihan Singh Gill, Sardar.
47. Nanhu Ram, Shri.
48. Narinjan Singh, Sardar.
49. Niranjan Singh Talib, Sardar.
50. Om Prabha Jain, Shrimati.
51. Parkash Kaur, Shrimati.
52. Parkash Singh, Sardar.
53. Partap Singh, Bakshi.
54. Partap Singh Kairon, Sardar.
55. Prem Singh "Prem", Sardar.
56. Radha Krishan, Chaudhri.
57. Rajinder Singh, Sardar.
58. Ram Dyal Singh, Sardar.
59. Ram Nath, Shri.
60. Ram Parkash, Shri.
61. Ran Singh, Shri.
62. Roshan Lal, Shri.
63. Sant Ram, Shri.
64. Saneh Lata, Shrimati.
65. Sarup Singh, Chaudhri.
66. Shri Krishan Shastri, Vaid, Shri.
67. Sohan Singh, Sardar.
68. Sumer Singh, Shri.
69. Suraj Mal, Chaudhry.
70. Udham Singh, Sardar.
71. Jit Ram, Shri.

AYES

1. Achhar Singh Chhina, Sardar.
2. Balbir Singh, Chaudhri.
3. Baldev Prakash, Dr.
4. Baru Ram, Chaudhri.
5. Bhag Singh, Dr.
6. Bhala Ram, Shri.
7. Chhaju Ram, Chaudhri.
8. Dharam Singh Rathi, Chaudhri.
9. Hukam Singh, Shri.
10. Jagat Narain Chopra, Shri.
11. Jangir Singh, Comrade.
12. Karam Chand Sidhu, Chaudhri.
13. Mangal Sein, Shri.
14. Phul Singh Kataria, Shri.
15. Ram Kishan Bharolian, Pandit.
16. Sis Ram, Shri.

*The Sabha then adjourned till 2 p.m. on Saturday, the 20th February,* 1959.

**5812/PVS—350—C.P. & S., Pb., Chandigarh.**

# Punjab Vidhan Sabha Debates

*20th February, 1959*

Vol. I— No. 5

**OFFICIAL REPORT**

CONTENTS

*Friday*, 20*th February*, 1959



CHANDIGARH :
Printed by the Controller of Printing and Stationery, Punjab
1959

**Price Rs** :3.55 nP

*ERRATA*

## PUNJAB VIDHAN SABHA DEBATE, Vol. I, No. 5, DATED THE 20TH FEBRUARY, 1959.

| *Read* | *for* | *on page* | *line* |
|---|---|---|---|
| ਰੁਪਏ | ਪ਼ਏ | (5)5 | last |
| उदूं | उ ं | (5)7 | 15 |
| ने | | (5)11 | 13 |
| छूट | छट | (5)17 | 18 |
| छुरी | छरी | (5)17 | 8th from below |
| छुट्टी | छट्ट ी | (5)23 | 23 |
| ਪਹਿਲਾ | ਪਰਿਲ਼ਾ | (5)24 | 23 |
| ਰਂਡਾਸਿਆਂ | ਰੰਡਾਸਿਆਂ | (5)26 | 8th from below |
| ਚਾਹੀਦੀ | ਜਾਹੀਦੀ | (5)28 | 10 |
| ਬਲਦ | ਬੋਲਕ | (5)35 | last |
| करने | कलने | (5)41 | 10 |
| घंटी | घंड़ी | (5)51 | 4 |
| criticised | critised | (5)53 | 23 |
| ਜੁਡੀਸ਼ਲ | ਜੁਡੀਸ਼ਨ | (5)59 | 6 |
| ਝੂਠ | ਝਠ | (5)60 | 22 |
| ਮੇਰਾ | ਮਰਾ | (5)62 | 22 |
| ਭੁਗਤਿਆ | ਭਗਤਿਆ | (5)63 | 8th from below |
| ਥਣ | ਥਿਣ | 5)69 | 5 |
| ਜਿਥੇ | ਜਥੇ | (5)69 | 6 |
| ਕਰਵਾਈ | ਕਾਰਵਾਈ | (5)69 | 8th from below |
| and | Land | (5)75 | 28 |
| by | of | (5)76 | 13th from below |
| with | by | (5)76 | 12th from below |

# PUNJAB VIDHAN SABHA

*Friday, 20th February, 1959*

*The Vidhan Sabha met in the Assembly Hall, Sector 10, Chandigarh Capital, at 2.00 p.m. of the Clock. Mr. Speaker (Sardar Gurdial Singh Dhillon) in the Chair.*

## QUESTION HOUR (DISPENSED WITH)

**पण्डित श्री राम शर्मा** : स्पीकर साहिब, आज बोलने वाले काफी हैं इस लिये अगर आप Question Hour को dispense with कर दें तो अच्छा होगा।

**ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ** : ਜੇਕਰ ਤੁਸੀਂ ਮੰਨਦੇ ਹੋ ਤਾਂ ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਵਿਚ ਕੋਈ ਇਤਰਾਜ਼ ਨਹੀਂ ।

**श्री अध्यक्ष** : जब आप सब यह चाहते हैं कि आज Question Hour नहीं होना चाहिये तो मुझे भी इस में कोई एतराज़ नहीं है। The Question Hour is, therefore, dispensed with today.

एक बात मैं आप से (*Addressing the Chief Minister*) अर्ज़ करता हूँ कि यहां Chamber के बाहर बड़ी भीड़ बनी रहती है जिस की वजह से यहां Chamber में आने में शायद आप को भी रुकावट पेश आती होगी और मुझे भी कई बार रुकावट महसूस हुई है। वे लोग शायद आप के साथ interview करने के लिये आते हैं और इसलिये बाहर इन्तज़ार करते हैं। मगर उन्हें शायद यह मालूम नहीं कि यहां से स्पीकर ने गुज़र कर Chamber में आना होता है। इस लिये अगर आप कहें तो हम इस का बन्दोबस्त कर लें।

(If this is the desire of all that there should be no Question Hour today, I have no objection to it. The Question Hour is, therefore, dispensed with today.

I would like to say one thing to the hon. Chief Minister, and that is, that a large crowd of people keeps standing outside the Chamber as a result of which he might have experienced some difficulty while coming to the Chamber. I, too, have felt that obstruction several times. These people perhaps come for an interview with him and that is why they wait outside. But they are not aware that the Speaker has to pass through that way to reach the Chamber. If he agrees, some arrangements may be made to overcome this difficulty.)

**Chief Minister :** Sir, this Chamber, with its precincts, is under your jurisdiction. I will have no objection to what you do.

## PAPERS LAID ON THE TABLE

### THE PREVENTION OF FOOD ADULTERATION (PUNJAB) RULES, 1958

**Minister for Industries and Local Government** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to lay on the Table the Prevention of Food Adulteration (Punjab) Rules, 1958, made under section 24(1) of the Prevention of Food Adulteration Act, 1954, as required by section 24(3) *ibid.*

## RESUMPTION OF DISCUSSION ON GOVERNOR'S ADDRESS

**Mr. Speaker** : Now the House will resume discussion on the Governor's Address.

(चौधरी बलवीर सिंह् बोलने के लिये उठे)

**श्री अध्यक्ष** : आप ने उस दिन इस बिना पर time ले लिया था और कहा था कि आप ने बाहर जाना है (The hon. Member had taken his time the other day on the plea that he had to go outside.)

**ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ** : ਉਸ ਦਿਨ ਮੈਨੂੰ ਸਿਰਫ 7 ਮਿੰਟ ਹੀ ਮਿਲੇ ਸਨ ।

**श्री अध्यक्ष** : नहीं जी । जो कुछ आप कहते हैं आप को उस से ज़्यादा time दिया गया था । Record मेरे पास मौजूद है । आज आप अपनी तकरीर को थोड़ी देर में wind up कर लें । (No please. He was given more time than what he says. I have got the record with me. Now, he may wind up his speech in a short time.)

## POINT OF ORDER

**Dr. Baldev Parkash** : On a point of order, Sir. Yesterday a question *of privilege was raised by Dr. Bhag Singh. The matter was referred to the Privileges Committee. The warrants have been issued by the Court. It will be a contempt of the Court. The Government have now............

**Mr. Speaker** : Nothing has come to my knowledge.

**डाक्टर बलदेव प्रकाश** : नहीं स्पीकर साहिब, warrants of arrest तो court ने issue किये हुए हैं ।

**Mr. Speaker** : It is for the Court to take action. I am not sitting here as a Court.

---

*Note.*—*The question of Privilege appears in the Punjab Vidhan Sabha Debate, Volume I, No. 4, dated 19th February, 1959.

[वित्त मंत्री]

रबी की फसल लगभग ५४ लाख टन हुई जब कि १९५६-५७ में यह लगभग ५६ लाख टन हुई थी । इस तरह पैदावार में दो लाख टन की कमी हुई । राज्य में बारिशों के ज़्यादा होने से और इस कारण राज्य में आई भारी बाढ़ों से खरीफ की फसलों को बड़ा नुकसान पहुंचा । इस से हालत और बिगड़ गई ।

कीमतों में हो रही बढ़ती को रोकने के लिए सरकार ने फौरी कार्रवाई की और सितम्बर १९५८ में एक पखवाड़े के अन्दर ही उत्तर प्रदेश के व्यापारियों द्वारा खरीदा गया लगभग ९ लाख मन गेहूं प्राप्त किया। इस से गेहूँ की कीमतें एकदम एक रुपए से दो रुपए मन तक गिर गईं। लिए गए स्टाक में से ६,३०,००० मन गेहूं भारत सरकार की प्रार्थना पर यू० पी०, राजस्थान, बिहार, आदि राज्यों को बीज बोने के लिए भेज दिया गया। इस सम्बन्ध में भारत सरकार ने हम से यह वायदा किया था कि बीज के लिए भेजे गये इन स्टाकों के बदले में, वह हमें उतना ही विदेशी गेहूं देगी। हमने लगभग ७०,००० मन गेहूं बीजों के लिए कम कीमतों पर उन लोगों में बांटा, जिन को भारी बारिशों और बाढ़ों से काफी नुकसान पहुंचा था । पिछले दिसम्बर में, पड़ोसी राज्यों में गेहूँ की कीमतें बहुत ज़्यादा होने के कारण, हमारे यहां भी कीमतें फिर चढ़ गईं । कीमतों में इस अज़ाफे को रोकने के लिए कई एक पग उठाए गए । दिल्ली की आटे की मिलों को पंजाब की मण्डियों से गेहूं खरीदने की मनाही कर दी गई । आटे की मिलों द्वारा पंजाब की मण्डियों से मुकाबले पर गेहूं की खरीद मिल-मालिकों की अपनी रज़ामंदी से बन्द करवा दी गई । ऐसे हुकम भी जारी किए गए जिन में गेहूं पैदा करने वालों और खपतकारों को अपने स्टाक बताने के लिए कहा गया । इसके इलावा राज्य के सभी ज़रूरतमंद इलाकों में सस्ते आटे की दुकानें खोली गईं, ताकि ग़रीब लोगों को मुनासिब कीमतों पर आटा मिल सके । इन दुकानों पर लगभग १,२०० टन आटा हर रोज़ बेचा जा रहा है । सरकार हालात का लगातार जायज़ा ले रही है और कीमतों को बढ़ने से रोकने के लिए हर मुमकिन कोशिश कर रही है ।

बदकिस्मती से राज्य में चालू साल में फिर ज़बरदस्त बारिशें हुईं और बाढ़ें आईं, जिसके नतीजे केतौर पर फसलों और जायदादों को भारी नुकसान पहुंचा। Emergency Relief Organization की ज़बरदस्त कोशिशों के बावजूद लगभग १९ लाख एकड़ रकबे में फसलों को करीबन ३१ करोड़ रुपए का नुकसान पहुंचा । लगभग १,६६,००० मकानों को भी हानि पहुंची । सरकार ने सहायता ( Gratuitous Relief) के रूप में और मकानों की मरम्मत के लिए ७८,६६,१७० रुपए, रियायती कीमतों पर बीज की सप्लाई के लिए ३८,३५,००० रुपए, तकावी कर्ज़ों के लिए, १,९८,७१,००० रुपए, और आदमियों तथा पशुओं की डाक्टरी सहायता के लिए तीन लाख रुपए मंजूर किए । यह भी फैसला किया गया था कि मुनासिब सूरतों में, लोगों से तकावी कर्ज़ों की वसूलियां मुलतवी कर दी जाएं ; उनका लगान और आबियाना मुआफ कर दिया जाए तथा उनसे जुलाई, अगस्त और सितम्बर के महीनों में सिंचाई के लिए इस्तेमाल की गई बिजली के बिलों की रकम वसूल न की जाए ।

साल १९५८ के दौरान देश की सनग्रती ग्रर्थ-व्यवस्था पर कुछ ग्रधिक ही दबाव रहा है । भुगतानों के बकाया (Balance of Payments) की स्थिति पहले की तरह ही कठिन बनी रही ग्रौर सनग्रती कीमतें जो कुछ समय तक काबू में रही थीं, बढ़ती रहीं । भारत सरकार ने विदेशों से सामान मंगवाने पर जो कड़ी पाबन्दी लगाई हुई है, उसके बावजूद भुगतानों के बकाया पर भार बना रहा । इसी कारण हम विदेशों से वह सारा सामान नहीं मंगवा सके जिनकी हमारी सनग्रतों को ज़रूरत है । कई तरह का सनग्रती कच्चा माल, खासकर तांबा ग्रौर जिस्त, खास किस्म के इस्पात, ग्रौर नकली रेशम काफी मात्रा में न मिल सका । पुरानी सनग्रतों का विस्तार करने ग्रौर नई सनग्रतों को कायम करने के लिए जिन प्लांटों ग्रौर मशीनरी की ज़रूरत है, उन की दरामद को बहुत महदूद कर दिया गया । यह कमी ग्रौर कठिनाई तो दूसरी पांच साला योजना के ग्रधीन तेज़ी से होने वाले ग्राथिक विकास का एक ही पहलू है । देश का बुनियादी ग्राथिक् ग्रौर सनग्रती ढांचा ग्रपने सभी पहलुग्रों में मज़बूत होता रहा । समूचे तौर पर, साल के दौरान, राज्य की माली हालत सुधरती रही है ग्रौर राज्य में ग्राम ग्राथिक झुकाव वही रहे हैं, जो कि देश के बाकी हिस्सों में थे ।

सनग्रती क्षेत्र में राज्य ने काफी तरक्की की है । एग्रर-कण्डीशनरों (Air-Conditioners), शीशे की सिरिंजों, मिट्टी ग्रौर चीनी के बरतनों, नाश्ते की चीज़ों ग्रौर थरमोस बोतलों को बनाने के बड़े बड़े नये कारखाने खोले गए हैं । पटियाला के नज़दीक बहादुरगढ़ में जो ग्राटोमोबाइल पिस्टन रिंग्ज़ फैक्टरी (Automobile Piston Rings Factory) लग रही थी, वह जवनरी १९५८ में मुकम्मल हो गई ग्रौर उस ने काम शुरू कर दिया । इस की स्थापना के लिए टैक्निकल जानकारी जर्मनी से हासिल की गई थी । गाढ़ा दूध (Condensed Milk) ग्रौर दूध से दूसरी चीजें तैयार करने की दो बड़ी फैक्टरियां नाभा ग्रौर मोगा में लगाई जा रही हैं । ग्राशा है कि फरीदाबाद में हलके ट्रैक्टर तैयार करने के लिए एक फैक्टरी खुल जाएगी । इस साल सनग्रती पैदावार पिछले साल की निसबत ग्राम तौर से ज्यादा रही । सिर्फ हौज़री ग्रौर सूती कपड़े की सनग्रत में ही, मार्कीट की हालत ग्रच्छी न होने के कारण माल कम बना । पीतल के सामान की सनग्रत में लगभग २८ फी सदी, काग़ज़ की सनग्रत में लगभग ११ फी सदी, ग्रौर खेलों के सामान की सनग्रत में लगभग ५ फी सदी ज्यादा माल तैयार हुग्रा । सीमिंट की पैदावार में भी कुछ ग्रज़ाफ़ा हुग्रा । राज्य में इस साल कुल २,८४,८०० बाइसिकल तैयार हुए जब कि पिछले साल १,९०,७०० साइकल तैयार हुए थे । बाइसिकलों के पुर्ज़े लगभग २.५ करोड़ रुपए के तैयार हुए जब कि पिछले साल २.१ करोड़ रुपए के तैयार हुए थे । मशीनी ग्रौज़ारों, खेती-बाड़ी के ग्रौज़ारों, साइंस के ग्रालों, लालटैनों, मोटर गाड़ियों के पुर्ज़ों, बिजली के सामान, स्टोरेज बैटरियों, पालिश के रंगों ग्रौर वारनिश के उत्पादन में भी बढ़ती हुई । इस प्रकार राज्य के ग्रौद्योगिक क्षेत्र में हर तरफ तरक्की हुई है ।

३. जैसा कि रिवाज है, मैं हाउस के सामने १९५९-६० के बजट ग्रनुमान पेश करने से पहले, सरसरी तौर पर, यहां १९५७-५८ ग्रौर १९५८-५९ की माली तसवीर पेश करूंगा ।

**बजट**

मैं माननीय सदस्यों से प्रार्थना करूंगा कि वे १९५७-५८ के लेखे ग्रौर १९५८-५९ के दोहराए गए ग्रनुमानों के बारे में जानकारी प्राप्त करने के लिए फाइनैंस सैक्रेटरी (Finance Secretary) का मुफस्सल मैमोरैंडम (Memorandum) देखें ।

[वित्त मंत्री]

आगम बचत में बढ़ती हो जाने की बड़ी वजह यह है कि खर्च कम हुआ है। खर्च कम होने का विशेष कारण यह है कि योजना की कुछ स्कीमें देरी से शुरू की गईं क्योंकि दूसरी पांच साला योजना पर नज़रसानी करने की वजह से योजना कमीशन ने चालू वर्ष के लिये निश्चित रकम पर फिर से विचार करना था और तब तक यह स्कीमें रुकी रहीं।

**पूंजीगत खाता**
**Capital Account**

६. दोहराए गए अनुमानों के मुताबिक पूंजीगत खर्च २६,६५ लाख रुपये के मूल बजट के मुकाबिले में २६,०१ लाख रुपए है। इस तरह से इस खर्च में ३,६४ लाख रुपए की कमी हुई। जिन मदों में यह कमी हुई है वे ये हैं:—

(i) सिंचाई वर्क्स (१२ लाख रु०), (ii) भाखड़ा-नंगल परियोजना (४,१८ लाख रु०), और (iii) सिविल वर्क्स (२७ लाख रु०)।

ये मदें पूंजीगत खर्च में ४,५७ लाख रुपये की कमी दिखाती हैं, लेकिन कुछ एक कार्यों पर ९३ लाख रुपए की बढ़ती हुई है, जिस की तफ़सील इस प्रकार है —

(i) खेती-बाड़ी के सुधार और इस सम्बन्ध में रिसर्च (४ लाख रु०);
(ii) चंडीगढ़ राजधानी (१८ लाख रु०);
(iii) बिजली की स्कीमें (१७ लाख रु०);
(iv) बस सर्विसिज़ (२६ लाख रु०);
(v) रेल-रोड कोआरडीनेशन स्कीम (११ लाख रु०);
(vi) पैंशनें (३ लाख रु०); और
(vii) राज्य व्यापार (State Trading) (११ लाख रु०)।

कर्जे और पेशगियों की दिशा में मूल बजट में पेशगियों के लिये ६,३६ लाख रुपए की रकम रखी गई थी। वसूलियों का अनुमान ४,३३ लाख रुपए लगाया गया था। इस से मूल बजट की इस मद में २,०३ लाख रुपए का ठोस घाटा ज़ाहिर होता था। किन्तु दोहराए गए अनुमानों के मुताबिक पेशगियों की रकम १०,७० लाख रुपए है और वसूलियों की रकम ४,३५ लाख रुपए। इस से ठोस ६,३५ लाख रुपये का घाटा है। इस ठोस घाटे में ४,३२ लाख रुपए की बढ़ती का कारण यह है कि हाल की बाढ़ों की वजह से बड़ी मात्रा में तकावी कर्जे देने पड़े और राज्य बिजली बोर्ड को, जो पहली फरवरी १९५९ को कायम हुआ है कर्जे देने पड़े।

साल १९५९-६०

**बजट प्रस्ताव**

७. अब मैं १९५९-६० के बजट प्रस्तावों की तरफ आता हूं। अगले माली साल का बजट १९५८-५९ के दोहराए गए अनुमानों के मुकाबले में, इस तरह है:—

| | दोहराए गये अनुमान, १९५८-५९ (लाख रुपयों में) | बजट अनुमान, १९५९-६० (लाख रुपयों में) |
|---|---|---|
| (i) साल के शुरू में बकाया (Opening Book Balance) | ३,१४ | ६१ |

| | | |
|---|---|---|
| (ii) आगम लेखा—<br>(Revenue Account) | | |
| (क) आगम प्राप्तियां<br>(Revenue Receipts) | ५०,३४ | ५२,८८ |
| (ख) आगम खर्च<br>(Revenue Expenditure) | ४६,५१ | ५३,२० |
| (ग) बढ़ती (+) खसारा (—) ... | + ३,८३ | —३२ |
| (iii) पूंजीगत खर्च<br>(Capital Expenditure) | २६,०१ | २१,१४ |
| (iv) कर्ज़े और पेशगियां— | | |
| (क) वसूलियां .. | ४,३५ | ५,०८ |
| (ख) पेशगियां .. | १०,७० | १३,३५ |
| (ग) ठोस .. | — ६,३५ | —८,२७ |
| (v) कर्ज़े (ठोस) .. | +२३,८६ | +२२,४३ |
| (vi) किसी मद में न आने वाला कर्ज़ा (ठोस)<br>[Unfunded Debt (Net)] | + २६ | +२४ |
| (vii) जमा रकमें और पेशगियां, तथा चुकती रकमों के लेन देन | + १,८८ | +६,८२ |
| (viii) खाता बन्द करने का बकाया<br>(Closing Book Balance) | + ६१ | +३७ |
| (ix) लगाई गई पूंजी (Investments) | १८,२० | १२,६६ |

आगम लेखे से यह पता चलता है कि आगम प्राप्तियों की रकम ५२,८८ लाख रुपए और आगम खर्च की रकम ५३,२० लाख रुपए है। इस तरह इस में ३२ लाख रुपए का घाटा है। घाटा १,०७ लाख रुपए होगा, अगर सभी महकमों के सफ़र भत्तों (निश्चित सफ़र भत्तों को छोड़ कर) और कंटिंजैंसियों (हस्पतालों और निश्चित कंटिंजैंसियों के अलावा) के लिये निश्चित रकम पर १२ फ़ी सदी और जेल और पुलिस के महकमों पर ६ फ़ी सदी की कटौती न लगाई जाती। माननीय सदस्य यह देखेंगे कि यह कटौती बजट में सम्बन्धित ग्रांटों के सरसरी ब्यौरे में यकमुश्त बचत के रूप में दिखाई गई है। आमदनी और खर्च के आंकड़ों से यह पता चलता है कि दोहराए गए अनुमानों के मुकाबले में आगम प्राप्ति और आगम खर्च दोनों ही में इस बार काफ़ी बढ़ती हुई है। प्राप्तियों

[वित्त मंत्री]

(Receipts) में २,५४ लाख रुपए की बढ़ती हुई है और जिन खास मदों में घटा-बढ़ियां हुई हैं, वे इस प्रकार हैं:—

| | (लाख रुपयों में) |
|---|---|
| ज़मीन का लगान .. | + ७६ |
| सूद .. | + २,५६ |
| लोक-हितकारी (Beneficent) महकमे .. | + १,१७ |
| सिविल वर्क्स (Civil Works) .. | + २१ |
| बहुमुखी नदी योजनाएं (Multi-purpose River Schemes) .. | — २,१८ |
| बिजली की योजनाएं .. | — ६२ |
| यातायात .. | + ५६ |

इन घटा-बढ़ियों पर तफ़सील से फाइनैन्स सैक्रेटरी के मैमोरैंडम में ज़िक्र किया गया है।

आगम खर्च में ६,६६ लाख रुपए की हुई बढ़ती इस प्रकार है:—

| | | (लाख रुपयों में) |
|---|---|---|
| ज़मीन का लगान .. | | + ६२ |
| सूद .. | | + ३,५१ |
| सिविल प्रशासन (Civil Administration) .. | | + ४८ |
| लोकहितकारी (Beneficent) महकमे .. | | + २,६२ |
| सिविल वर्क्स .. | | + ३० |
| बहुमुखी नदी योजनाएं (Multi-purpose River Schemes) | | — १,८६ |
| पैन्शनें .. | | + १७ |
| फुटकर— | | |
| यातायात .. | + २२ | + ५८ |
| अन्य .. | + ३६ | |

खर्च में बढ़ती मुख्य रूप से लोक-हितकारी विभागों और सूद की मदों के कारण ही हुई है। लोक-हितकारी (Beneficent) महकमों के लिए आगम खर्च का ३५·२ फ़ी सदी हिस्सा रखा गया है; शिक्षा २०·६, सेहत ७·२, खेती बाड़ी ३, पशु-पालन १·३,

सहकारिता १.२ और उद्योग १.६। लोक-हितकारी महकमों के लिये खर्च में यह बढ़ती विकास सम्बन्धी सरगर्मियां तेज़ हो जाने के कारण हुई है और सूद की मद में होने वाली बढ़ती एक तो बिजली बोर्ड के बनने की वजह से, इंदराज (Adjusting entries) के कारण, और दूसरे भाखड़ा-नंगल प्राजैक्ट के पूंजीगत ब्याज (Capitalised interest charges) की अदायगी के लिये इस्तेमाल की जाने वाली खुशहाली फ़ीस की वसूलियों में अज़ाफे से है।

८. पूंजीगत खर्चे के लिये २१,१४ लाख रुपया रखा गया है। ८,८४ लाख रुपये की वसूलियां इस से अलग हैं, जो कि खर्चे में कमी के तौर पर दिखाई गई हैं। दोहराए गए अनुमानों के मुकाबले में पूंजीगत खर्च के आंकड़े ४,८७ लाख रुपए की कमी दिखाते हैं। यह कमी ज़्यादातर उन बिजली की योजनाओं को शामिल न करने के कारण हुई है जो अब बिजली बोर्ड द्वारा पूरी की जाएंगी।

**पुंजी गत लेखा (Capital Account)**

अगले साल में पेशगियों (Advances) के लिये १३,३५ लाख रुपए की रकम तजवीज़ की गई है, जिस के मुकाबले में ५,०८ लाख रुपए की वसूलियों का अनुमान है। पेशगियों की बड़ी बड़ी मदों का सम्बन्ध इन पेशगियों से है:—काश्तकारों के लिये ३,२५ लाख रुपए, मकान बनाने के लिये कर्ज़े ६६ लाख रुपए, नैशनल वाटर सप्लाई (National Water-supply) के लिए ३५ लाख रुपए, हथ-खड्डियों को मशीनी खड्डियों में बदलने के लिये २० लाख रुपए, सरकार की ओर से सनअतों को मदद (State Aid to Industries) के लिये ४२ लाख रुपए, राज्य बिजली बोर्ड के लिये ७,३४ लाख रुपए, पुनर्वास-सम्बन्धी कर्ज़ों के के लिये १५ लाख रुपए और सरकारी कर्मचारियों को कर्ज़े देने के लिये २३ लाख रुपए।

९. लेखे (Accounts) के ज़रूरी हिस्सों के अधीन अगले साल के बजट की मोटी मोटी बातें बताने के बाद, अब मैं योजना की स्कीमों का एक खुलासा सा आप के सामने रखना चाहता हूं। इन स्कीमों में, सरकारी महकमों मों की तकरीबन सभी ज़रूरी सरगर्मियां आ जाती हैं। पुराने पंजाब और पैप्सू के राज्यों के इकट्ठा होने के बाद के नये राज्य के लिये जो योजना बनी उस में १,६२.६८ करोड़ रुपए के खर्चे की व्यवस्था की गई। योजना के पहले साल अर्थात् १९५६-५७ के दौरान, हुआ असली खर्च २१.८६ करोड़ रुपए था और साल १९५७-५८ में यह खर्च, महकमों से मिलने वाली जानकारी के अनुसार २६.७४ करोड़ रुपए हुआ। साल १९५८-५९ के लिये योजना कमीशन की तर्फ से योजना पर किये जाने वाले खर्च के लिए ३३.७४ करोड़ रुपए मंज़ूर किए गए। इन दोहराए गए अनुमानों के अनुसार अन्दाज़ा है कि साल १९५८-५९ के दौरान खर्च ३२.७६ करोड़ रुपए होगा और इस तरह खर्चे में ९८ लाख रुपए की कमी होगी। जैसा कि पहले कहा जा चुका है, यह कमी मुख्य रूप से योजना की कुछ स्कीमों को देर से अमल में लाने के कारण हुई। साल १९५९-६० के

**योजनागत स्कीमें (Plan Schemes)**

[वित्त मंत्री]

लिए योजना कमीशन (Planning Commission) ने योजना के खर्चे के लिये ३५.१६ करोड़ रुपए मंजूर किए हैं और चंडीगढ़ राजधानी परियोजना पर जो अतिरिक्त (Additional) खर्च होना है उस को शामिल करते हुए योजना के लिये कुल ३५·४७ करोड़ रुपए रखे गये हैं। इस खर्च को पूरा करने के लिये योजना कमीशन ने १६ करोड़ रुपये की केन्द्रीय सहायता का वायदा किया है। बाकी को हमें राज्य (State) के साधनों से ही जुटाना है। अनुमान है कि योजना के १६२·६८ करोड़ रुपए के कुल खर्च में से ११७ करोड़ रुपया १९५९-६० के अन्त तक खर्च हो जाएगा। इस ब्यौरे से स्पष्ट हो जाता है कि राज्य सरकार दूसरी पांचसाला योजना को पूरा करने के लिये सन्तोषजनक रूप से काम कर रही है।

**सामान्य (General)**

१०. यहां मैं यह भी बताना चाहूंगा कि हम ने इस बात को निश्चित करने के लिये एक अहम पग उठाया है कि मुख्तलिफ स्कीमों को अमल में लाने के लिये कोई देरी न हो। पिछले रिवाज के मुताबिक, योजनाओं को, फाइनैंस महकमे की जांच पड़ताल के बिना ही नये खर्च की अनुसूचियों, (Schedules of New Expenditure) के ज़रिए बजट में शामिल कर लिया जाता था। इस से न सिर्फ सम्बन्धित महकमों को, बल्कि फाइनैंस महकमे को भी मुश्किल पेश आती थी। इस के अलावा, इस की वजह से, योजनाओं को शुरू करने में भी देरी हो जाती थी। एक तर्फ तो महकमे यह ज़ोर देते थे कि चूंकि फंड्ज़ (Funds) के बारे में विधान मंडल की मंजूरी पहले ही मिल चुकी है, इस लिये उन की पड़ताल नहीं होनी चाहिए, दूसरी तर्फ फाइनैंस महकमा यह समझता था कि उसे, राज्य की वित्त-व्यवस्था (Finances) का समूचे तौर पर रक्षक होने के नाते, इन योजनाओं की पड़ताल करनी चाहिए, क्योंकि इन स्कीमों की पहले बारीकी से पड़ताल नहीं हुई और इस लिये इन के लिये निश्चित किये गये खर्च में कमी की गुंजायश भी हो सकती है। इन कठिनाइयों को दूर करने के लिये अब महकमों को कहा गया है कि वे अपने सालाना बजट बड़े ध्यान से यह समझ कर तैयार करें कि जब एक बार इसे फाइनैंस के महकमे की मंजूरी मिल जाएगी और विधान मंडल इसे स्वीकार कर लेगा, तो उन्हें बजट की सीमा में रहते हुए, फाइनैंस के महकमे से बार बार पूछने की कोई ज़रूरत नहीं होगी। इस मकसद को पूरा करने के लिये यह फैसला किया गया है कि महकमा फाइनैंस नये खर्च की अनुसूचियों (Schedules of New Expenditure) के ज़रिए बजट में शामिल की जाने वाली सभी स्कीमों की पहले ही अच्छी तरह जांच पड़ताल कर ले, और इस के अनुसार प्रशासनिक (Administrative) या वित्तीय (Financial) मंजूरी दे दी जाए। यह नया तरीका १९५९-६० से लागू किया जा रहा है और इस के नतीजे के तौर पर अब सम्बन्धित महकमे, विधान मंडल से बजट की मंजूरी मिलते ही, अपनी योजनाओं को शुरू कर सकेंगे।

अगले साल की माली तस्वीर का खाका खींचने के बाद अब मैं मुख्तलिफ महकमों की सरगर्मियों का सरसरी तौर पर ज़िक्र करना चाहूंगा ताकि माननीय सदस्यों को यह पता चल सके कि किन दिशाओं में खास कोशिशें हो रही हैं।

११. खेती-बाड़ी अब भी राज्य की अर्थ-व्यवस्था का मुख्य आधार है। हालांकि पहिली पांचसाला योजना में राज्य ने अनाज पैदा करने और दूसरी जरायती सरगर्मियों में खास कामयाबी हासिल की, फिर भी इस दिशा में इस राज्य की ज़िम्मेदारी किसी भी तरह कम नहीं हुई है। दूसरी पांचसाला योजना के लिए जो निशाने रखे गए हैं, वे पहली योजना के मुकाबले में अनाजों की पैदावार के लिए ३२ फ़ी सदी, कपास के लिए ७० फ़ी सदी, गन्ने के लिए ४० फ़ी सदी और तिलहनों के लिए २४ फ़ी सदी ज्यादा हैं। यह सन्तोष की बात है कि दूसरी योजना के पहले दो सालों में काफ़ी तरक्की हुई है। १९५८-५९ के दौरान खरीफ़ की फसलों, खासकर मकई, जवार, बाजरा और कपास को बेमौसमी बारिशों और बाढ़ों से बहुत ज्यादा नुकसान पहुंचा। लेकिन रबी की फसलों की बिजाई के समय मौसम अनुकूल था। रबी की उपज बढ़ाने के लिए राज्य भर में एक मुहिम चलाई गई और खेतिहरों को गेहूं, चने और जौ के सुधरे हुए बीज सप्लाई करने के लिये और विलायती खादों तथा खेती-बाड़ी के नए तरीके को ज्यादा अमल में लाने के लिये एक बहुत बड़ा आन्दोलन चलाया गया। रबी के अनाजों की पैदावार में काफ़ी बढ़ती का अनुमान है। आशा है कि इस बढ़ती की मात्रा खरीफ़ की फसलों को पहुंचने वाले नुकसान से कहीं ज्यादा होगी। अगली खरीफ़ की फसल से अधिक पैदावार हासल करने के लिये भी एक ऐसा ही आन्दोलन चलाया जाएगा।

**कृषि और पशु पालन**

विकास प्रोग्राम के मातहत, इस साल ये काम मुकम्मल किए जाएंगे। ३४ नैशनल एक्स्टैन्शन सर्विस ब्लाकों में ८,००० एकड़ कृषि योग्य बेकार भूमि का सुधार, ८५० कुओं की खुदाई, ८० पम्पिंग सैट और ६७ ट्यूब-वैल लगाना, ५२ बाज फार्म कायम करना, ४८,००० टन विलायती खाद बांटना और खाद के मुकामी साधनों का विकास करना। इस के इलावा सिंचाई के छोटे साधनों को बढ़ावा देने के लिए २४ लाख रुपए के, बागीचे लगाने के लिए ९ लाख रुपए के और ट्रैक्टरों की खरीद के लिए १६ लाख रुपए के कर्ज़े दिये जाएंगे; और पंचायतों को पौधों का सुरक्षा-सम्बन्धी सामान रियायती दरों पर देने के लिये १·१७ लाख की आर्थिक सहायता दी जाएगी।

खेती-बाड़ी के सम्बन्ध में खोज करने और इस की शिक्षा का मुनासिब प्रबन्ध करने के लिए भी काफ़ी ध्यान दिया गया। लुधियाना के गवर्नमैंट एग्रिकलचरल कालेज और रिसर्च इंस्टिच्यूट ने अपनी नई इमारत में काम शुरू कर दिया है। अब फर्स्ट इयर क्लास में १०० छात्र दाखिल किए जा सकेंगे।

पशुपालन के क्षेत्र में १२ पशु सुधार केंद्र खोले गए हैं, जिन में कृत्रिम गर्भाधान (Artificial Insemination) की सहूलतें मौजूद हैं। इन के साथ ही दूध की पैदावार को बढ़ाने और सुधारने तथा पशुओं की काम करने की शक्ति को बढ़ाने के लिये २६ प्रमुख देहाती केन्द्र कायम किये गये हैं। आवारा पशुओं के उत्पात को रोकने के लिये दो नए गोसदन खोले गए हैं। चंडीगढ़ में दूध सप्लाई करने की एक योजना बहुत जल्दी शुरू हो जाएगी। दूध से कई तरह की चीज़ें तैयार करने के लिये अमृतसर में एक प्लांट लगाया जा रहा है।

[वित्त मंत्री]

इस प्लांट के लिये जरूरी इमारतें बड़ी तेजी से बन रही हैं। इन के अलावा हिसार के गवर्नमैंट लाइवस्टाक फार्म (Livestock Farm) में एक पैस्चुराईज़ेशन (Pasteurization) प्लांट कायम किया जा रहा है। ऊन, भेड़ों, पोल्ट्री और मछली की पैदावार को बढ़ाने के साथ साथ पशुओं के इलाज की शिक्षा को सहूलतों और बीमारियों की रोकथाम के काम में सुधार लाने की कई योजनाएं जारी की गई हैं।

**चकबन्दी**

१२. राज्य के गांवों के विकास में चकबन्दी के महत्त्व को देखते हुए, हम इस काम को बड़ी तेज़ी से पूरा करना चाहते हैं। पिछले साल और इस साल भी चकबन्दी के काम की रफ्तार धीमी रही। इस का बड़ा कारण यह था कि पटवारियों ने हड़ताल कर दी थी और इस सम्बन्ध में काम करने वाले स्टाफ़ को, अपने काम से ध्यान हटा कर, दूसरे कामों की तरफ़ ध्यान देना पड़ा था। नवम्बर १९५८ के आखीर तक राज्य की चकबन्दी की जाने वाली कुल २१९.५२ लाख एकड़ ज़मीन में से लगभग ९२.८० लाख एकड़ ज़मीन की दोबारा बांट की गई। काम की इस रफ़्तार को तेज़ किया जा रहा है और विचार है कि इसे सितम्बर १९६३ के आखीर तक मुकम्मल कर लिया जाएगा। इस इरादे से ७,२६ लाख रुपयों की लागत का एक सिलसिलेवार प्रोग्राम बनाया गया है। इस रकम में से ४,८७ लाख रुपए फीसों की शक्ल में महकमाना वसूलियों से हासिल होने की उमीद है। बाकी का आधा-आधा खर्च पंजाब और केंद्रीय सरकारें उठाएंगी। खज़ाने पर बोझ कम करने के इरादे से यह जरूरी समझा गया है कि चकबन्दी की फीस को चार रुपए फ़ी काश्तशुदा एकड़ से बढ़ा कर, सभी ज़मीनों के लिये, सिवाए ग़ैरमुमकिन ज़मीनों के, ५ रुपये फ़ी एकड़ कर दिया जाए।

**सहकारिता**

१३. जब से देश में सुनियोजित अर्थ-व्यवस्था का प्रोग्राम जारी किया गया है, सहकारिता के विकास का महत्व बहुत बढ़ गया है। पिछले नवम्बर में राष्ट्रीय विकास परिषद् ने सहकारी नीति के बारे में, एक विस्तृत प्रस्ताव पास किया, जिसके मुताबिक आने वाले सालों में सहकारी प्रोग्राम को बढ़ाया जाएगा और इसकी रफ्तार तेज़ की जाएगी। इस प्रस्ताव के अनुसार तीसरी पांच-साला योजना के आखीर तक राज्य के सभी के सभी देहाती परिवार सहकारी आन्दोलन के अधीन आ जाएंगे।

दूसरी योजना के पहले तीन सालों में सहकारिता के विकास के प्रोग्राम को इस राज्य में बड़ी तेज़ी से चलाया गया। सब किस्म की सहकारी संस्थाओं की गिनती २६,००० से भी ज़्यादा हो गई है और अब इन से राज्य के लगभग ८० फी सदी आबाद गांव और ४० फी सदी से अधिक आबादी लाभ उठा रही है। इन सहकारी संस्थाओं की चालन पूंजी (Working Capital) लगभग ५० करोड़ रुपए तक पहुंच गई है जिस में से लगभग १५ करोड़ रुपया मलकीयती सरमाये (Owned Capital) के रूप में है।

उधार देने की दिशा में राज्य में ४१० देहाती सहकारी बैंक कायम हो चुके हैं जिन के पास गोदाम और दफ्तरों के अलावा सारा समय काम करने वाले सैक्रेटरी हैं। इस इरादे से कि सहकारी उधार संस्थाएं बड़ी मिकदार में धन दे सकें राज्य सरकार ने इन की शेयर पूंजी में १,०८ लाख

रुपए की रकम लगा कर इन बैंकों की आर्थिक स्थिति को मज़बूत बनाया है । सहकारिता के क्षेत्र में राज्य सहकारी भूमि रहन बैंक की स्थापना एक और अहम बात है । यह बैंक अपने मैम्बरों को ज़मीन की जमानत पर लम्बी मियाद के लिए कर्ज़ देता है । उमीद है कि आगे चल कर यह बैंक खेती-बाड़ी के क्षेत्र में वही पार्ट अदा करेगा जो कि सनअतों के लिए इंडस्ट्रियल फाइनैंस कार्पोरेशन (Industrial Finance Corporation) कर रही है ।

सहकारी आधार पर खेती की उपज को बेचने वग़ैरा के काम को भी बहुत ज्यादा अहमीयत दी जा रही है । दूसरी योजना के पहले तीन सालों में ९७ मार्कीटिंग और प्रोसैसिंग कोआपरेटिव सोसाईटियां (Marketing and Processing Co-operative Societies) कायम हो चुकी हैं और इस तरह राज्य की मंडियों के तकरीबन सभी प्रमुख केन्द्र इन की सरगर्मियों के मातहत आ गये हैं । इन प्राइमरी मार्कीटिंग संस्थाओं (Primary Marketing Societies) के काम में तालमेल पैदा करने और सहूलत पहुंचाने के इरादे से राज्य स्तर पर एक फैडरेशन (Federation) कायम की गई है और इस समय राज्य भर में विलायती खाद बांटने की पूरी ज़िम्मेदारी इसी फैडरेशन पर है । सहकारी आधार पर खेती की पैदावार से चीज़ें तैयार करने की दिशा में जो काम हो रहा है उस के सिलसिले में कपास, धान, तिलहन और गेहूँ से तैयार होने वाली चीज़ों की ओर खास ध्यान दिया गया । तीन सहकारी खांड मिलें भोगपुर, पानीपत और रोहतक में आगे ही कायम की जा चुकी हैं और उमीद है कि अक्तूबर १९६१ तक बटाला और मोरिंडा की दोनों सोसाईटियों को खांड की मिलें लगाने के लिए ज़रूरी मशीनरी मिल जाएगी । इस मशीनरी को भारत सरकार के वाणिज्य और उद्योग मंत्रालय (Central Ministry of Commerce and Industry) की ओर से भारत में ही तैयार करने के प्रबन्ध किए जा रहे हैं । खेती-बाड़ी की पैदावार से तैयार होने वाले माल की बिक्री वग़ैरा की मुनासिब सहूलतें जुटाने के लिए एक स्टेट वेयरहाऊसिंग कार्पोरेशन (State Warehousing Corporation) कायम की गई । इस में आधे शेयर राज्य सरकार के हैं और आधे कार्पोरेशन के ।

दूसरे क्षेत्रों में सहकारिता को तरक्की देने की जो कोशिशें की गईं उन से ७०० श्रम और निर्माण संस्थाएं (Labour and Construction Societies), ६०० कृषि और सिंचाई संस्थाएं, २,००० कुटीर उद्योग संस्थाएं और ६५० महिला सहकारी संस्थाएं कायम हो चुकी हैं । अगले माली साल में सहकारिता को तरक्की देने के लिए एक खास प्रोग्राम बनाने की तजवीज़ है ।

राष्ट्रीय विकास परिषद् के प्रस्ताव पर अमल करते हुए बड़ी कृषि उधार सोसाइटियों (Large-sized Agricultural Credit Societies) को कायम करने की योजना बंद कर दी जाएगी और देहाती सहकारिताओं को कायम करने और उन्हें मज़बूत बनाने की ओर सारा ध्यान दिया जायेगा । उमीद है कि अगले साल सहकारी उधार संस्थाएं अपने सदस्यों की ज़रूरतों को पूरा करने के लिए १३ करोड़ रुपए के कर्ज़ देंगी । २१ मार्कीटिंग और प्रौसैसिंग ( Marketing and Processing) संस्थाओं को मदद दी जाएगी ताकि कृषि पदार्थों की मार्कीटिंग के क्षेत्र में सहकारिता का प्रचार बढ़े । सनअती सहकारी संस्थाओं और

[वित्त मंत्री]

खास कर देहाती सनअतों और महिला दस्तकारियों को बढ़ावा दिया जाएगा। इन के साथ-साथ सहकारी शिक्षा और ट्रेनिंग पर भी ज़ोर दिया जाता रहेगा। पटियाला की कोआपरेटिव ट्रेनिंग इंस्टिच्यूट को इतना बढ़ाया जाएगा जिस से इस में हर साल १६० उमीदवार ट्रेनिंग हासिल कर सकें। सहकारी संस्थाओं के अधिकारियों और कमेटी के सदस्यों को शिक्षा देने के लिए पंजाब कोआपरेटिव यूनियन द्वारा चलाए जाने वाले ट्रेनिंग सैंटरों की तादाद बढ़ाकर २५ कर दी जाएगी। इस से हर एक ज़िले में कम से कम एक ट्रेनिंग सैंटर हो जाएगा।

सिंचाई और नौआबादकारी

१४. इस वर्ष भी भाखड़ा बांध के निर्माण का काम निश्चित कार्यक्रम के अनुसार जारी रहा। यह बांध अपनी विशालता और सामर्थ्य की दृष्टि से हमारे राज्य और सामूहिक रूप से देश की भी अर्थ-व्यवस्था में एक अहम स्थान रखता है। अगस्त १९५८ में इस बांध की औसत ऊंचाई ३९० फुट हो गई जब कि इस की कुल ऊंचाई ७४० फुट होगी। इस साल ४·७१ लाख एकड़ फुट पानी स्टोर किया गया। इस स्टोर किए गए पानी को रबी की फसलों की सिंचाई के लिए इस्तेमाल किया गया है और उमीद है कि इस से फसलों के अधीन कम से कम २ लाख एकड़ और ज़मीन आ जायेगी। खुशहाली फीस (Betterment Fee) को वसूल करने के लिए एक आर्डिनेंस जारी किया गया है और अनुसूचियों (Schedules) के मुकम्मल होने तक पेशगी फीस की अन्तरिम वसूलियां शुरु कर दी गई हैं।

वर्ष १९५९-६० में बांध नींव से औस्तन ५६० फुट ऊंचा हो जाएगा और यहां से रबी की सिंचाई के लिए ४·४० लाख एकड़ फुट एकत्रित पानी मिल सकेगा; इस के अलावा भाखड़ा के बाएं किनारे के बिजली घर के पहले यूनिट से बिजली मिलने लग पड़ेगी।

भाखड़ा के जलाशय (Reservoir) के बनने के कारण जिन परिवारों को बेघर होना पड़ा था, उन में से २१५७ परिवारों ने ज़मीन लेने की इच्छा प्रकट की थी। इन में से १,७५१ परिवारों को हिसार, कांगड़ा और बिलासपुर ज़िलों में फिर से आबाद किया जा चुका है। बाकी के परिवारों को भी जल्दी से बसाया जा रहा है।

राजस्थान नहर, देश के लिए एक और अहम परियोजना (Project) है। यह नहर राजस्थान की लगभग ५२ लाख एकड़ ऊसर भूमि की सिंचाई करेगी। यह नहर दुनिया की एक सब से बड़ी नहर है जिस में प्रति सैकण्ड १८,५०० घन फुट पानी बहेगा। राजस्थान सरकार के लिए यह नहर पंजाब के इंजीनियरों द्वारा बनाई जाएगी। इस नहर का निर्माण बड़ी तेज़ी से शुरु हो गया है। माधोपुर-ब्यास लिंक का काम तकरीबन खत्म हो गया है और आशा है कि कुल ८९ मील लम्बी सरहिंद फीडर नहर अक्तूबर १९५९ तक मुकम्मल हो जाएगी। ज़िला कांगड़ा की सिद्धार्थर और बैजनाथ की कूहलों से भी इस साल सिंचाई शुरु हो गई; राज्य में लगे हुए १,४७५ ट्यूब-वैलों में से १,४४२ को बिजली दी जा चुकी है और उमीद है कि जल्दी ही बाकी ट्यूब-वैलों को भी बिजली दे दी जाएगी। इन ट्यूबवैलों से लगभग १५ लाख एकड़ ज़मीन की सिंचाई हो सकेगी। इन परियोजनाओं के अलावा सिंचाई की छोटी और बड़ी बहुत सी योजनाएं शुरु हो चुकी हैं और बांध द्वारा पानी जमा करने की कई प्रमुख परियोजनाओं के बारे में जांच पड़ताल हो रही है।

भाखड़ा-नंगल की नहरों से सिंचाई हासिल करने वाले इलाकों में मण्डियां कायम करने की योजनाओं को अमली रूप देने के सिलसिले में साल १९५८-५९ के दौरान और तरक्की हुई । मुख्तलिफ किस्मों के १,१४९ प्लाट मंडियों के विविध कस्बों में बेचे गए । सिरसा, फतेहबाद और भिवानी-खेड़ा की मंडियों के विकास का काम काफ़ी आगे बढ़ चुका है । इन के अलावा राज्य की कई और मंडियों में विकास का काम शुरु हो गया है । उमीद हैं कि जब तक बारामासी पानी मिलने लग पड़ेगा तब तक ये नई मंडियां इतनी काफ़ी तरक्की कर जाएंगी कि वहां उत्पादक लोग (Growers) अपने माल को मुनासिब दामों पर बेच सकेंगे । इस के अलावा यहां पर बसने वाले लोगों को व्यापार और उद्योग में अच्छा रोज़गार मिलने लगेगा ।

**बिजली**

१५. पन-बिजली के काफ़ी मिकदार में मिलने के कारण अब यहां सनअती पैदावार बढ़ रही है और इस तरह इस कृषि-प्रधान राज्य का रूप बदल रहा है । अब यहां के देहाती इलाके कृषि और छोटी सनअतों के लिए बिजली इस्तेमाल करने के बारे में खास तौर पर दिलचस्पी दिखा रहे हैं । ट्यूबवैलों को बिजली से चलाने की दिशा में विशेश तरक्की हुई है ।

राज्य में बिजली से लाभ उठाने वाले कुल शहरों और गांवों की गिनती लगभग १,८०० तक पहुंच गई है और उमीद है कि दूसरी योजना के खत्म होने तक ८०० और गांवों में बिजली पहुंच जाएगी ।.आशा है कि चालू साल में घरेलू, व्यावसायिक, सनअती और खेती-बाड़ी के लिए बिजली के नए कुनैक्शन लेने वालों की गिनती लगभग १५,००० तक बढ़ जाएगी ।

हाउस को मालूम ही है कि गंगूवाल और कोटला के बिजलीघर पहले ही मुकम्मल हो कर चालू हो चुके हैं । ये बिजलीघर लगभग सारे राज्य में लगाई गई ट्रांसमिशन लाईनों के ज़रिये तकरीबन ९०,००० किलोवाट बिजली सप्लाई कर रहे हैं । भाखड़ा के बाएं किनारे के बिजलीघर का निर्माण हो रहा है । इस बिजलीघर में ९०—९० हज़ार किलोवाट शक्ति के ५ जैनरेटिंग सैट लगाने की तज़वीज़ है, इस के लिए ज़रूरी सामान वहां पर पहुंच चुका है । उमीद है कि पहला जैनरेटिंग सैट जनवरी १९६० में बिजली पैदा करनी शुरु कर देगा । इस के बाद दूसरा फरवरी में और बाकी के तीन जैनरेटिंग सैट तीन तीन महीनों के अन्तर से काम करना शुरु कर देंगे । नंगल के मुकाम पर भारत सरकार द्वारा विलायती खाद की जो फैक्टरी लगाई जा रही है उसे अगले माली साल के खत्म होने से पहले पहले बिजली मिलनी शुरु हो जाएगी । भाखड़ा में बाएं किनारे के बिजलीघर के मुकम्मल हो जाने के बाद दाएँ किनारे पर भी बिजलीघर बनाने के बारे में बड़ी सरगर्मी से विचार हो रहा है ।

**स्टेट बिजली बोर्ड**

१६. साल १९५८-५९ के बजट अनुमान पेश करते हुए मेरे से पहले के वित्त मंत्री महोदय ने हाउस को बताया था कि पहली अप्रैल १९५८ से बिजली (सप्लाई) एक्ट, १९४८ के मातहत एक राज्य बिजली बोर्ड कायम किया जाएगा । कुछ एक टैक्निकल रुकावटों के कारण यह बोर्ड पहली फरवरी १९५९ से पहले कायम न हो सका । उमीद है कि यह बोर्ड राज्य में बिजली के सामूहिक विकास को

[वित्त मंत्री]

सुनिश्चित कर सकेगा और इस क्षेत्र में अब तक जो सराहनीय काम हुआ है, उस की रफ़तार भी बराबर बनी रहेगी ।

बोर्ड कायम हो जाने से चालू माली साल के दोहराए गए अनुमानों ( Revised Estimates) में बिजली शाखा ( Electricity Branch ) से सम्बन्धित आंकड़े पहली अप्रैल १९५८ से ३१ जनवरी, १९५९ तक के लिए ही शामिल किए गए हैं । इन अनुमानों में चालू साल की बाकी अवधि और अगले माली साल के लिए न तो खर्च की मद में और न ही आमदनी की मद में, बिजली शाखा (Electricity Branch) के लिए, कोई व्यवस्था की गई है । बिजली (सप्लाई) एक्ट, १९४८, के सैक्शन (Section) ६१ के मुताबिक अगले साल के लिए बिजली बोर्ड की अनुमानित पूंज. और आगम वसूलियों तथा खर्चे का विवरण-पत्र (Statement) कुछ समय बाद हाउस की मेज़ पर रखा जाएगा । इस एक्ट के सैक्शन ६०(२) के मुताबिक वह सारा खर्च बोर्ड को दिया गया कर्ज़ा समझा जाएगा, जिस के बारे में राज्य सरकार, बोर्ड के बनने से दो महीने के अन्दर अन्दर यह ऐलान करे कि यह खर्च पूंजीगत लेखे (Capital Account) पर, सैक्शन १ के सब-सैक्शन (Sub-Section) (४) के अधीन नोटिफिकेशन (Notification) जारी होने से पहले पहले हुआ है । ऐसे खर्च से हासिल हुई सारी सम्पत्ति बोर्ड की मलकीयत हो जाएगी । सैकशन ६०(२) के मातहत यह ऐलान जल्दी ही जारी किया जा रहा है । सैक्शन ६४ के अधीन राज्य सरकार बोर्ड को समय समय पर, अपनी उन शर्तों पर, कर्ज़े देगी जो कि एक्ट के मुताबिक ही होंगी । चूंकि बोर्ड पहली फरवरी १९५९ को ही कायम हुआ है, इसलिए उसे ऊहल नदी योजना और भाखड़ा-नंगल प्राजैक्ट दोनों ही से सम्बन्धित वर्क्स के पूंजीगत खर्च ( Capital Expenditure (को पूरा करने के लिए, अभी मदद की ज़रूरत है । भाखड़ा-नंगल की प्रमुख परियोजना के बारे में, इस एक्ट के सैक्शन ६० के अधीन पंजाब सरकार के सभी कर्ज़ों और ज़िम्मेदारियों को बोर्ड ने अपने ज़िम्मे ले लिया है और इस ने यह फैसला किया है कि यह भाखड़ा कंट्रोल बोर्ड के साथ वैसे ही सम्बन्ध बनाए रखेगा जैसे कि पंजाब सरकार के भाखड़ा कंट्रोल बोर्ड के साथ थे । इन सम्बन्धों में ऐसे परिवर्तन हो सकेंगे जोकि बिजली बोर्ड और भाखड़ा कंट्रोल बोर्ड दोनों को मंज़ूर होंगे । दूसरे शब्दों में स्टेट इलैक्ट्रिसिटी बोर्ड प्रमुख परियोजना (Main Project) से सम्बन्धित सभी वर्क्स (works) की तामीर भाखड़ा कण्ट्रोल बोर्ड की देखरेख में करायेगा । इस बात को ध्यान में रखते हुए ऊहल नदी योजना और भाखड़ा नंगल प्रौजक्ट दोनों पर ही होने वाले पूंजीगत खर्च को पूरा करने के लिए, बोर्ड को कर्ज़े की शकल में देने के लिए, चालू माली साल के दोहराए गए अनुमानों में २,७५ लाख रुपए और अगले माली साल के बजट अनुमानों में ७,३३.५६ लाख रुपए शामिल किए गए हैं ।

छोटे परियोजना-वर्क्स को छोड़कर, भाखड़ा-नंगल प्राजैक्ट के दूसरे सभी वर्क्स पर होने वाला पूंजीगत खर्च, भारत सरकार द्वारा दिए गए कर्ज़ों से पूरा किया जाता है । जहां तक ऊहल नदी योजना से सम्बन्धित वर्क्स (Works) का, और दूसरी पांचसाला योजना में शामिल की

गई भाखड़ा-नंगल प्रोजैक्ट की ६६ के. वी. (kV.) लाईनों से छोटी डिस्ट्रिब्यूशन (Distribution) लाईनों का सम्बन्ध है, सारा खर्च राज्य के साधनों से ही पूरा किया जाता है। अगले माली साल के बजट अनुमानों में शामिल की गई ७,३३.५६ लाख रुपयों की रकम का व्यौरा इस प्रकार है--

| | (लाख रुपयों में) |
|---|---|
| (१) भाखड़ा-नंगल प्रमुख परियोजना के लिए केन्द्र से कर्ज़ा | ४,८३.५६ |
| (२) ऊहल नदी योजना के लिए और भाखड़ा-नंगल परियोजना की बिजली के वितरण भाग (Distribution Portion) के लिए राज्य के साधनों (State Resources) से कर्ज़े .. | २,५०.०० |
| जोड़ .. | ७,३३.५६ |

अनुमान लगाया गया है, कि अगर राज्य बिजली बोर्ड कायम न किया जाता तो राज्य के खज़ाना को ऊहल नदी योजना से, अतिरिक्त आमदनी , यानी कुल वसूलियों से चालन ख़र्च निकाल कर, ७१.८२ लाख रुपए की होती। इस अतिरिक्त आमदनी की जगह, यहां इस योजना की कुल पूंजीगत लागत पर केवल सूद की वसूलियों के रूप में, ५१.६८ लाख रुपए की व्यवस्था की गई है। भाखड़ा-नंगल प्रौजैक्ट के सिलसिले में तो अभी तक सूद की रकम वसूलियों से ज्यादा है।

**उद्योग तथा श्रम**

१७. उद्योग धंधों के विकास की हमारी योजना में ऐसे उद्योगों के विकास पर ख़ासज़ोर दिया गया है जिन से ज्यादा मज़दूरों को रोज़गार दिया जा सके और जिन में निस्बतन थोड़ी पूंजी लगानी पड़े। इस तरह छोटे पैमाने और ग्राम उद्योगों पर, उद्योगों की मद के लिए निश्चित की गई कुल रकम का, एक बहुत बड़ा हिस्सा खर्च होगा। इस उद्देश्य को पूरा करने के लिए बजट में जो बड़ी रकमें शामिल की गई हैं, उनका सम्बन्ध माली सहायता देने, कारख़ानों के लिये बेहतर जगह की व्यवस्था करने और ग्राम सहूलतों की सेवाओं को जुटाने और निश्चित मियार के मुताबिक सामान तैयार करने (standardization) तथा उनकी बिक्री की सुविधाओं की व्यवस्था से है। योजना के पहले तीन सालों में इन स्कीमों पर २,३७ लाख रुपए, और छोटे पैमाने तथा ग्राम उद्योगों पर २,०४.६० लाख रुपए ख़र्च होंगे, जबकि इसी अर्से में बड़े तथा दरमियाने उद्योगों पर ३२ लाख रुपए ख़र्च होंगे। उद्योगों के विकास-कार्य में जो सफलताएं हमें मिली हैं, वे किए गए ख़र्च की निस्बत कहीं ज़्यादा उत्साहवर्धक हैं।

कारखानेदारों को उधार की सहूलतें देने की ज़रूरत को सामने रखते हुए योजना में दो करोड़ रुपए इस काम के लिए निश्चित कर दिए गए हैं। १६५७-५८ के दौरान ३६ लाख रुपए के कर्ज़े बांटे गए और १६५८-५६ के दौरान यह रकम बढ़ा कर ३८ लाख रुपए कर दी गई है। पंजाब फाइनैंशल कार्पोरेशन (Punjab Financial Corporation), जिस ने पिछले साल अपनी पूंजी को दुगना कर लिया, अब दरमियाने उद्योगों की ज़रूरतों को

[वित्त मंत्री]
पहले से और अच्छी तरह पूरा कर सकती है; और अब तो इस ने अपने कार्यक्षेत्र में दिल्ली राज्य को भी शामिल कर लिया है। यह कार्पोरेशन उन छोटे उद्योगों को जिन्हें २५,००० से ५०,००० तक रकम चाहिए, सहायता देने की दिशा में एक सरकारी एजेंट के नाते भी काम करेगी।

उद्योगों को बढ़ावा देने तथा बेरोज़गारी की समस्या को सुलझाने के लिए प्रशिक्षित (Trained) कर्मचारी मुहय्या करने के उद्देश्य से टैक्निकल शिक्षा की सहूलतें बढ़ाने और उन में सुधार करने की ओर खास ध्यान दिया जा रहा है। चालू माली साल में, कुछ टैक्निकल अदारों में सीटों (Seats) की तादाद बढ़ा दी गई है और प्रशिक्षण (Training) के मियार को सुधारने के लिए अधिक मशीनरी तथा साज़ सामान जुटाया गया है। इस साल इन अदारों में लगभग ४,५०० विद्यार्थी ट्रेनिंग प्राप्त कर रहे हैं। यह फैसला किया गया है कि अगले साल लुधियाना, गुड़गांव, पठानकोट और हिसार में नई प्रशिक्षण संस्थाएं (Training Institutes) खोली जाएं।

लुधियाना के गवर्नमैण्ट फिनिशिंग तथा टैस्टिंग सैंटर (Finishing and Testing Centre) में बाकायदगी से काम हो रहा है। यह सैंटर छोटे पैमाने के इंजीनियरिंग उद्योग के काम में आने वाली वे सुविधाएं मुहय्या करता है जिन में आंच देने (Heat Treatment), बिजली से मुलम्मा चढ़ाने (Electroplating), अनैमल करने (Enamelling), फ़िनिशिंग और टैस्टिंग जैसी आम सहूलतें आदि शामिल हैं। इस सैंटर में इस साल ऊपर कही टैक्निकल क्रियाओं (Operations) के लिए २,२३,००० रुपए का माल आया। इस दिशा में सराहनीय काम करके इस सैंटर ने छोटे पैमाने के कई इंजीनियरिंग यूनिटों के माल के मियार को ऊंचा उठाने में बड़ी मदद दी है।

क्वालिटी मार्किन्ग स्कीम (Quality Marking Scheme) को, जिस का उद्देश्य छोटे पैमाने के उद्योगों के सामान को एक निश्चित मियार पर लाने के साथ साथ उस की क्वालिटी को ऊंचा उठाना है, छः नये उद्योगों पर लागू कर दिया गया है। इन में साइंस का सामान और खेलों का सामान तैयार करने, बर्तन-साज़ी और सूती कपड़ा बनाने के उद्योग काबले-ज़िक्र हैं। इस के साथ ही यह भी कोशिश की जा रही है कि इस स्कीम के फायदों से उत्पादकों (Producers) तथा खपतकारों (Consumers) को पूरी तरह वाकिफ़ बनाया जाए।

लुधियाना में एक सनअती बस्ती कायम करने के लिए जो स्कीम बनाई गई थी उस ने भी काफ़ी तरक्की की है। इस सनअती बस्ती में ५० कारखाने तामीर करने का काम जल्दी ख़तम होने वाला है। इस से हमारी स्कीम का पहला दौर मुकम्मल हो जाएगा। लुधियाना की सनअती बस्ती में और कारख़ाने बनाने तथा बटाला और मालेरकोटला में नयी सनअती बस्तियां कायम करने के काम को भी हाथ में ले लिया गया है।

पशमीने की बुनाई, कसीदाकारी (Chain Stitch Embroidery) नमदे, धुस्से और कालीन आदि बनाने की काश्मीरी दस्तकारियों को जारी करने के लिए कांगड़ा ज़िले में खोले गए ट्रेनिंग सैंटर अच्छी तरह काम कर रहे हैं। इन में से हर एक सैंटर में विद्यार्थियों

के लिए जितने स्थान मंज़ूर किए गए थे, वे सभी के सभी पूरे हो गए हैं। ६३ विद्यार्थियों ने अपना प्रशिक्षण (Training) पूरा कर लिया है और अब ७५ विद्यार्थी प्रशिक्षण पा रहे हैं। यह भी विचार है कि सजावटी कपड़े बनाने तथा अख़रोट की लकड़ी पर खुदाई के काम जैसी कुछ और दस्तकारियों, को, जोकि कश्मीर में बहुत तरक्कीकर रही हैं, बढ़ावा देने के लिए नए प्रशिक्षण सैंटर खोले जाएं।

खादी तथा ग्राम-उद्योग संतोषजनक रूप से काम करते रहे। ये उद्योग अब खादी तथा ग्राम उद्योगों के लिए बनाए गए एक राज्य बोर्ड की देख-रेख में काम कर रहे हैं। खादी उद्योग की स्थिति पैदावार तथा रोज़गार दोनों ही दिशाओं में काफ़ी सुधरी है और अम्बर चरखे का प्रयोग भी काफ़ी लोकप्रिय बन रहा है। अखिल भारतीय खादी तथा ग्राम-उद्योग कमीशन द्वारा सुझाए गए तरीके के मुताबिक गुड़ तथा खाण्डसारी के उद्योग को संगठित करने की स्कीम को कई नए गावों में लागू किया गया था। बढ़िया औज़ारों और गुड़ तथा खांडसारी को तैयार करने के सुधरे हुए तरीकों के प्रचलन के लिए प्रदर्शन यूनिट (Demonstration Units) कायम करने के काम में काफ़ी तरक्की हुई है। राज्य खादी तथा ग्राम-उद्योग बोर्ड दूसरे ग्राम-उद्योगों जैसे कि शहद की मक्खियों को पालने, हाथ से बना काग़ज़ तैयार करने, तेल निकालने और खानेके काम में न आने वाले तेल से साबुन बनाने आदि के उद्योगों के विकास, की स्कीमों को भी अपने हाथ में ले रहा है।

पंजाब ट्रेड ऐम्पलाईज़ एक्ट, १९४० (The Punjab Trade Employees Act, 1940) को मनसूख करके पंजाब शाप्स एण्ड कमर्शल एस्टैब्लिशमैण्टस एक्ट, १९५८ (The Punjab Shops and Commercial Establishments Act, 1958) को पहली जून, १९५८ से लागू किया गया। १९४० के इस एक्ट का मुख्य उद्देश्य यह था कि मज़दूरों के काम की स्थितियों में बाक़ायदगी लाते हुए उन की आम हालत को सुधारा जाए लेकिन इस कानून में दुकान मालिकों को कोई ख़ास सुविधा नहीं दी गई थी। अब इस नये एक्ट में यह शर्त रख दी गई है कि दुकान १० घण्टे तक खुली रह सकती है। बालिगों के काम करने का समय हफ़्ते में ५४ से घटाकर ४८ घण्टे और कम उम्र के कर्मचारियों के लिए हफ्ते में काम का समय ४० से घटाकर ३० घण्टे कर दिया गया है। इस एक्ट में, १४ साल से नीचे के बच्चों को नौकर रखने की मनाही कर दी गई है। इस तरह मज़दूरी के लिए अब बच्चों का शोषण नहीं हो सकेगा। पुराने एक्ट में मज़दूरों को नाजायज़ कटौतियों के बिना और निश्चित समय पर काम की उजरत या तनख़ाह वग़ैरा दिलाने की कोई व्यवस्था नहीं थी, परन्तु अब नए एक्ट में यह व्यवस्था की गई है कि मज़दूरों को उनके काम की उजरत अगले महीने की ७ तारीख़ से पहले पहले दे दी जाए और अगर मालिक ऐसा करने में गफ़लत करेगा तो मुकदमे की सुनवाई करने वाला मैजिस्ट्रेट इन उजरतों को जुर्माने के रूप में वसूल करके उन्हें सम्बन्धित मज़दूर को दिलवा सकेगा।

इस बात के बावजूद कि रजिस्टर्ड फैक्ट्रियों की तादाद जो १९५७ में २,२८५ थी, १९५८ में बढ़ कर ३,१९० हो गई, इस साल सनअती क्षेत्र में श्रम-सम्बन्धी कोई बड़ा झगड़ा न हुआ।

[वित्त मंत्री]

सनअती हड़तालों में भी उत्तरोत्तर कमी हो रही है। १९५५ में हुई १५१, १९५६ में हुई ३६ और १९५७ में हुई ३२ हड़तालों के मुकाबले में १९५८ में केवल १२ हड़तालें हुईं।

राज्य में ज़्यादा से ज़्यादा मज़दूरों के लिये उजरत की कम से कम दरें निश्चित कर देने के लिए भी और पग उठाए गए हैं। मौजूदा १५ रोज़गारों के अलावा चालू साल के दौरान जिन ४ और रोज़गारों को कम से कम उजरत के दर निश्चित करने के कानून के अधीन लाया गया है वे ये हैं—साइंस के सामान का उद्योग, सूती कपड़े का उद्योग, सिनेमा और जंगलाती ठेकेदारों के कर्मचारी।

सनअती मज़दूरों के लिए मकान बनाने की योजना के मातहत अब तक राज्य में ८३४ मकान तामीर हो चुके हैं। इन के साथ ही ५९४ और मकानों की तामीर का काम भी संतोषजनक ढंग से चल रहा है। इस के अलावा जगाधरी और यमुनानगर में ६०-६०, लुधियाना में १०० और हिसार में २०० मकान तामीर करने का काम भी जल्दी ही शुरू किया जाएगा।

मज़दूर अपने खाली समय को उपयोगी ढंग से हंस-खेल कर गुज़ार सकें इस के लिए कई जगहों पर मज़दूर कल्याण केन्द्र खोले गए हैं। इन केन्द्रों की तादाद १७ है और ये होशियारपुर, फरीदाबाद, फगवाड़ा, गोबिन्दगढ़, पठानकोट, मोगा, हिसार और जगाधरी वग़ैरा में खुले हुए हैं।

मज़दूरों की सरकारी बीमा योजना के अधीन जिन मज़दूरों को डाक्टरी सहूलतें मिल रही हैं, उन के परिवारों को भी, पहली नवम्बर, १९५८ से ये सहूलतें मिलने लगी हैं और इस रियायत को शुरू करने से ३.५० लाख रुपए का सालाना ख़र्च बढ़ा है। इस स्कीम को धारीवाल, खन्ना, सोनीपत, फरीदाबाद, हिसार, राजपुरा, फगवाड़ा, कपूरथला, गोबिन्दगढ़ और पटियाला में भी जारी करने के लिए आरंभिक सर्वे हो चुका है और उमीद की जाती है कि इस स्कीम को अगले माली साल के शुरू में ही इन इलाकों में जारी कर दिया जाएगा।

**सड़कें और ट्रांसपोर्ट**

१८. सरकार आनेजाने के साधनों में सुधार लाने की ज़रूरत के बारे में पूरी तरह सजग है, क्योंकि इन साधनों से ही किसी इलाके की माली तरक्की हो सकती है। दूसरी पांचसाला योजना में सड़कों के विकास पर ख़र्च करने के लिए कुल ९,५९.८५ लाख रुपए निश्चित किए गए हैं। इस से राज्य में सड़कों की लम्बाई १,५९९ मील बढ़ जाएगी। इस में से ६३७ मील लम्बी पक्की सड़कों के चालू वर्ष के आख़ीर तक मुकम्मल हो जाने की आशा है। ४०० मील लम्बी नई सड़कों की तामीर का काम अगले साल शुरू किया जाएगा। दूसरी पांचसाला योजना के मातहत बनने वाली सड़कों के अलावा लोक-कर्म विभाग (Public Works Department) सड़क विकास की कई दूसरी योजनाओं के मातहत भी सड़कें बनवा रहा है। यह अंदाज़ा लगाया गया है कि साल १९५९-६० के आख़ीर तक कच्ची और पक्की दोनों तरह की सड़कों की कुल लम्बाई ७,४७१ मील हो जाएगी। इस में से पक्की सड़कों की लम्बाई ५,५०१ मील और कच्ची सड़कों की लम्बाई १,९७० मील होगी।

बड़े बड़े पुलों के निर्माण का काम भी बड़ी तेज़ी से हो रहा है । अम्बाला-कालका सड़क पर घग्गर का पुल इस साल पहले ही चालू किया जा चुका है और देहरा गोपीपुर में ब्यास नदी के ऊपर, होशयारपुर सड़क पर स्वां नदी के ऊपर और पलवल-सोहाना-रिवाड़ी सड़क पर साहिबी नदी के ऊपर बनने वाले प्रमुख पुलों को बनाने का काम भी जल्दी ही शुरू किया जाने वाला है ।

चालू माली साल के अंत तक राज्य में सरकारी रोड ट्रांस्पोर्ट को कायम हुए ११ साल हो जाएंगे । शुरू में इस के पास केवल ३० मोटर गाड़ियां ही थीं, लेकिन अब इस के पास ३८५ के लगभग मोटरें होंगी । सरकारी रोड ट्रांस्पोर्ट सराहनीय ढंग से काम करती रही है और इस ने बसों पर सफर करने वाले मुसाफिरों के लिए, देश भर में सब से कम किराया लेकर, ट्रांस्पोर्ट की कुशल सेवाओं का प्रबन्ध किया है ।

भारत सरकार के परिवहन मंत्रालय (Ministry of Transport) और दिल्ली ट्रांस्पोर्ट अण्डरटेकिंग (Delhi Transport Undertaking) की प्रार्थना पर पंजाब रोडवेज़ (Punjab Roadways) और पैप्सू रोड ट्रांस्पोर्ट कार्पोरेशन (Pepsu Road Transport Corporation) ने दिल्ली में 'भारत १९५८' प्रदर्शनी और राष्ट्रीय तथा अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलनों के कारण बढ़े हुए ट्रैफिक की ज़रूरतों को पूरा करने के लिए दो रूटों पर बसें चलाईं । इस बारे में हमारे कर्मचारियों के काम की सभी सम्बन्धित लोगों ने बड़ी प्रशंसा की है ।

मुसाफिरों को सहूलतें पहुंचाने की कोशिशों में काफी सुधार हुआ है । डी-लक्स (Deluxe) बसें चलाई गई हैं जो आम बसों की निस्बत जल्दी सफर तय कर लेती हैं ।

विद्यार्थियों को रियायती टिकटों की सहूलत दिए जाने के अलावा १२ साल तक की उम्र के स्कूल जाने वाले उन बच्चों को, जिन के मातापिता किराया नहीं दे सकते, अपने गावों से नज़दीकी स्कूलों तक जाने के लिए बसों में मुफ्त सफर करने की सहूलत दी गई है ।

पहाड़ी इलाकों के लोगों की सुविधा के लिए सड़क ट्रांस्पोर्ट कार्पोरेशन एक्ट, १९५०, के अधीन एक मनाली-कुल्लू सड़क ट्रांसपोर्ट कार्पोरेशन बनाई गई है । यह कार्पोरेशन पठानकोट-मनाली रूट पर बसें वग़ैरा चलाएगी । पंजाब सरकार, हिमाचल प्रदेश की सरकार और उत्तर रेलवे इस कार्पोरेशन के हिस्सेदार हैं । कार्पोरेशन की कुल पूंजी का अनुमान ३० लाख रुपए है, जिसमें से १२ लाख रुपए पंजाब सरकार ने दिए हैं ।

**राजधानी चण्डीगढ़**

१९. चण्डीगढ़ में राजधानी का निर्माण बड़ी तेज़ी से हो रहा है । एकीकरण के बाद की (Post-Integration) ज़रूरतों को पूरा करने के लिए दूसरी पांच साला योजना के अधीन राजधानी प्रौजैक्ट के लिए रखी गई १०,३२ लाख रुपये की रकम को बढ़ाकर १३,२० लाख रुपये कर दिया गया है । राजधानी के निर्माणकार्य को और तेज़ करने के उद्देश्य से चालू साल में इस मद के लिये निश्चित की गई २,३१ लाख रुपए की रकम के मुकाबले में अगले वर्ष में २,९२ लाख रुपए की रकम रखी गई है ।

[वित्त मंत्री]

दूसरी पांच साला योजना के दौरान यहां जो इमारतें बन कर तय्यार हो गई हैं उन में मुख्य ये हैं : सैक्रेटेरिएट भवन, स्टेट लाइब्रेरी, ८ सैक्टर का जूनियर सैकेंडरी स्कूल, लड़कों का कालेज, लड़कियों का कालेज, श्मशान घाट, १८ सैक्टर का लड़कियों का हाई स्कूल, जनरल हस्पताल के स्टाफ क्वार्टर, १७ सैक्टर में ट्रेयरी बिल्डिंग, १ सैक्टर का कम्युनिटी सैण्टर, १६ सैक्टर में बने प्रसूति हस्पताल का एक और विंग, १,५०० से कुछ ज़्यादा रिहायशी मकान, सुखना चो का बांध, ७ सैक्टर की पुलिस चौकी और ज़िबहखाना (Slaughter-House) । इन के अलावा फायर स्टेशन (Fire Station), सैक्टर ७ ई के रिहायशी स्कूल, पशु-हस्पताल, एम० एल० एज़० के लिए एक दूसरा होस्टल, पालिटेक्निक इन्स्टीच्यूट (Polytechnic Institute), डेयरी बिल्डिंग और असैम्बली बिल्डिंग आदि कुछ अन्य इमारतों की भी तामीर शुरू की गई है । सड़कों, पुलों, बिजली, ज़मींदोज़ नालियां, बरसाती पानी के निकास-नालों, पानी सप्लाई की पाइप-लाइनों आदि की आवश्यक सुविधाओं को जुटाने की दिशा में भी बहुत सा काम किया जा चुका है ।

ग़ैरसरकारी तौर पर भी यहां मकान और दुकानें तामीर करने के काम में अच्छी उन्नति हुई है । इस काम को और बढ़ावा देने के लिए लोगों को मकान बनाने के लिए कर्ज़े और इमारती सामान आदि जुटाया जा रहा है । राजधानी चण्डीगढ़ में उद्योगों को बढ़ावा देने के उद्देश्य से उद्योगपतियों को २५ प्लाट इस शर्त पर दिए जा रहे हैं कि वे अलाटमैंण्ट से एक साल के अंदर अंदर यहां पर अपनी फैक्ट्रियों की इमारतों को मुकम्मल कर देंगे । उद्योग विभाग इन अलाटियों को कर्ज़ों, कच्चे माल, बिजली और इमारती सामान के रूप में सहायता देगा ।

**सामुदायिक विकास (Community Development)**

२०. वर्ष १९५८-५९ के दरमियान राज्य में सात विकास खण्ड (Development Blocks) खोले गए । इन नए खण्डों (Blocks) से ४.१ लाख की आबादी वाले ७१५ गांव लाभ उठा रहे हैं । अब राज्य में विकास खण्डों की संख्या बढ़कर १२७ हो गई है और इन से १७,५३३ गांवों की ८८.८ लाख आबादी लाभ उठा रही है । दूसरे शब्दों में राज्य की सारी देहाती आबादी के ६७.९ प्रतिशत भाग को अब इस प्रोग्राम से लाभ मिलने लगा है ।

जैसा कि हम सभी जानते हैं सामुदायिक विकास कार्य का मुख्य ध्येय यह है कि लोगों की विचारशक्ति और दृष्टिकोण को विशाल बनाया जाए । सामुदायिक विकास प्रोग्राम के अधीन हर पहलू में और खासकर खेती-बाड़ी, यातायात, सिंचाई की छोटी स्कीमों, सेहत और देहाती सफ़ाई की दिशा में जो उन्नति हुई है उससे यह बात साफ़ जाहिर हो जाती है कि हमें अपने ऊपर बताए गए ध्येय में काफ़ी मदद मिली है । इस योजना में जनता ने जो योग दिया है वह भी बहुत उत्साहवर्धक है । इस प्रोग्राम के आरम्भ से अब तक सरकार इस दिशा में ७,०२ लाख रुपए खर्च कर चुकी है, इस के मुकाबले में इस काम में जनता ने नकदी, सामान और श्रमदान के रूप में जो मदद दी है उस की रुपयों में कीमत ७,६५ लाख रुपए बैठती है ।

सामुदायिक-विकास प्रोग्राम का काम पहले जिस ढंग से हो रहा था, उस में पहली अप्रैल, १९५८ से तब्दीली कर दी गई है । यह काम पहले कौमी विस्तार सेवा (N. E. S.), सामुदायिक विकास (Community Development) और भरपूर-काम (Post-intensive) की तीन स्टेजों में हुआ करता था । अब यह केवल दो ही स्टेजों में हुआ करेगा । हर स्टेज की अवधि पांच साल की होगी । खेती-बाड़ी की पैदावार को बढ़ाने पर ज़्यादा ज़ोर देने के कारण सामुदायिक (Community Development) प्रोग्राम के संशोधित ढांचे में यह प्रबंध किया गया है कि पहली स्टेज के ब्लाकों का काम शुरू होने की असली तारीख से एक साल पहले ही आरंभिक काम शुरु कर दिया जाए । इस विस्तार पूर्व अवधि ( Pre-extension period) में सारा काम सिर्फ खेती-बाड़ी के सिलसिले में ही किया जाएगा । चालू माली साल में १२ पूर्व-विस्तार ब्लाक हमारे राज्य में खोले गए हैं । इन १२ ब्लाकों में लाहौल का ब्लाक भी शामिल है, जिस का सदर मुकाम कीलांग में है । अगले साल ऐसे १४ और ब्लाकों को खोलने का इरादा है ।

**सेहत**

२१. राज्य भर में, इलाज की सहूलतों को बढ़ाने और सेहत सम्बन्धी प्रोग्राम का विस्तार करने के सम्बन्ध में इस साल के दौरान निरंतर प्रगति हुई । ये सहूलतें लाहौल और सपीती के पिछड़े इलाके में भी दी गई हैं । अब यह नीति अपनाई गई है कि इस बारे में एक ऐसा संगठन ( Organisation) कायम किया जाए जो बीमारियों के इलाज और उन की रोकथाम के प्रयत्नों को इकट्ठा करके, समाज के लिए सेहत सम्बन्धी मुकम्मल सेवाएं जुटा सके । इन सेवाओं का बुनियादी यूनिट, प्राइमरी हैल्थ सैण्टर होंगे, यहां से लोगों को इलाज और सेहत सम्बन्धी हर किस्म की सहूलतें मिलेंगी । इस प्रोग्राम के मातहत ४३ प्राइमरी हैल्थ सैण्टर खोले जा चुके हैं । हर सैण्टर लगभग ६०,००० की आबादी की ज़रूरतों को पूरा करता है । इन के अलावा दान्तों सम्बन्धी स्वास्थ्य-सेवा (Dental Health Service ), स्कूल के बच्चों की स्वास्थ्य-सेवा (School Health Service) और परिवार नियोजन (Family Planning) आदि खास सेवाओं के क्षेत्र को भी बढ़ाया जा रहा है । W.H.O. और U.N.I.C.E.F. जैसी अन्तर्राष्ट्रीय संस्थाएं राज्य में सेहत-सम्बन्धी सेवाओं के विकास में बड़ी मदद दे रही हैं । प्राइमरी हैल्थ सैण्टरों और पब्लिक हैल्थ लेबारेटरियों के लिये U.N.I.C.E.F. की ओर से एक सहायक योजना के मातहत साज़ सामान, गाड़ियां और दवाइयां वग़ैरा मिल रही हैं । इस सम्बन्ध में महकमा सेहत को १० लाख रुपए की कीमत का सामान पहले ही मिल चुका है ।

मलेरिया की रोकथाम के लिए बड़े पैमाने पर काम हुआ है । बड़ी संख्या में लोगों को अपना शिकार बनाने वाली तपेदिक की नामुराद बीमारी की रोकथाम और इलाज के लिए भी कोशिशें की गई हैं । टाण्डा, धर्मपुर, चेतडू, संगरूर, अमृतसर और पटियाला के सैनिटोरियमों और गुलाबदेवी टी.बी. हस्पताल, जालंधर, में ७६० बैडों का प्रबंध किया गया है । बी०सी०जी० का टीका लगाने वाली टीमों ने अपने काम का पहला दौर मुकम्मल कर लिया है । वे एक करोड़ ३० लाख आबादी का मुआइना कर चुकी हैं और ४० लाख आबादी को टीका लगा चुकी हैं । अब इन टीमों नें लोगों का मुआइना करने और उन्हें टीका लगाने के काम का अपना दूसरा

[ वित मंत्री ]
दौर शुरू कर दिया है । तरन-तारन, अम्बाला, पालमपुर और सबाथू में बने कोढ़ियों के आश्रमों के लिए १.३७ लाख रुपए की रकम ग्रांटों के रूप में दी जा रही है । मानसिक रोगियों के इलाज के लिए अमृतसर के मैन्टल हास्पिटल (Mental Hospital) में बीमारों को रखने के लिए जगह बढ़ाई जा रही है ।

राज्य में डाक्टरी शिक्षा के स्टैंडर्ड (standard) को ऊंचा उठाने की ज़रूरत को महसूस करते हुए हाल ही में मैडिकल ऐजूकेशन के डायरैक्टर की एक आसामी बनाई गई है । ट्रेनिंग प्रोग्राम के मातहत अमृतसर और पटियाला के मैडिकल कालेजों में दाखिल किए जाने वाले एम. बी.बी.एस. के विद्यार्थियों की तादाद क्रमवार ८० से बढ़ाकर १०० और ५० से बढ़ाकर ८० कर दी गई है । इस के इलावा आयुर्वैदिक विभाग की तरफ से भी पटियाला के आयुर्वैदिक कालेज और हस्पताल में विद्यार्थियों को शिक्षा दी जा रही है । इस के साथ यह विभाग जनता को देसी तरीके से इलाज की मुफ़्त सहूलतें जुटा रहा है । इस सुविधा को जनता के लिए और सुलभ करने के उद्देश्य से अगले साल ५० नयी आयुर्वैदिक डिस्पैंसरियां खोली जाएंगी और इस काम के लिए लगभग एक लाख रुपए की व्यवस्था की गई है ।

राज्य में अड़ोस-पड़ोस की सफ़ाई और पानी-सप्लाई की बड़ी समस्याओं को राष्ट्रीय-स्तर पर सुलझाया जा रहा है । इस बारे में शहरी क्षेत्रों में लगभग ६१ लाख रुपए की और देहाती इलाकों में २८ लाख रुपए की योजनाएं अमल में लाई जा चुकी हैं । जालन्धर, फीरोज़पुर, मोगा, कालका, रोपड़, यमुनानगर, करनाल, सोनीपत, हिसार, मंडी डबवाली, भटिण्डा, नालागढ़, धर्मपुर, कांगड़ा, नगरोटा, नूरपुर, मलोट और गिद्दड़बाहा में शहरी पानी-सप्लाई की स्कीमें अकसर मुकम्मल हो चुकी हैं, जब कि पालमपुर, पठानकोट, अमृतसर, लुधियाना, मुक्तसर, अबोहर, अम्बाला, पानीपत, रोहतक और भिवानी में भी ऐसे विस्तार-कार्य मुकम्मल किए जा चुके हैं । इन के अलावा कई दूसरे देहाती और शहरी इलाके में गंदे पानी के निकास के लिए बनाई जाने वाली नालियों और ज़मीनदोज़ नालों के अलावा पानी-सप्लाई की नई स्कीमें शुरू की गई हैं, और कई जगहों पर पानी-सप्लाई की मौजूदा स्कीमों में विस्तार किया जा रहा है ।

२२. सरकार तालीमी सहूलतों के जल्दी से जल्दी प्रसार और सुधार के लिए पक्का निश्चय किए हुए है । इस दिशा में विकास की एक प्रगतिशील नीति पर अमल होता रहा है ।

**शिक्षा**

चालू साल के दौरान सभी सरकारी स्कूलों में राज्य भर में छठी जमात तक, कांगड़ा और महिंदरगढ़ के ज़िलों, नारयणगढ़ तहसील की मोरनी की पहाड़ियों और हिसार ज़िले की लोहारू की सब-तहसील में ८वीं जमात तक और बाढ़-पीड़ित इलाकों में दसवीं जमात तक पढ़ाई मुफ्त कर दी गई है । सरकार की स्पष्ट नीति के अनुसार अब यह फैसला किया गया है कि अगले माली साल से मुफ्त पढ़ाई की यह सहूलत सभी सरकारी स्कूलों में सातवीं जमात तक बढ़ा दी जाए । माध्यमिक शिक्षा आयोग (Secondary Education Commission) की सिफारिश पर पुरानी किस्म के हाई स्कूलों को हायर सैकण्डरी और बहुमुखी (Multi-purpose) स्कूलों में बदलने का फैसला किया गया है । इस स्कीम के मातहत चालू साल में १३६ स्कूलों को नई किस्म के स्कूलों में बदला गया है, और बाकी के स्कूलों को एक सिलसिलेवार प्रोग्राम के मुताबिक नई किस्म

के स्कूलों में बदला जाएगा । पहले के पंजाब राज्य में लोकल बाडियों के स्कूलों को सरकारी इंतज़ाम में लेने की जो स्कीम पिछले साल लागू की गई थी, उसी के अनुसार ही, पहले के पैप्सू के इलाकों में भी लोकल बाडियों के सभी स्कूलों को सरकारी प्रबन्ध में ले लिया गया है ।

लड़कियों की शिक्षा को बढ़ावा देने के उद्देश्य से, देहाती इलाकों में, अध्यापिकाओं के लिए रिहायशी मकान तामीर करने का काम आरम्भ किया जा रहा है । यह भी फैसला किया गया है कि शिक्षा विभाग में पहली और दूसरी श्रेणी के महिला अफ़सरों के ग्रेड भी इन्हीं श्रेणियों के पुरुष अफ़सरों के ग्रेड के बराबर कर दिए जाएं ।

दूसरी पांचसाला योजना के पहले तीन सालों में २,२७५ नई प्राइमरी जमातें और ९१३ मिडल जमातें खोली गई । ३७५ प्राइमरी और २१३ मिडल स्कूलों को बुनियादी किस्म के स्कूलों में बदल दिया गया है । इनके अलावा ६७ मिडल स्कूल हाई स्कूलों में और ३७५ प्राइमरी स्कूल मिडल स्कूलों में बदले गए हैं । चण्डीगढ़ में लड़कियों का एक नया सरकारी कालेज खोला गया है और यहां अगले साल से साइंस की क्लासें खुल जाएंगी ।

जूनियर बेसिक अध्यापकों की ट्रेनिंग के लिये ६ नई ट्रेनिंग संस्थाएं खोली गई हैं और मौजूदा ७ ट्रेनिंग संस्थाओं को बुनियादी शिक्षा की ट्रेनिंग देने वाली संस्थाओं में बदला गया है । इन अध्यापकों के लिए ट्रेनिंग का समय बढ़ाकर २ साल कर दिया गया है । इस से वे अपने काम को अच्छी तरह सीख सकेंगे । बुनियादी तालीम के अध्यापकों की बढ़ती हुई ज़रूरतों को पूरा करने के लिए धर्मशाला के स्थान पर एक पोस्ट-ग्रैजूयेट बेसिक ट्रेनिंग कालेज भी खोला गया है ।

शिक्षा योजना के मातहत १३१ लाख रुपए के खर्च की दूसरी स्कीमें चालू साल में अमल में लाई जा रही हैं । इस काम के लिए अगले वर्ष में ३,२४ लाख रुपए का प्रबन्ध किया जा रहा है ।

राज्य की प्रगति में टैक्निकल शिक्षा बहुत सहायता देती है । इस शिक्षा को ऊंचे दर्जे का बनाने के लिए पिछले साल एक स्टेट बोर्ड आफ़ टैक्निकल एजूकेशन (State Board of Technical Education) कायम किया गया था । यह बोर्ड मुस्तलिफ सरकारी टैक्किनकल संथाओं के अलावा उन प्राइवेट संस्थाओं के काम की भी देखभाल करता है जो कि उससे संबंधित हैं । यह कोशिश की जा रही है कि इन संस्थाओं में विद्यार्थियों की तादाद को बढ़ाया जाए । इस काम के लिये प्राइवेट संस्थाओं को उदारता से ग्राण्टें दी जा रही हैं। डिप्लोमा स्तर (Diploma Level) की टैक्निकल शिक्षा के प्रोग्राम को और विस्तार देने के लिये एक हरियाणा के इलाके में और एक चण्डीगड़ में नई पालिटैक्निक खोलने की व्यवस्था की जा रही है । देश में टैक्निकल शिक्षा की सहूलतों को बढ़ाने के लिए भारत सरकार ने जो एक योजना बनाई है उस के अधीन पंजाब में तीन और पालिटैक्निक, दो हिन्दी रिजन में और एक पंजाबी रिजन में, खोले जाने की संभावना भी है ।

[वित्त मंत्री]

२३. लाहौल और सपीती के अनुसूचित इलाकों (Scheduled Areas) के लोगों की सामाजिक स्थिति को ऊंचा उठाने के और यहां पर राज्य के बाकी इलाकों के साथ सम्पर्क बढ़ाने के लिए, कई एक योजनाएं तय्यार की गई हैं । राज्य सरकार के मुख्तलिफ महकमों को कहा गया है कि वे इन योजनाओं को अमली जामा पहनाएं । यह अनुमान लगाया गया है कि दूसरी पांच साला योजना के मातहत राज्य सरकार की ओर से शुरू की स्कीमों पर लगभग ९ लाख रुपए और केन्द्रीय सरकार की ओर से संचालित स्कीमों पर १८ लाख रुपए अब तक खर्च किए जा चुके हैं ।

**अनुसूचित इलाके और पिछड़ी जातियां**

अनुसूचित जातियों (Scheduled Castes), पिछड़ी श्रेणियों और विमुक्त जातियों के कल्याणकार्य की देखभाल करने के लिए एक अलग महकमा कायम है । यह महकमा इन जातियों, श्रेणियों और कबीलों के कल्याण की कई एक योजनाओं को अमली रूप दे रहा है । दूसरी पांच साला योजना के अधीन इन स्कीमों पर राज्य योजना (State Plan) में से लगभग ११९ लाख रुपए और केन्द्रीय योजना (Central Plan) में से ३२ लाख रुपए खर्च किए जा चुके हैं । दूसरी योजना के अधीन, इस दिशा में अब तक जो काम हुआ है, उस से पता चलता है कि शिक्षा स्कीम के अन्तर्गत १,५३,१३९ विद्यार्थियों ने लाभ उठाया है और ६२१ नौजवान मुख्तलिफ पेशों की ट्रेनिंग ले कर कारीगर बन गए हैं । २३८ नए कुएं खोदे गए हैं, ६९७ पुराने कुओं की मरम्मत की गई है और २२६ हैण्ड-पम्प लगाये गए हैं । १,९७२ परिवारों को नए घर, ७३३ परिवारों को ज़रायती ज़मीन और १,३३७ परिवारों को ज़रायती औज़ार और बीज आदि दिए गए हैं ।

२४. सियासी पीड़ितों की मदद के लिए जो फण्ड जारी किया गया है, उस में से सियासी पीड़ितों को मदद मिलती रही । इस मकसद के लिए १९५९-६० के लिए २५ लाख रुपए की रकम रखी गई है जब कि चालू साल के लिए यह रकम सिर्फ १६ लाख रुपए ही थी ।

**राष्ट्रीय कार्य-कर्ताओं की मदद (National Workers)**

२५. सरकारी प्रशासन को विकेंद्रित (Decentralize) करने की नीति के अनुसार राज्य की ७२ तहसीलों में से ४२ तहसीलों में सब-डिवीज़नें कायम कर दी गई हैं । पहले पैप्सू के इलाकों में ज़िला प्रशासन के पुनर्संगठन (Reorganisation) का काम मुकम्मल कर लिया गया है । यहां यह काम पहले के पंजाब की स्कीम के मुताबिक ही हुआ है और इस तरह अब इन दफ्तरों के कर्मचारियों को अतिरिक्त लाभ मिलने लगे हैं । अब सरकार तहसीलों और डिवीज़नल कमिश्नरों के दफ्तरों के पुनर्संगठन की तरफ़ ध्यान दे रही है ।

**सिविल और रैविन्यू सम्बन्धी प्रशासन**

अब तक ऐक्स्ट्रा असिस्टैंट कमिश्नरों (Extra Assistant Commissioners) की भरती के लिए, मुकाबिले के इम्तहान में सिर्फ पंजाब और दिल्ली के उम्मीदवार ही बैठ सकते थे । अब यह फैसला किया गया है कि इस मुकाबले के इम्तहान को भारत के सभी नागरिकों के लिए खोल दिया जाए ।

भ्रष्टाचार नाशक विभाग (Anti-Corruption Department) ने, सरकारी मशीनरी में से, भ्रष्टाचार को खत्म करने के लिए ज़बरदस्त कोशिशें की हैं । चालू साल के

दौरान इस महकमें की एजंसियों ने ७१ गजेटिड, अफसरों और ५१४ नान-गजेटिड कर्मचारियों के खिलाफ जांच की ।

राज्य की पुलिस को पटवारियों की ऐजीटेशन (Agitation) का सामना करना पड़ा । यह ऐजीटेशन हिन्दी ऐजीटेशन के बाद जल्दी ही शुरु हो गई थी और साल के पहले तीन महीनों तक जारी रही । इस ऐजीटेशन के बावजूद पुलिस राज्य में अमन और कानून की आम स्थिति को बनाए रखने में सफल रही । खास कोशिशों के नतीजे के तौर पर साल भर में २३६ इश्तहारी मुजरिम गिरफ्तार किए गए । तूफानी और इमदादी दस्तों (Flying and May-I-Help Squads) और सूचना केन्द्रों के द्वारा जनता में विश्वास तथा सद्भावना का वातावरण पैदा करने के साथ साथ बदमाशों को सुधारने के लिये भी एक सामाजिक आन्दोलन जारी रहा, चुनांचे ६६७ बदमाशों ने अपराधी जीवन को छोड़ने और एक अच्छे शहरी के रूप में जीवन बिताने की प्रतिज्ञा की ।

पंजाब आर्म्ड पुलिस (Punjab Armed Police) से सरहद्दी इलाके में रहने वाले लोगों को अपना विश्वास और बुलंद हौसला बनाए रखने में बड़ी प्रेरणा मिलती रही। भारत पाकिस्तान सीमा पर चोरी छुपे माल ले जाने की वारदातों को रोकने के लिए की गई कार्रवाइयों के नतीजे के तौर पर चोरी छुपे माल ले जाने वाले १,८९९ आदमी गिरफ्तार किए गए और २८ लाख रुपए से ज्यादा की मालियत का सोना, अफीम और भारतीय करेंसी आदि बरामद की गईं ।

इस समय हमारी जेलों में कैदियों को रखने के लिए मंजूर शुदा जगह से कम जगह है । इस साल अमृतसर में नई ज़िला जेल की तामीर होने और कई जूडिशियल हवालातों को छोटी जेलों में बदलने से यह कमी कुछ हद तक और दूर हो गई है । जेल के स्टाफ और कैदियों के दरमियान विरोध और शक की भावनाएं दूर हो रही हैं, और विशेष रूप से ट्रेंड किए गए जेलों के अफ़सरों की कोशिशों से अब वहां सहयोग और हमदर्दी का माहौल पैदा हो रहा है । इस के नतीजे के तौर पर कैदी जेल से एक सुधरे हुए शहरी के रूप में समाज का अंग बनने के लिए निकलते हैं । सरकार ने कैदियों को पैरोल और फर्लो पर रिहा करने की जो नीति अपनाई है उस का इस दिशा में कैदियों पर बहुत अच्छा प्रभाव पड़ा है । आशा है कि अगले साल जेलों की दस्तकारियों को और अधिक बढ़ाने, कैदियों को उन की मेहनत की मज़दूरी देने और कैंटीनें खोलने की योजनाएं भी चलाई जाएंगी ।

ज़रायती पैदावार को बढ़ाने और अनुसूचित (Scheduled) जातियों के लोगों की माली हालत को सुधारने के लिये सरकार ने जो नीति अपना रखी है, उसके अनुसार कुलैक्टर (Collector) उन कृषि योग्य बेकार ज़मीनों को ईस्ट पंजाब यूटीलाईज़ेशन आफ़ लैण्डज़ एक्ट, १९४९ (East Punjab Utilization of Lands Act, 1949) के अधीन अपने कब्ज़े में ले लेता है, जहां लगातार छः या इस से ज़्यादा फसलें काश्त नहीं की गईं । कुलैक्टर इन ज़मीनों को खेती बाड़ी के लिए हरिजनों को पट्टे पर दे देता है । अब छः फसलों की इस सीमा को घटा कर चार करने और सिर्फ खुराक और चारा की फ़सलों के लिए ही ऐसी ज़मीनों को जोतने की पाबंदी को हटा देने की तजवीज़ है । करनाल और हिसार

[वित्त मंत्री]

के ज़िलों में, जहां खेती बाड़ी के काबिल बड़ी २ ज़मीनें खाली पड़ी हैं, इस एक्ट को अमल में लाने के लिए खास अमला रखा गया है । मौरूसी मुज़ारों को ज़मीनों के मलकीयती हक देने के कानून, १९५२ [Punjab Occupancy Tenants (Vesting of Proprietary Rights) Act, 1952] और आला मलकीयत और ताल्लुकदारी हकूकों को खत्म करने के कानून, १९५२ (Punjab Abolition of Ala Malkiyat and Talukdari Rights Act, 1952) को राज्य में लागू करने का काम, होशियारपुर को छोड़ कर बाकी सभी ज़िलों में लगभग पूरा हो गया है । इस के अलावा फौजी जागीरों और धार्मिक और खैरायती अदारों को दी गई जागीरों को छोड़कर बाकी सभी जागीरों और मुआफियों को १९५७ के जागीरों के वापसी कानून (Punjab Resumption of Jagirs Act, 1957) में की गई व्यवस्था के अनुसार वापिस ले लिया गया है । यह भी आशा की जाती है कि राज्य भर में फाल्तू ज़मीन का जायज़ा लेने का काम जल्दी ही पूरा कर लिया जाएगा और बहुत से बेदखल मुज़ारे इस साल के आखिर तक फिर से बसा दिए जाएंगे ।

**समाज कल्याण**

२६. समाज कल्याण के क्षेत्र में सरकार ५ साल के अर्से में मुख्तलिफ स्कीमों पर ६६ लाख रुपए खर्च करने का विचार रखती है । कल्याण विस्तार परियोजनाओं (Welfare Extension Projects) की स्कीमों को चलाने, अपनी खुशी से लोक-कल्याण का काम करने वाली संस्थाओं को इमदादी ग्रांट देने, बाद की देखभाल (After-care) के प्रोग्राम के अधीन राज्य आश्रम (State Home) और ज़िला आश्रम (District Shelters) खोलने, हालिडे होम्ज़ (Holiday Homes) कायम करने और करनाल के राज्य अनाथालय के विकास के लिए ११ लाख रुपए चालू साल में खर्च किए जा रहे हैं । इस काम के लिए अगले साल के दौरान १६ लाख रुपए रखे गए हैं ।

खेलों की ओर भी काफी ध्यान दिया जा रहा है । हम ने एक स्टेट स्पोर्ट्स काउंसिल (State Sports Council) और खेलों का प्रशिक्षण देने वाले सैंटर (Sports Coaching Centres) खोलने के लिए कई योजनाएं चलाई हैं । इन पर चालू साल के दौरान २ लाख रुपए खर्च होने का अनुमान है । राज्य भर में खेलों के मैदान बनाने के लिए १.२५ लाख रुपए खर्च किए जा रहे हैं । पंजाब के कुछ पहाड़ी स्थानों पर यात्रियों को आकर्षित करने के लिए सर्दियों की खेलों की सुविधाएं देने के प्रश्न पर भी सरकार विचार करती रही है । शिमला में जाखू के स्थान पर एक स्कीइंग रनवे (Skiing runway) बनानें के लिए धन की व्यवस्था की गई है । ऐसा होने पर न केवल शिमला का महत्व बना रहेगा बल्कि यहां के निवासियों को मन-बहलाव का एक अच्छा साधन भी मिल जायेगा । पंजाब की राजधानी के निवासियों की ओर इसके आसपास के इलाकों में रहने वाले लोगों को मन-बहलाव की सहूलतें जुटाने के और जलक्रीड़ाओं (Acqua Sports) को बढ़ावा देने के उद्देश्य से चण्डीगढ़ की सुखना चो झील में एक यॉट् क्लब (Yacht Club) खोला जा रहा है । इस क्लब के लिए किश्तियों की व्यवस्था की जा रही है । अगले साल के दौरान खेलों के विकास के लिए ५ लाख रुपए खर्च किए जाएंगे ।

२७. हमारी सरकार ने हमेशा ही थोड़ी तनखाह लेने वाले कर्मचारियों की तनखाहों और अलाउंसों वग़ैरा के सवाल पर खास ध्यान दिया है । माननीय सदस्य जानते हैं, कि

**कर्मचारियों को रियायतें**

१९५७ में सरकार ने तनखाहों पर नज़रसानी करने वाली कमेटी (Pay Revision Committee) की सभी सिफारिशों को मंज़ूर कर लिया था । यह कमेटी जून, १९५६ में नान-गज़ेटिड कर्मचारियों के वेतन क्रमों (Pay-scales) की पड़ताल करने के लिए बनाई गई थी । इस कमेटी की रिपोर्ट पर विचार करने के साथ साथ सरकार ने एक स्थायी बोर्ड (Standing Board) कायम करने का भी फैसला किया था । इस बोर्ड ने अलग अलग कर्मचारियों की तरफ से, अथवा सरकारी कर्मचारियों की संगठित असोसियेशनों या यूनियनों की तरफ से, कर्मचारियों की किसी खास श्रेणी (Class) की तनखाहों के स्केल (Scale) पर नज़रसानी करने के लिए, आई हुई अर्ज़दाश्तों के अलावा, इस बारे में सरकार द्वारा प्राप्त सुझावों पर भी, ग़ौर करना था । इस बोर्ड ने सरकारी कर्मचारियों की कई श्रेणियों जैसे सहकारी महकमें के सब-इंस्पैक्टरों और सब-इंस्पैक्टरैसों, खेती-बाड़ी के महकमे के सब-इंस्पैक्टरों, कुओं के सुपरवाइज़रों, ग्राम सेवकों, समाज-शिक्षा के आर्गेनाइज़रों, महकमा आबकारी के चपड़ासियों और डिस्पैंसरों के बारे में जो सिफारिशें दी थीं उन्हें भी पूरी तरह मंज़ूर कर लिया गया है । इस से हमारी सालाना माली ज़िम्मेदारी १३.२१ लाख रुपए तक और बढ़ जाएगी ।

इस के अलावा सरकार पहले के पैप्सू राज्य के कर्मचारियों का वेतन आदि भी पहले के पंजाब राज्य के कर्मचारियों के वेतन आदि के बराबर लाने के लिए कोशिश कर रही है । सरकार ने अपनी इस नीति के अनुसार यह फैसला किया है कि पहले के पैप्सू राज्य के जिन कर्मचारियों का वेतन-क्रम (Pay-scale) नई बराबर की आसामियों पर भी, पंजाब की इन्हीं आसामियों के लिए स्वीकृत वेतन-क्रम से कम है, उनको पंजाब के ही स्केल (Scale) दिए जाएं । इस के अलावा पैप्सू राज्य के वे सभी स्थायी कर्मचारि या ऐसे अस्थायी कर्मचारी भी जोकि तीन साल से ज़्यादा अर्से तक मौजूदा वेतन-क्रम से बड़े वेतन-क्रम (Pay-scales) में काम करते रहे हैं उन के इस निजी वेतन स्केल को घटाया नहीं जाएगा । अनुमान लगाया गया है कि इस फैसले की वजह से सरकार को ४ लाख रुपए सालाना का अतिरिक्त खर्च उठाना पड़ेगा ।

ग़ैर मामूली मंहगाई को ख्याल में रखते हुए सरकार ने थोड़ी पैन्शन पाने वालों को माली इमदाद देने का भी फैसला किया है । यह मदद इन को इस वक्त मिल रही आर्ज़ी बढ़ती के मौजूदा दरों में अज़ाफा करके दी जाएगी । नए दरों के अनुसार ५० रुपए महावार तक पैन्शन लेने वालों को आर्ज़ी तौर पर प्रतिमास १० रुपए ज़्यादा मिलेंगे और जिनकी पैंशन ५० रुपए से ज़्यादा है लेकिन १०० रुपए से ज़्यादा नहीं है, उन्हें आर्ज़ी तौर पर प्रतिमास १२.५० रुपए और मिलेंगे । १०० रुपए से अधिक पैन्शन पाने वालों को भी इतनी बढ़ती मिलेगी जिस से उन की कुल पैन्शन कम से कम ११२.५० रुपए माहवार हो जाएगी । यह फैसला पहली अप्रैल १९५८ से लागू समझा जाएगा । इस से हमारा सालाना खर्च ६ लाख रुपए बढ़ जाएगा ।

[वित्त मंत्री]

२८. पंजाब सरकार ने जून, १९५७ में एक साधन और छटनी कमेटी की स्थापना की थी। इस कमेटी के ज़िम्मे यह काम लगाया गया था कि वह आमदनी के नए साधनों को ढूंडे और उनके सम्बन्ध में सुझाव दे। इस कमेटी ने, राज्य की देनदारियों और खर्च की भी जांच-पड़ताल करनी थी ताकि जहां कहीं भी सम्भव हो राज्य के खर्च में कमी की जा सके। इस कमेटी ने अपनी अन्तरिम (Interim) रिपोर्ट पेश कर दी है, जिसपर सरकार विचार कर रही है।

**साधन तथा छटनी और काडर कमेटियां (Resources and Retrenchment and Cadre Committees)**

इसके साथ ही एक काडर कमेटी बनाई गई। इसके ज़िम्मे यह काम लगाया गया कि वह मुख्तलिफ महकमों के लिए उतने काडर (Cadres) निश्चित करे जोकि उनका काम कुशलता से चलाने के लिए बिल्कुल ज़रूरी हों। इसे यह भी कहा गया कि यह सभी तरह के फालतू और बेकार के खर्चों को बन्द करने के लिए सिफ़ारिशें दे। इस कमेटी ने अक्सर महकमों के काडरों (Cadres) के बारे में अपनी सिफारिशें दे दी हैं और इस कमेटी का काम अब मुकम्मल होने ही वाला है। इस समय सम्बन्धित महकमे इस कमेटी की सिफ़ारिशों पर विचार कर रहे हैं।

२९. जैसा कि पहले बताया जा चुका है, महकमों की कंटिजैंसियों पर, हस्पतालों और निश्चित कंटिजैंसियों के खर्चों को छोड़ कर, और सफर भत्तों पर, निश्चित सफर भत्तों को छोड़कर, १२ फी सदी की, और पुलिस तथा जेल के महकमों पर ६ फी सदी की कटौती लगाने पर भी बजट में दिखाई गई प्रतियों और आगम खर्चे के मुताबिक ३२ लाख रुपए का घाटा बना रहा है। यह लगातार तीसरा साल है जिसमें हमने कंटिजैंसियों और सफर भत्तों में बचत कटौतियां लगाई हैं। ऐसा करना ज़रूरी हो जाता है क्योंकि हमें अपने साधनों के मुताबिक ही गुज़ारा करना है और दूसरे हमें अतिरिक्त साधनों को ढूंडने में बड़ी दिक्कत पेश आती है। हम ने इस बात पर बड़ी बारीकी से विचार किया है, कि आगम लेखे (Revenue Account) के इस घाटे को कैसे पूरा किया जाए और आने वाली ज़रूरतों को सामने रखते हुए अतिरिक्त फंड कैसे जुटाए जाएं। ऐसा करना हमारे लिए एक बड़ी समस्या रही है क्योंकि हम यह समझते हैं कि राज्य में हमारे लोगों की टैक्स देने की ताकत महदूद ही है। इस बात को ध्यान में रखते हुए, हमारी तजवीज़ है कि हम सिर्फ दो टैक्सों से ही अतिरिक्त आगम (Additional Revenue) का प्रबन्ध करें। टैक्सेशन एन्क्वायरी कमीशन (Taxation Enquiry Commission) ने यह सुझाव दिया था कि पैट्रोल (Motor Spirits) की बिक्री पर फी गैलन छः आने तक टैक्स लगाया जा सकता है। राज्य में इस समय यह टैक्स २५ नए पैसे फी गैलन के हिसाब से ही लिया जाता है। हमारा सुझाव है कि इस मौजूदा टैक्स को बढ़ा कर ३१ नए पैसे फी गैलन कर दिया जाए। इस से १२ लाख रुपए सालाना की अतिरिक्त आमदनी होगी। माननीय सदस्य यह जानते ही हैं कि हम इस समय मोटर गाड़ियों से सफर करने वाले मुसाफिरों और भेजे जाने वाले सामान के किराए या भाड़े का छठा हिस्सा टैक्स के तौर पर ले रहे हैं। अब हमारी तजवीज़ इस टैक्स के दर को बढ़ा कर किराए और भाड़े का

**वित्त के साधन (Resources for Finance)**

एक चौथाई हिस्सा कर देने की है । इस से अगले साल ६० लाख रुपए के लगभग अतिरिक्त आमदनी होने का अनुमान है । इस तरह इन ज़रियों से कुल ७२ लाख रुपए की आमदनी होने की आशा है । इस से हमारा ३२ लाख रुपए का आगम घाटा ४० लाख रुपए की बचत में बदल जाएगा ।

जहां तक पूंजीगत लेखे (Capital Side) का सम्बन्ध है, यह ज़ाहिर है कि खर्च के लिए २९.४१ लाख रुपए रखे गए हैं । इन में २१.१४ लाख रुपए पूंजीगत खर्च के लिए हैं ८,२७ लाख रुपए (ठोस) कर्ज़े और पेशगियों (Loans and Advances) के लिए हैं । इस ज़िम्मेदारी को निभाने के लिए, भारत सरकार से मिलने वाले कर्ज़ों और अपने पास की रकम (Balances), जिस में अभी अभी बताए गए टैक्सों से होने वाली आमदनी भी शामिल है, के आधार पर, इस वक्त हमारे पास कुल २५,०० लाख रुपए ही बनते हैं । इस से फिर भी ४,४१ लाख रुपए का फ़र्क रह जाता है । इसे ५,५० लाख रुपए के ट्रेयरी बिलों की रकम वापिस निकलवा कर पूरा करने की व्यवस्था की गई है ।

**धन्यवाद**

३०. अन्त में मैं फाइनैंस डिपार्टमैंट के अफसरों और कर्मचारियों के काम की सराहना करता हूँ जिन्होंने अपना कठिन और बड़ी ज़िम्मेदारी का काम खुशी-खुशी और उत्साह से निभाया है । मैं पंजाब सरकार की ओर से पंजाब के अकाऊंटैंट जनरल, श्री आर० पी० रंगा की भी सराहना करना चाहूँगा, जिन्होंने कि राज्य के माली हितों की देखभाल करने के काम में हमारा हाथ बटाया । इसके साथ ही मैं सरकार की तरफ से, कंट्रोलर, प्रिंटिंग और स्टेशनरी की भी सराहना करता हूँ जिन के प्रैस को बजट के बड़े बड़े दस्तावेज़ों को बड़ी सावधानी से और समय पर छापने में बड़ी मेहनत करनी पड़ी ।

श्रीमन् अब मैं आप की इजाज़त से १९५९-६० का बजट पेश करता हूँ ।

जय हिंद ।

*(The Sabha then adjourned till 2 p.m. on Monday the 2nd March, 1959)*

## ANNEXURE

*(Please see foot note at page (7)82 of this Debate, dated 28th February, 1959)*

## TACCAVI LOANS

**1499. Shri Parbodh Chandra,** : Will the Minister for Agriculture and Forests be pleased to state—

(a) the amount of taccavi loans advanced in the State during the last five years ; and the amount still outstanding ;

(b) whether any amount of the loans referred to above has been declared as a bad debt ; if so, how much ?

**Rao Birendra Singh** : (a) Requisite information is given in the statement enclosed.

(b) Yes, Rs. 1,22,953.

*Statement showing amount of taccavi loans advanced during the last five years and the amount still outstanding*

| *Serial No.* | *Year* | *Amount advanced* | *Amount outstanding* |
|---|---|---|---|
| 1 | 1953-54 | 96,00,258.58 nP. | 3,54,31,923.17 nP. |
| 2 | 1954-55 | 1,61,41,444.51 nP. | 4,59,71,237.34 nP. |
| 3 | 1955-56 | 3,41,74,046.66 nP. | 6,70,12,687.18 nP. |
| 4 | 1956-57 | 1,30,57,556.86 nP. | 6,67,49,765.42 nP. |
| 5 | 1957-58 | 1,16,39,632.65 nP. | 6,05,17,725.39 nP. |

5542 PVS—350—17-10-59 C.,P.&S., Pb., Chandigarh